युद्धयन्ति क्षत्रियाः शत्रूस्वैः स्वैः परिवृता नराः ।
भ्रातृभिः पितृभिः पुत्रैस्तथा सम्बन्धिबान्धवैः ॥ १९ ॥
वयस्यैरथ मित्रैश्च ते च बाहुं समाश्रिताः ।
स कथं सात्यकिं शिष्यं सुखसम्बन्धिमेव च ॥ २० ॥
अस्मदर्थे च युद्धयन्तं त्यक्त्वा प्राणान्सुदुस्त्यजान्।
मम बाहुं रणे राजन्दक्षिणं युद्धदुर्मदम् ॥ २१ ॥
न चाऽऽत्मा रक्षितव्यो वै राजन्रणगतेन हि ।
यो यस्य युजतेऽर्थेषु स वै रक्ष्यो नराधिप ॥ २२ ॥
तै रक्ष्यमाणैः स नृपो रक्षितव्यो महामृधे ।
यद्यहं सात्यकिं पश्ये वध्यमानं महारणे ॥ २३ ॥
ततस्तस्य वियोगेन पापं मेऽनर्थतो भवेत् ।
रक्षितश्च मया यस्मात्तस्मात्कुध्यसि किं मयि ॥ २४ ॥
यच्च मे गर्हसे राजन्नन्येन सह सङ्गतम् ।
अहं त्वया विनिकृतस्तत्र मे बुद्धिविभ्रमः ॥ २५ ॥
कवचं धुन्वतस्तुभ्यं रथं चाऽऽरोहतः स्वयम् ।
धनुर्ज्यां कर्षतश्चैव युद्धयतः सह शत्रुभिः ॥ २६ ॥
एवं रथगजाकीर्णे हयपत्तिसमाकुले ।
सिंहनादोद्धतरवे गम्भीरे सैन्यसागरे ॥ २७ ॥
स्वैः परैश्च समेतेभ्यः सात्वतेन च सङ्गमे ।
एकस्यैकेन हि कथं संग्रामः संभविष्यति ॥ २८ ॥

भली भाँति जानकर भी उनकी निन्दा करते हैं, यह उचित नहीं है। मैं युद्ध-धर्म का ज्ञाता और सब शास्त्रों का जानकार होकर भी कैसे अधर्म का आचरण कर सकता हूँ? [अपने पक्ष की रक्षा करने से जय और यश प्राप्त होता है। और श्रीकृष्ण का साथ करने से आप जो मेरी निन्दा कर रहे हैं, यह आपकी बुद्धि का भ्रम है। भला श्रीकृष्ण से मैत्री कौन न चाहेगा?] पिता, भाई, पुत्र, सम्बन्धी और अन्यान्य भाई बन्धुओं के साथ मिलकर उनके बाहुबल के आश्रय ही क्षत्रिय गण संग्राम करते हैं॥१६।२०॥हे राजेन्द्र! समरभूमि में केवल आत्मरक्षा करना ही राजा या मुख्य योद्धा का कर्त्तव्य नहीं होता। जो लोग उसके कार्यसाधन में नियुक्त हैं, पहले उनकी रक्षा करना ही उसका प्रधान कर्त्तव्य है। उन लोगों के सुरक्षित रहने से ही राजा सुरक्षित होता है और उसे विजय प्राप्त होती है। महावीर सात्यकि हम लोगों के निमित्त ही अपने जीवन का मोह छोड़कर अत्यन्त भयानक युद्ध कर रहे हैं। सात्यकि मेरे शिष्य, प्रिय सम्बन्धी और दक्षिण बाहु स्वरूप सहायक हैं। आप उन्हें मार डालने को तैयार थे। यदि मैं उनकी अपेक्षा करता तो मुझे अवश्य नरक-भागी होना पड़ता और सात्यकि का वियोग होता। इसी कारण मैंने सात्यकि की रक्षा की है। फिर आप क्यों मुझ पर वृथा क्रोध कर रहे हैं?॥२१।२४॥हे महाराज! आप दूसरे के साथ संग्राम कर रहे थे, ऐसी दशा में

बहुभिः सह सङ्गम्य निर्जित्य च महारथान् ।
श्रान्तश्च श्रान्तवाहश्च विमनाः शस्त्रपीडितः ॥ २९ ॥
ईदृशं सात्यकिं संख्ये निर्जित्य च महारथम् ।
अधिकत्वं विजानीषे स्ववीर्यवशमागतम् ॥ ३० ॥
यदिच्छसि शिरश्चाऽस्य असिना हन्तुमाहवे ।
तथा कृच्छ्रगतं चैव सात्यकिं कः क्षमिष्यति ॥ ३१ ॥
त्वं वै विगर्हयाऽऽत्मानमात्मानं यो न रक्षसि ।
कथं करिष्यसे वीर यो वा त्वां संश्रयेज्जनः ॥ ३२ ॥
सञ्जय उवाच—एवमुक्तो महाबाहुर्यूपकेतुर्महायशाः ।
युयुधानं समुत्सृज्य रणे प्रायमुपाविशत् ॥ ३३ ॥
शरानास्तीर्य सव्येन पाणिना पुण्यलक्षणः ।
यियासुर्ब्रह्मलोकाय प्राणान्प्राणेष्वथाऽऽजुहोत् ॥ ३४ ॥
सूर्ये चक्षुः समाधाय प्रसन्नं सलिले मनः ।
ध्यायन्महोपनिषदं योगयुक्तोऽभवन्मुनिः ॥ ३५ ॥
ततः स सर्वसेनायां जनः कृष्णधनञ्जयौ ।
गर्हयामास तं चापि शशंस पुरुषर्षभम् ॥ ३६ ॥
निन्द्यमानौ तथा कृष्णौ नोचतुः किञ्चिदप्रियम् ।
ततः प्रशस्यमानश्च नाऽहृष्यद्यूपकेतनः ॥ ३७ ॥

मैंने आपका हाथ काट डाला है, इसी लिए आप मेरी निन्दा कर रहे हैं। किन्तु विचारकर देखने से मैं कभी निन्दनीय नहीं ठहराया जा सकता। हाथी घोड़े-रथ-पैदल आदिसे परिपूर्ण सिंहनादसमाकुल, अत्यन्त गम्भीर सैन्यसागर में प्रवेश होकर मैं कभी कवच कम्पन कर रहा था; कभी रथ पर सवार हो रहा था; कभी धनुष की डोरी खींचता और कभी शत्रुओं के साथ तुमुल संग्राम कर रहा था। ऐसे भयङ्कर समर-सागर में अकेले सात्यकि के साथ किसी एक व्यक्ति का युद्ध कैसे सम्भव है॥२५।२८॥फिर हे महाबाहो! सात्यकि बहुत लोगों से लड़कर अनेक महारथियों को जीतकर थक गये थे और बेदम हो रहे थे। उनके घोड़े भी थक चुके थे। इस अवस्था में वे आपके वश में आ गये थे। आप अपने को उनसे अधिक बली और पराक्रमी समझकर शस्त्र से उनका सिर काटने को उद्यत थे। अपने आत्मीय प्रिय शिष्य को प्राणसङ्कट में पड़ा देखकर कौन उसकी रक्षा नहीं करेगा? आपका कोई आश्रित यदि इस प्रकार विपत्ति में पड़ा होता तो आप कैसा व्यवहार करते! आप आत्मरक्षा पर ध्यान न देकर दूसरे को मारने के लिए उद्यत थे, इसलिए आपको अपनी ही निन्दा करनी चाहिए॥२९।३२॥सञ्जय कहते हैं—हे महाराज! महायशस्वी याज्ञिक भूरिश्रवा ने अर्जुन के ये वचन सुनकर सात्यकि को छोड़ दिया और प्राण त्यागने का विचार किया। उन्होंने ब्रह्मलोक जाने की अभिलाषा से बाँये हाथ से बाणों की शय्या बिछाई और सब इन्द्रियों के अधिष्ठाता देवताओं में इन्द्रियों को अर्पित कर दिया। प्राणों को प्राणवायु में स्थापित किया। सूर्य में दृष्टि को और चन्द्र में प्रसन्न शुद्ध मन को स्थापित करके वे महती उपनिषद् का जाप करने लगे। इस प्रकार मौन भाव से वे योगयुक्त

तांस्तथावादिनो राजन्पुत्रांस्तव धनञ्जयः ।
अमृष्यमाणो मनसा तेषां तस्य च भाषितम् ॥ ३८ ॥
असंक्रुद्धमना वाचः स्मारयन्निव भारत ।
उवाच पाण्डुतनयः साक्षेपमिव फाल्गुनः ॥ ३९ ॥
मम सर्वेऽपि राजानो जानन्त्येव महाव्रतम् ।
न शक्यो मामको हन्तुं यो मे स्याद्बाणगोचरे ॥ ४० ॥
यूपकेतो निरीक्ष्यैतन्न मामर्हसि गर्हितुम् ।
न हि धर्ममविज्ञाय युक्तं गर्हयितुं परम् ॥ ४१ ॥
आत्तशस्त्रस्य हि रणे वृष्णिवीरं जिघांसतः ।
यदहं बाहुमच्छैत्सं न स धर्मो विगर्हितः ॥ ४२ ॥
न्यस्तशस्त्रस्य बालस्य विरथस्य विवर्मणः ।
अभिमन्योर्वधं तात धार्मिकः को नु पूजयेत् ॥ ४३ ॥
एवमुक्तः स पार्थेन शिरसा भूमिमस्पृशत् ।
पाणिना चैव सव्येन प्राहिणोदस्य दक्षिणम् ॥ ४४ ॥
एतत्पार्थस्य तु वचस्ततः श्रुत्वा महाद्युतिः ।
यूपकेतुर्महाराज तूष्णीमासीदवाङ्मुखः ॥ ४५ ॥
अर्जुन उवाच—या प्रीतिर्धर्मराजे मे भीमे च बलिनां वरे ।
नकुले सहदेवे च सा मे त्वयि शलाग्रज ॥ ४६ ॥

हो गये॥३३।३५॥उस समय सभी सैनिक श्रीकृष्ण और अर्जुन को उचित-अनुचित कहने लगे। चारों ओर भूरिश्रवा की प्रशंसा होने लगी। श्रीकृष्ण और अर्जुन ने अपनी निन्दा सुनकर भी कुछ अप्रिय वचन नहीं कहे और अपनी प्रशंसा सुनकर भूरिश्रवा कुछ प्रसन्न नहीं हुए॥३६।३७॥हे राजेन्द्र! उस समय आपके पुत्रों के मुख से अपनी निन्दा सुनकर अर्जुन सह नहीं सके। वे अपने क्रोध को रोककर आक्षेप करते हुए कहने लगे—सब राजा लोग मेरे इस महाव्रत को जानते हैं कि जहाँ तक मेरे बाण की गति है उस सीमा के भीतर जो कोई मेरे पक्ष का मनुष्य होगा उसको कोई शत्रु नहीं मार सकेगा॥३८।४०॥ मेरी इस प्रतिज्ञा का खयाल करके मेरी निन्दा करना उचित नहीं। धर्म के वास्तव रूप को जाने बिना दूसरे की निन्दा न करनी चाहिए। सात्यकि निहत्थे थे, उनको खड्ग से मार डालने के लिए उद्यत महाराज भूरिश्रवा का हाथ जो मैंने काट डाला उसकी [ यदि वह धर्मविरुद्ध हो तो भी ] तुम लोग निन्दा नहीं कर सकते; क्योंकि तुम बहुतों ने मिलकर रथ, शस्त्र और कवच से हीन अकेले बालक अभिमन्यु को मार डाला है। वह कार्य क्या किसी धर्मात्मा के योग्य था॥४१।४३॥हे महाबाहो! अर्जुन के यों कह चुकने पर महात्मा भूरिश्रवा ने पृथ्वी में सिर लगाकर बायें हाथ से अपना कटा हुआ दाहना हाथ अर्जुन के समीप फेंक दिया। वे शान्तरूप प्राणत्याग करने को उद्यत हुए। [ पूर्वोक्त कार्य द्वारा उन्होंने यह प्रकट किया कि अर्जुन ने धर्मानुसार ही उनके हाथ को काटा है॥४४।४५॥हे राजेन्द्र! भूरिश्रवा को देहत्याग के लिए प्रायोपवेशन( मरने के लिए अन्न-जल को छोड़कर बैठ जाना)करते देखकर करुणापूर्ण होकर]

मया त्वं समनुज्ञातः कृष्णेन च महात्मना ।
गच्छ पुण्यकृतांल्लोकाञ्छिबिरौशीनरो यथा ॥ ४७ ॥

वासुदेव०--ये लोका मम विमलाः सकृद्विभाता ब्रह्माद्यैः सुरवृषभैरपीष्यमाणाः
तान्क्षिप्रं व्रज सततामिहोत्रयाजिन्मत्तुल्यो भव गरुडोत्तमाङ्गयानः ॥ ४८ ॥

सञ्जय उवाच--उत्थितः स तु शैनेयो विमुक्तः सौमदत्तिना ।
खड्गमादाय चिच्छित्सुः शिरस्तस्य महात्मनः ॥ ४९ ॥
निहतं पाण्डुपुत्रेण प्रसक्तं भूरिदक्षिणम् ।
इयेष सात्यकिर्हन्तुं शलाग्रजमकल्मषम् ॥ ५० ॥
निकृत्तभुजमासीनं छिन्नहस्तमिव द्विपम् ।
क्रोशतां सर्वसैन्यानां निन्द्यमानः सुदुर्मनाः ॥ ५१ ॥
वार्यमाणः स कृष्णेन पार्थेन च महात्मना ।
भीमेन चक्ररक्षाभ्यामश्वत्थाम्ना कृपेण च ॥ ५२ ॥
कर्णेन वृषसेनेन सैन्धवेन तथैव च ।
विक्रोशतां च सैन्यानामवधीत्तं धृतव्रतम् ॥ ५३ ॥
प्रायोपविष्टाय रणे पार्थेन छिन्नबाहवे ।
सात्यकिः कौरवेयाय खड्गेनाऽपाहरच्छिरः ॥ ५४ ॥
नाऽभ्यनन्दन्त सैन्यानि सात्यकिं तेन कर्मणा ।
अर्जुनेन हतं पूर्वं यज्जघान कुरूद्वहम् ॥ ५५ ॥

---

अर्जुन कहने लगे --हे महात्मन् ! हे शल के बड़े भाई ! मुझे धर्मराज युधिष्ठिर, भीमसेन, नकुल और सहदेव जैसे प्रिय हैं वैसे ही आप भी प्रिय हैं । महात्मा वासुदेव और मैं दोनों आज्ञा देते हैं कि उशीनर के पुत्र शिवि की भाँति आप उन लोकों में जाइए, जिनमें पुण्यात्मा लोग जाते हैं॥४६।४७॥अर्जुन के पश्चात् कृष्णचन्द्र ने कहा---हे महात्मन् ! हे सदा अग्निहोत्र यज्ञ करनेवाले ! ब्रह्मा आदि श्रेष्ठ देवगण जिन विमल प्रकाशपूर्ण तेजोमय लोकों की इच्छा करते हैं उन्हीं लोकों को शीघ्र जाओ । मेरे ही समान रूप पाओ और गरुड़गामी बनो॥४८॥सञ्जय कहते हैं--हे महाराज ! उधर भूरिश्रवा के बाहुपाश से छुटकारा पाकर महाव्रती सात्यकि खड़े हो गये । अर्जुन के बाण से जिनका हाथ कट गया था, और जिनकी सूँड़ कट गई हो उस हाथी के समान जो बैठे हुए थे, उन निष्पाप भूरिश्रवा को मारने के निमित्त सात्यकि ने हाथ में खड्ग लिया॥४९।५१॥वे जब भूरिश्रवा का सिर काटने के निमित्त आगे को बढ़े तब सब योद्धा लोग चिल्ला-चिल्लाकर उन्हें मना करने लगे । महामति श्रीकृष्ण, अर्जुन, भीमसेन, उत्तमौजा, युधामन्यु, अश्वत्थामा, कृपाचार्य, कर्ण, वृषसेन और जयद्रथ आदि अपने और पराये पक्ष के सब लोगों ने अनेक प्रकार से रोकने की चेष्टा की परन्तु सात्यकि ने किसी की भी बात पर ध्यान नहीं दिया । उन्होंने तलवार से, प्रायोपवेशन किये हुए छिन्नबाहु व्रतधारी, भूरिश्रवा का सिर काट ही डाला॥५१।५३॥अर्जुन पहले ही भूरिश्रवा को एक प्रकार से मार चुके थे । सात्यकि ने किसी का कहा न मानकर जो उनका सिर काट डाला इससे कोई भी प्रसन्न नहीं हुआ । सब सैनिक सात्यकि की निन्दा करने लगे । देवता सिद्ध चारण मनुष्य आदि

सहस्राक्षसमं चैव सिद्धचारणमानवाः ।
भूरिश्रवसमालोक्य युद्धे प्रायगतं हतम् ॥ ५६ ॥
अपूजयन्त तं देवा विस्मितास्तेऽस्य कर्मभिः ।
पक्षवादांश्च सुबहून्प्रावदंस्तव सैनिकाः ॥ ५७ ॥
न वार्ष्णेयस्याऽपराधो भवितव्यं हि तत्तथा ।
तस्मान्मन्युर्न वः कार्यः क्रोधो दुःखतरो नृणाम्॥ ५८ ॥
हन्तव्यश्चैव वीरेण नाऽत्र कार्या विचारणा ।
विहितो ह्यस्य धात्रैव मृत्युः सात्यकिराहवे ॥ ५९ ॥
सात्यकिरुवाच—न हन्तव्यो न हन्तव्य इति यन्मां प्रभाषत ।
धर्मवादैरधर्मिष्ठा धर्मकंचुकमास्थिताः ॥ ६० ॥
यदा बालः सुभद्रायाः सुतः शस्त्रविनाकृतः ।
युष्माभिर्निहतो युद्धे तदा धर्मः क्व वो गतः ॥ ६१ ॥
मया त्वेतत्प्रतिज्ञातं क्षेपे कस्मिंश्चिदेव हि ।
यो मां निष्पिष्य संग्रामे जीवन्हन्यात्पदा रुषा ॥ ६२ ॥
स मे वध्यो भवेच्छत्रुर्यद्यपि स्यान्मुनिव्रतः ।
चेष्टमानं प्रतीघाते सभुजं मां सचक्षुषः ॥ ६३ ॥
मान्यध्वं मृत इत्येवमेतद्वो बुद्धिलाघवम् ।
युक्तो ह्यस्य प्रतीघातः कृतो मे कुरुपुङ्गवाः ॥ ६४ ॥
यत्तु पार्थेन मां दृष्ट्वा प्रतिज्ञामभिरक्षिता ।
सखड्गोऽस्य हृतो बाहुरेतेनैवाऽस्मि वञ्चितः ॥ ६५ ॥

सब लोग प्रायोपवेशन में मारे गये इन्द्र-तुल्य भूरिश्रवा के कर्म से विस्मित होकर उनकी प्रशंसा करने लगे ॥५४।५७॥हे महाराज ! उस समय आपकी सेना के लोग अनेक प्रकार की बातें कहने लगे । कुछ तो सात्यकि की निन्दा करने लगे और कुछ कहने लगे कि "इस बारे में वीर सात्यकि का कुछ दोष नहीं, होनी ही ऐसी थी । इस घटना के लिये हमें क्रोध नहीं प्रकट करना चाहिए । क्रोध ही मनुष्यों के दुःख का प्रधान कारण है । विधाता ने ही युद्धभूमि में इस प्रकार सात्यकि के हाथ से भूरिश्रवा की मृत्यु लिख दी थी ।" ॥५७।५९॥अब महापराक्रमी सात्यकि ने कुपित होकर कौरवों को सम्बोधन करके कहा—अरे धर्म-कञ्चुक-धारी अधर्मी मन्दमति कौरवो !'न मारना, न मारना' कहकर क्या चिल्ला रहे हो ? दूसरे के समय धर्म की दोहाई देते हो, पर अपने समय धर्म को ताक पर रख देते हो ! जब अकेले वीर बालक अभिमन्यु को तुम नीचों ने मिलकर निहत्था कर दिया और मार डाला था तब तुम्हारा धर्म कहाँ चला गया था ? मेरी तो यह प्रतिज्ञा ही है कि "अकारण कटुवचन कहकर निन्दा करनेवाला और संग्राम में जीते जी मुझे पटककर मेरी छाती में क्रोध से लात मारनेवाला कोई भी हो—चाहे मुनि-व्रतधारी ही क्यों न हो—वह शत्रु मेरा वध्य है; मैं उसे नहीं छोड़ सकता । मैं शत्रु के वश होकर भी उस पर वार करने की चेष्टा कर रहा था,

भवितव्यं हि यद्भावि दैवं चेष्टयतीव च ।
सोऽयं हतो विमर्देऽस्मिन्किमत्राऽधर्मचेष्टितम् ॥ ६६ ॥
अपि चाऽयं पुरा गीतः श्लोको वाल्मीकिना भुवि
न हन्तव्याः स्त्रिय इति यद्ब्रवीषि प्लवङ्गम ॥ ६७ ॥
सर्वकालं मनुष्येण व्यवसायवता सदा ।
पीडाकरममित्राणां यत्स्यात्कर्तव्यमेव तत् ॥ ६८ ॥
सञ्जय उवाच—एवमुक्ते महाराज सर्वे कौरवपुङ्गवाः ।
न स्म किञ्चिदभाषन्त मनसा समपूजयन् ॥ ६९ ॥
मन्त्राभिपूतस्य महाध्वरेषु यशस्विनो भूरिसहस्रदस्य च ।
मुनेरिवाऽरण्यगतस्य तस्य न तत्र कश्चिद्वधमभ्यनन्दत् ॥ ७० ॥
सुनीलकेशं वरदस्य तस्य शूरस्य पारावतलोहिताक्षम् ।
अश्वस्य मेध्यस्य शिरो निकृत्तं न्यस्तं हविर्धानमिवाऽन्तरेण ॥ ७१ ॥
स तेजसा शस्त्रकृतेन पूतो महाहवे देहवरं विसृज्य ।
आक्रामदूर्ध्वं वरदो वरार्हो व्यावृत्य धर्मेण परेण रोदसी ॥ ७२ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि जयद्रथवधपर्वणि भूरिश्रवोवधे त्रिचत्वारिंशदधिकशततमोऽध्यायः ॥ १४३ ॥

मेरे हाथ सही सलामत थे॥५९।६३॥तुम लोग आँखें रहते भी,ऐसी अवस्था में, मुझे मृत समझते थे सो यह तुम्हारी बुद्धि की कमी थी। हे कुरुवंशियो! मैंने अवसर पाकर शत्रु को मार डाला,सो बिलकुल उचित है। मुझे खेद यह रह गया कि अर्जुन ने मुझे विपत्तिग्रस्त देखकर, अपनी प्रतिज्ञा की रक्षा करने को, भूरिश्रवा का खड्ग सहित हाथ पहले ही काट डाला। जो होना है वही होता है,दैव उसी के अनुसार सब चेष्टा करा लेता है। उसी दैव की प्रेरणा से इस युद्ध में भूरिश्रवा मारे गये। इसमें मैंने अधर्म ही क्या किया? महर्षि वाल्मीकि पहले कह गये हैं कि जिससे शत्रु को कष्ट हो वह कार्य मनुष्य को सदा करना चाहिए। सो मैंने वही किया है। फिर तुम लोग मूढ़ की भाँति क्यों मेरी निन्दा कर रहे हो?॥६३।६८॥सञ्जय कहते हैं—हे महाराज! सात्यकि के यों कहने पर सब कौरव शान्त हो रहे और सात्यकि के कथन को युक्ति सङ्गत मानकर मन में उनकी प्रशंसा करने लगे। महायज्ञों में मन्त्राभिषेक से पवित्र, भारी दक्षिणाएँ देनेवाले यशस्वी भूरिश्रवा उस समय वानप्रस्थ मुनि के तुल्य थे। उनके वध से शत्रु मित्र कोई भी प्रसन्न नहीं हुआ। भूरिश्रवा का नीले केशों से अलङ्कृत,कबूतर की सी लाल आँखों से शोभित सिर वहाँ पर,यज्ञशालामें अश्वमेध(बलिदान) के घोड़े के कटे सिर की भाँति. शोभा को प्राप्त हुआ। महारथी भूरिश्रवा, शरीर त्यागकर, शस्त्र वध की उत्तम मृत्यु से मरने के कारण पवित्र तेज से सम्पन्न होकर विमान पर बैठकर दिव्य शरीर से ऊपर के लोकों को गये। सब कामना पूर्ण करनेवाले और वरदान के योग्य भूरिश्रवा की प्रशंसा तथा पुण्य-धर्म से पृथ्वी और गगनमण्डल व्याप्त हो गया॥६९।७२॥

—•—

द्रोणपर्व का एक सौ तैंतालीस अध्याय समाप्त हुआ ॥ १४३ ॥

अथ चतुश्चत्वारिंशदधिकशततमोऽध्यायः ॥ १४४ ॥

धृतराष्ट्र उवाच—अजितो द्रोणराधेयविकर्णकृतवर्मभिः ।

तीर्णः सैन्यार्णवं वीरः प्रतिश्रुत्य युधिष्ठिरे ॥ १ ॥
स कथं कौरवेयेण समरेष्वनिवारितः ।
निगृह्य भूरिश्रवसा बलाद्भुवि निपातितः ॥ २ ॥
सञ्जय उवाच—शृणु राजन्निहोत्पत्तिं शैनेयस्य यथा पुरा ।
यथा च भूरिश्रवसो यत्र ते संशयो नृप ॥ ३ ॥
अत्रेः पुत्रोऽभवत्सोमः सोमस्य तु बुधः स्मृतः ।
बुधस्यैको महेन्द्राभः पुत्र आसीत्पुरूरवाः ॥ ४ ॥
पुरूरवस आयुस्तु आयुषो नहुषः सुतः ।
नहुषस्य ययातिस्तु राजा देवर्षिसम्मतः ॥ ५ ॥
ययातेर्देवयान्यां तु यदुर्ज्येष्ठोऽभवत्सुतः ।
यदोरभूदन्ववाये देवमीढ इति स्मृतः ॥ ६ ॥
यादवस्तस्य तु सुतः शूरस्त्रैलोक्यसंमतः ।
शूरस्य शौरिर्नृवरो वसुदेवो महायशाः ॥ ७ ॥
धनुष्यनवरः शूरः कार्तवीर्यसमो युधि ।
तद्वीर्यश्चापि तत्रैव कुले शिनिरभून्नृप ॥ ८ ॥
एतस्मिन्नेव काले तु देवकस्य महात्मनः ।
दुहितुः स्वयंवरे राजन्सर्वक्षत्रसमागमे ॥ ९ ॥
तत्र वै देवकीं देवीं वसुदेवार्थमाशु वै ।
निर्जित्य पार्थिवान्सर्वान्रथमारोपयच्छिनिः ॥ १० ॥

एक सौ चौवालीस अध्याय ॥ १४४ ॥

धृतराष्ट्र ने कहा—हे सञ्जय ! धर्मराज से अर्जुन के समीप जाने की प्रतिज्ञा करके जो महावीर सहज ही सागर सदृश कौरवसेना के पार चले गये और जिन्हें महारथी द्रोणाचार्य, कर्ण, विकर्ण, कृतवर्मा जैसे वीर योद्धा नहीं हरा सके, उन्हीं सात्यकि को अकेले ही भूरिश्रवा ने कैसे परास्त कर दिया? भूरिश्रवा ने उनको कैसे बलपूर्वक पृथ्वी पर पटक दिया?॥१।२॥सञ्जय ने कहा-हे राजेन्द्र ! मैं इस समय सात्यकि और भूरिश्रवा के जन्म का वृत्तान्त विस्तारपूर्वक कहता हूं,सुनिए। यह वृत्तान्त सुनने से आपका सब संशय दूर हो जायगा। महर्षि अत्रि के पुत्र सोमा थे, सोमा के पुत्र बुध थे, बुध के पुत्र देवराज सदृश राजर्षि पुरूरवा हुए। पुरूरवा के पुत्र आयु, आयु के पुत्र नहुष और नहुष के पुत्र राजर्षि ययाति हुए। देवयानी के गर्भ से ययाति के पुत्र यदु हुए। यदु उनके सबसे बड़े पुत्र थे। यदु के वंश में देवमीढ नाम के एक महानुभाव उत्पन्न हुए। देवमीढ के पुत्र जगत्प्रसिद्ध शूर हुए। शूर के पुत्र महायशस्वी वासुदेव हुए॥३।७॥महाबली शूर धनुर्विद्या-विशारद और युद्ध करने में कार्त्तवीर्य अर्जुन के तुल्य थे। उसी कुल में, वैसे ही पराक्रमी, शिनि नाम के और एक वीर उत्पन्न हुए। हे राजेन्द्र ! इसी मध्य में राजा देवक की कन्या देवकी का स्वयंवर रचा गया। उस स्वयंवर-सभा में सब क्षत्रिय राजा आकर एकत्र हुए थे। शिनि ने सब राजाओं को जीतकर, वासुदेव

तां दृष्ट्वा देवकीं शूरो रथस्थां पुरुषर्षभ ।
नाऽमृष्यत महातेजाः सोमदत्तः शिनेर्नृप ॥ ११ ॥
तयोर्युद्धमभूद्राजन्दिनार्धं चित्रमद्भुतम् ।
बाहुयुद्धं सुबलिनोः प्रसक्तं पुरुषर्षभः ॥ १२ ॥
शिनिना सोमदत्तस्तु प्रसह्य भुवि पातितः ।
असिमुद्यम्य केशेषु प्रगृह्य च पदा हतः ॥ १३ ॥
मध्ये राजसहस्राणां प्रेक्षकाणां समन्ततः ।
कृपया च पुनस्तेन स जीवेति विसर्जितः ॥ १४ ॥
तदवस्थः कृतस्तेन सोमदत्तोऽथ मारिष ।
प्रासादयन्महादेवममर्षवशमास्थितः ॥ १५ ॥
तस्य तुष्टो महादेवो वराणां वरदः प्रभुः ।
वरेण च्छन्दयामास स तु वव्रे वरं नृपः ॥ १६ ॥
पुत्रमिच्छामि भगवन्यो निपात्य शिनेः सुतम् ।
मध्ये राजसहस्राणां पदा हन्याच्च संयुगे ॥ १७ ॥
तस्य तद्वचनं श्रुत्वा सोमदत्तस्य पार्थिव ।
एवमस्त्विति तत्रोक्त्वा स देवोऽन्तरधीयत ॥ १८ ॥
स तेन वरदानेन लब्धवान्भूरिदक्षिणम् ।
अपातयच्च समरे सौमदत्तिः शिनेः सुतम् ॥ १९ ॥
पश्यतां सर्वसैन्यानां पदा चैनमताडयत् ।
एतत्ते कथितं राजन्यन्मां त्वं परिपृच्छसि ॥ २० ॥

के लिए, देवकी को रथ पर बिठा लिया। वहाँ सोमदत्त भी उपस्थित थे॥८।१०॥शिनि के रथ पर देवकी को देखकर वीर सोमदत्त सहन नहीं कर सके। देवकी के निमित्त महावीर शिनि और सोमदत्त का युद्ध छिड़ गया। मध्याह्नकाल तक बहुत विचित्र बाहुयुद्ध हुआ। इसी मध्य में शिनि ने बलपूर्वक सोमदत्त को पृथ्वी पर पटक दिया। शिनि ने एक हाथ से उनके केश पकड़कर, दूसरे हाथ से तलवार तानकर, उनके वक्ष स्थल में लात मारी। वहाँ सहस्रों राजा खड़े देख रहे थे। उनके सम्मुख ही शिनिने इस प्रकार सोमदत्त को परास्त करके फिर कृपापूर्वक उनको जीता छोड़ दिया ॥११।१४॥ हे राजेन्द्र ! शूर शिनि के किये हुए अपने घोर अपमान से महावीर सोमदत्त बहुत ही क्रुद्ध हुए। वे महादेव को प्रसन्न करने के निमित्त घोर तपस्या करने लगे। वरदानी महादेव प्रसन्न होकर उनके आगे प्रकट हुए और बोले—"वरदान माँगो।" सोमदत्त ने शङ्कर से यही वर माँगा कि मुझे ऐसा बली पुत्र दीजिए,जो युद्ध में सहस्रों राजाओं के सम्मुख शिनि के पुत्र को पटककर लात मारे॥१५।१७॥सोमदत्त के ये वचन सुनकर, "तथास्तु" कहकर,शङ्कर अन्तर्द्धान हो गये। उसी वरदान के अनुसार सोमदत्त के भूरिश्रवा उत्पन्न हुए और उन्होंने, सब सैनिकों के आगे, सात्यकि को पछाड़कर उनके वक्ष स्थल में लात मारी। हे राजेन्द्र! आपने जो मुझसे पूछा था,सो मैंने कह दिया॥१८।२१॥

नहि शक्यो रणे जेतुं सात्वतो मनुजर्षभैः ।
लब्धलक्ष्याश्च संग्रामे बहुशश्चित्रयोधिनः ॥ २१ ॥
देवदानवगन्धर्वान्विजेतारो ह्यविस्मिताः ।
स्ववीर्यविजये युक्ता नैते परपरिग्रहाः ॥ २२ ॥
न तुल्यं वृष्णिभिरिह दृश्यते किञ्चन प्रभो ।
भूतं भव्यं भविष्यच्च बलेन भरतर्षभ ॥ २३ ॥
न ज्ञातिमवमन्यन्ते वृद्धानां शासने रताः ।
न देवासुरगन्धर्वा न यक्षोरगराक्षसाः ॥ २४ ॥
जेतारो वृष्णिवीराणां किं पुनर्मानवा रणे ।
ब्रह्मद्रव्ये गुरुद्रव्ये ज्ञातिस्वे चाप्यहिंसकाः ॥ २५ ॥
एतेषां रक्षितारश्च ये स्युः कस्याश्चिदापदि ।
अर्थवन्तो न चोत्सिक्ता ब्रह्मण्याः सत्यवादिनः ॥ २६ ॥
समर्थान्नाऽवमन्यन्ते दीनानभ्युद्धरन्ति च ।
नित्यं देवपरा दान्तास्त्रातारश्चाऽविकत्थनाः ॥ २७ ॥
तेन वृष्णिप्रवीराणां चक्रं न प्रतिहन्यते ।
अपि मेरुं वहेत्कश्चित्तरेद्वा मकरालयम् ॥ २८ ॥
न तु वृष्णीप्रवीराणां समेत्याऽन्तं व्रजेन्नृप ।
एतत्ते सर्वमाख्यातं यत्र ते संशयः प्रभो ।
कुरुराज नरश्रेष्ठ तव व्यपनयो महान् ॥ २९ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि जयद्रथवधपर्वणि सात्यकिप्रशंसायां चतुश्चत्वारिंशदधिकशततमोऽध्यायः ॥ १४४ ॥

हे महाराज! महाप्रतापी सात्यकि को रण में कोई भी श्रेष्ठ योद्धा नहीं जीत सकता। ये यादव लोग विचित्र युद्ध में निपुण होते और अचूक निशाना मारते हैं। देवता, दानव, गन्धर्व, आदि को भी उन्होंने जीता है। ऐसे काम उनके निमित्त कुछ नवीन नहीं हैं। वे लोग अपने बाहुबलसे विजय प्राप्त करते हैं; और किसी के आश्रय युद्ध नहीं करते। हे प्रभो! पृथ्वी पर वृष्णिवंशी यादवों की बराबरी करनेवाला बली न हुआ है, न है और न होगा। वे अपने जातिवालों और नातेदारों का अनादर नहीं करते; वे सदा बड़े-बूढ़ों की आज्ञा का पालन करते हैं। देवता, गन्धर्व, असुर, नाग, राक्षस आदि भी वृष्णिवंशियों को परास्त नहीं कर सकते; मनुष्यों की तो बात ही क्या है। वे ब्राह्मण के धन, गुरु के धन और जातिवालों के धन को नहीं हरते। ब्राह्मण, गुरु जातिभाई और आपत्ति में पड़े हुए अन्य लोगों की रक्षा करना वे अपना परमकर्त्तव्य समझते हैं। वे धनी, अहङ्कार-हीन, ब्राह्मणभक्त और सत्यवादी हैं॥ २१।२६॥ वे समर्थ पुरुषों का अनादर नहीं करते और दीन दुर्बलों का उद्धार और सहायता करते हैं। वे नित्य देवभक्त, जितेन्द्रिय, विनयी और रक्षक हैं। वे अपने मुख अपनी प्रशंसा नहीं करते। इसी कारण वृष्णिवंशी के वीरों का सर्वत्र बोलबाला है। चाहे कोई सुमेरु पर्वत को उखाड़कर लादकर ले जाय, चाहे कोई सागर को तैर जाय; किन्तु वृष्णि-वीरों से युद्ध ठानकर विजय नहीं पा सकता।

हे कुरुराज! यह मैंने सब वृत्तान्त सुना दिया। इससे आपका संशय दूर हो गया होगा। हे प्रभो! आपके महान् अन्याय के कारण ही ये सब दुर्घटनाएँ हो रही हैं ॥२७।२९॥

द्रोणपर्व का एक सौ चौंतालीस अध्याय समाप्त हुआ ॥ १४४ ॥

अथ पञ्चचत्वारिंशदधिकशततमोऽध्यायः ॥ १४५ ॥

धृतराष्ट्र उवाच—तदवस्थे हते तस्मिन्भूरिश्रवसि कौरवे ।
यथा भूयोऽभवद्युद्धं तन्ममाऽऽचक्ष्व सञ्जय ॥ १ ॥
सञ्जय उवाच—भूरिश्रवसि संक्रान्ते परलोकाय भारत ।
वासुदेवं महाबाहुरर्जुनः समचूचुदत् ॥ २ ॥
चोदयाऽश्वान् भृशं कृष्ण यतो राजा जयद्रथः ।
श्रूयते पुण्डरीकाक्ष त्रिषु धर्मेषु वर्तते ॥ ३ ॥
प्रतिज्ञां सफलां चापि कर्तुमर्हसि मेऽनघ ।
अस्तमेति महाबाहो त्वरमाणो दिवाकरः ॥ ४ ॥
एतद्धि पुरुषव्याघ्र महदभ्युद्यतं मया ।
कार्यं संरक्ष्यते चैष कुरुसेनामहारथैः ॥ ५ ॥
यथा नाऽभ्येति सूर्योऽस्तं यथा सत्यं भवेद्वचः ।
चोदयाऽश्वांस्तथा कृष्ण यथा हन्यां जयद्रथम् ॥ ६ ॥
ततः कृष्णो महाबाहू रजतप्रतिमान्हयान् ।
हयज्ञश्चोदयामास जयद्रथवधं प्रति ॥ ७ ॥
तं प्रयान्तममोघेषुमुत्पतद्भिरिवाऽऽशुगैः ।
त्वरमाणा महाराज सेनामुख्याः समाद्रवन् ॥ ८ ॥
दुर्योधनश्च कर्णश्च वृषसेनोऽथ मद्रराट् ।
अश्वत्थामा कृपश्चैव स्वयमेव च सैन्धवः ॥ ९ ॥

एक सौ पैंतालीस अध्याय ॥ १४५ ॥

धृतराष्ट्र ने कहा—हे सञ्जय! इस प्रकार प्रायोपवेशन की अवस्था में शस्त्र-हीन पराक्रमी भूरिश्रवा के मारे जाने पर फिर जिस प्रकार युद्ध हुआ, सो वर्णन करो॥१॥सञ्जय ने कहा कि हे महाराज! वीर भूरिश्रवा के मारे जाने पर अर्जुन ने कहा—हे कृष्णचन्द्र! तुम शीघ्र ही मेरे रथ के घोड़ों को हाँककर जयद्रथ के समीप ले चलो और मेरी प्रतिज्ञा को सफल करो। हे निष्पाप! सूर्य शीघ्रता के साथ अस्ताचल को जा रहे हैं। मुझे शीघ्र ही जयद्रथ वध रूप महत् कार्य करना होगा। कौरवपक्ष के महारथी, जीवन का मोह छोड़कर, जयद्रथ की रक्षा कर रहे हैं। इसलिये तुम उस रीति से मेरा रथ हाँको जिससे मैं सूर्य अस्त होने के पहले ही जयद्रथ को मारकर अपनी प्रतिज्ञा पूर्ण कर दूँ॥२।६॥हे महाराज!तब घोड़ों की जानकारी में निपुण श्रीकृष्ण ने उसी समय अर्जुन के श्वेत घोड़ों को जयद्रथ के रथ की ओर हाँकना आरम्भ किया।महावीर दुर्योधन, कर्ण, वृषसेन, शल्य, अश्वत्थामा, कृपाचार्य और स्वयं राजा जयद्रथ, ये सब योद्धा अमोघ अस्त्र-

समासाद्य च बीभत्सुः सैन्धवं समुपस्थितम् ।
नेत्राभ्यां क्रोधदीप्ताभ्यां सम्प्रैक्षन्निर्दहन्निव ॥ १० ॥
ततो दुर्योधनो राजा राधेयं त्वरितोऽब्रवीत् ।
अर्जुनं प्रेक्ष्य संयातं जयद्रथवधं प्रति ॥ ११ ॥
अयं स वैकर्तन युद्धकालो विदर्शयस्वाऽऽत्मबलं महात्मन् ।
यथा न वध्येत रणेऽर्जुनेन जयद्रथः कर्ण तथा कुरुष्व ॥ १२ ॥
अल्पावशेषो दिवसो नृवीर विघातयस्वाऽद्य रिपुं शरौघैः ।
दिनक्षयं प्राप्य नरप्रवीर ध्रुवो हि नः कर्ण जयो भविष्यति ॥ १३ ॥
सैन्धवे रक्ष्यमाणे तु सूर्यस्याऽस्तमनं प्रति ।
मिथ्याप्रतिज्ञः कौन्तेयः प्रवेक्ष्यति हुताशनम् ॥ १४ ॥
अनर्जुनायां च भुवि मुहूर्तमपि मानद ।
जीवितुं नोत्सहेरन्वै भ्रातरोऽस्य सहानुगाः ॥ १५ ॥
विनष्टैः पाण्डवेयैश्च सशैलवनकाननाम् ।
वसुन्धरामिमां कर्ण भोक्ष्यामो हतकण्टकाम् ॥ १६ ॥
दैवेनोपहतः पार्थो विपरीतश्च मानद ।
कार्याकार्यमजानानः प्रतिज्ञां कृतवान्रणे ॥ १७ ॥
नूनमात्मविनाशाय पाण्डवेन किरीटिना ।
प्रतिज्ञेयं कृता कर्ण जयद्रथवधं प्रति ॥ १८ ॥
कथं जीवति दुर्धर्षे त्वयि राधेय फाल्गुनः ।
अनस्तङ्गत आदित्ये हन्यात्सैन्धवकं नृपम् ॥ १९ ॥

वाले महावीर अर्जुन को, बाण-से शीघ्रगामी घोड़ों को शीघ्रता से हँकवाकर, अपनी ओर आते देखकर स्फूर्ति के साथ उनकी ओर बढ़े। सम्मुख सिन्धुराज जयद्रथ को पाकर क्रोध से लाल हो रही आँखों से अर्जुन इस प्रकार देखने लगे मानों दृष्टि से ही उन्हें भस्म कर डालेंगे॥७।१०॥हे राजेन्द्र! अर्जुन को जयद्रथ के रथ के सम्मुख जाते देखकर दुर्योधन ने कर्ण से कहा—हे राधेय! अब यह युद्ध का समय उपस्थित है, तुम अपना बाहुबल दिखाओ और ऐसा करो कि अर्जुन जयद्रथ को न मार सकें। दिन थोड़ा सा ही रह गया है। तुम बाण-वर्षा करके शत्रु के उद्योग को व्यर्थ कर दो।।हे कर्ण! दिन अस्त होते ही हमारी जय निश्चित है। सूर्य के अस्त होने तक जयद्रथ की रक्षा कर सकने पर अर्जुन की प्रतिज्ञा निष्फल होगी और वे अग्नि में जल मरेंगे॥११।१४॥अर्जुन के यों प्राण दे देने पर उनके भाई और अनुगत लोग भी मर जायँगे। इस प्रकार सुगमता से पाण्डवों के मर जाने पर हम समुद्र-पर्यन्त पृथ्वी का निष्कण्टक राज्य भोगेंगे। आज भावी के वश होकर अर्जुन की बुद्धि विपरीत हो गई है और वे कर्तव्याकर्तव्य का विचार न करके, आत्मविनाश के निमित्त एक दिन भर में ही जयद्रथ को मारने की प्रतिज्ञा कर बैठे हैं॥१५।१८॥ भला तुम जैसे दुर्द्धर्ष मित्र के रहते अर्जुन की क्या ताब है कि दिन अस्त होने से पहले ही जयद्रथ को

रक्षितं मद्रराजेन कृपेण च महात्मना ।
जयद्रथं रणमुखे कथं हन्याद्धनञ्जयः ॥ २० ॥
द्रौणिना रक्ष्यमाणं च मया दुःशासनेन च ।
कथं प्राप्स्यति बीभत्सुः सैन्धवं कालचोदितः ॥ २१ ॥
युध्यन्ते बहवः शूरा लम्बते च दिवाकरः ।
शङ्के जयद्रथं पार्थो नैव प्राप्स्यति मानद ॥ २२ ॥
स त्वं कर्ण मया सार्धं शूरैश्चाऽन्यैर्महारथैः ।
द्रौणिना त्वं हि सहितो मद्रेशेन कृपेण च ॥ २३ ॥
युध्यस्व यत्नमास्थाय परं पार्थेन संयुगे ।
एवमुक्तस्तु राधेयस्तव पुत्रेण मारिष ॥ २४ ॥
दुर्योधनमिदं वाक्यं प्रत्युवाच कुरूत्तमम् ।
दृढलक्ष्येण वीरेण भीमसेनेन धन्विना ॥ २५ ॥
भृशं भिन्नतनुः संख्ये शरजालैरनेकशः ।
स्थातव्यमिति तिष्ठामि रणे सम्प्रति मानद ॥ २६ ॥
नाऽङ्गमिङ्गति किञ्चिन्मे सन्तप्तस्य महेषुभिः ।
योत्स्यामि तु यथाशक्त्या त्वदर्थं जीवितं मम ॥ २७ ॥
यथा पाण्डवमुख्योऽसौ न हनिष्यति सैन्धवम् ।
नहि मे युद्ध्यमानस्य सायकानस्यतः शितान् ॥ २८ ॥
सैन्धवं प्राप्स्यते वीरः सव्यसाची धनञ्जयः ।
यत्तु भक्तिमता कार्यं सततं हितकांक्षिणा ॥ २९ ॥
तत्करिष्यामि कौरव्य जयो दैवे प्रतिष्ठितः ।
सैन्धवार्थे परं यत्नं करिष्याम्यद्य संयुगे ॥ ३० ॥

मार लें। मैं, मद्रराज शल्य, कृपाचार्य, अश्वत्थामा और दुःशासन, हम सब मिलकर वीर जयद्रथ की रक्षा करेंगे, तो अकेले ही अर्जुन कैसे उनका वध कर सकेंगे?॥१९।२१॥एक तो असंख्य वीर एकत्र होकर संग्राम कर रहे हैं, दूसरे उधर सूर्यदेव भी अस्ताचल के शिखिर तक पहुँच गये हैं।इससे जान पड़ता है कि अर्जुन किसी प्रकार दिन रहते जयद्रथ को नहीं मार सकेंगे। हे कर्ण ! इस समय तुम अश्वत्थामा,शल्य, कृपाचार्य और अन्य सब वीरों को साथ लेकर, यत्न के साथ, अर्जुन को रोको और युद्ध करो॥२२।२४॥हे महाराज! पराक्रमी कर्ण ने दुर्योधन की ये बातें सुनकर कहा—हे भरतनाथ ! महावीर भीमसेन ने असंख्य तीक्ष्ण बाणों से मेरे अङ्ग छिन्न भिन्न करके सारा शरीर जर्जर कर दिया है। समरभूमि से भाग जाना उचित न समझ कर ही मैं स्थित हुआ-हुआ हूँ, नहीं तो कभी का चला गया होता। भीमसेन के बाण से मेरे अङ्ग-प्रत्यङ्ग अत्यन्त व्यथित हो रहे हैं, किन्तु यह जीवन तुम्हारे ही लिए है। अतएव यथाशक्ति अर्जुन से युद्ध करके

त्वत्प्रियार्थं महाराज जयो दैवे प्रतिष्ठितः ।
अद्य योत्स्येऽर्जुनमहं पौरुषं स्वं व्यपाश्रितः ॥ ३१ ॥
त्वदर्थे पुरुषव्याघ्र जयो दैवे प्रतिष्ठितः ।
अद्य युद्धं कुरुश्रेष्ठ मम पार्थस्य चोभयोः ॥ ३२ ॥
पश्यन्तु सर्वसैन्यानि दारुणं लोमहर्षणम् ।
कर्णकौरवयोरेवं रणे सम्भाषमाणयोः ॥ ३३ ॥
अर्जुनो निशितैर्बाणैर्जघान तव वाहिनीम् ।
चिच्छेद निशितैर्बाणैः शूराणामनिवर्तिनाम् ॥ ३४ ॥
भुजान्परिघसङ्काशान्हस्तिहस्तोपमान्रणे ।
शिरांसि च महाबाहुश्चिच्छेद निशितैः शरैः ॥ ३५ ॥
हस्तिहस्तान्हयग्रीवान्रथाक्षांश्च समन्ततः ।
शोणिताक्तान्हयारोहान्गृहीतप्रासतोमरान् ॥ ३६ ॥
क्षुरैश्चिच्छेद बीभत्सुर्द्विधैकैकं त्रिधैव च ।
हयान्वारणमुख्यांश्च प्रापतन्त समन्ततः ॥ ३७ ॥
ध्वजाश्छत्राणि चापानि चामराणि शिरांसि च ।
कक्षमग्निरिवोद्भूतः प्रदहंस्तव वाहिनीम् ॥ ३८ ॥
अचिरेण महीं पार्थश्चकार रुधिरोत्तराम् ।
हतभूयिष्ठयोधं तत्कृत्वा तव बलं बली ॥ ३९ ॥
आससाद दुराधर्षः सैन्धवं सत्यविक्रमः ।
बीभत्सुर्भीमसेनेन सात्वतेन च रक्षितः ॥ ४० ॥

मैं ऐसी चेष्टा करूँगा जिसमें अर्जुन जयद्रथ को न मार सकें। मैं जब कुपित होकर रणभूमि में तीक्ष्ण बाण बरसाऊँगा तब अर्जुन कदापि जयद्रथ को नहीं पा सकेंगे॥२५।२९॥ हे राजेन्द्र! हितकार्य करनेवाले और अनुगत लोग जैसा कार्य करते हैं, वैसा ही कार्य मैं करूँगा; किन्तु जय या पराजय दैव के अधीन है। आज मैं तुम्हारा कार्य सिद्ध करने और जयद्रथ को बचाने के निमित्त कोई कमी न रक्खूगा। आज सेना के क्षत्रिय लोग मेरा और अर्जुन का अत्यन्त दारुण संग्राम देखेंगे॥२९।३३॥ हे कुरुकुल श्रेष्ठ! इधर दुर्योधन और कर्ण इस प्रकार बातें कर ही रहे थे और उधर महावीर अर्जुन घोर रूप से आपकी सेना का नाश करने में लगे हुए थे। वे सुतीक्ष्ण बाणों से समर से न हटनेवाले वीरों के, परिघ और हाथी की सूँड़ के समान, हाथ और मस्तक काट काटकर रणभूमि को पाटने लगे। घोड़ों की गर्दनों, हाथियों की सूँड़ों, रथों के पहिये धुरे-जुए आदि अङ्ग प्रत्यङ्गों का कट कटकर ढेर होने लगा। वे क्षुरप्र बाणों से रक्त से नहाये हुए प्रास-तोमरधारी घुड़सवारों के दो-दो तीन तीन टुकड़े करने लगे॥३३।३७॥ असंख्य घोड़े और हाथी उनके बाणों से मरकर, छिन्न-भिन्न होकर, रणभूमि में गिरने लगे। ध्वजा, छत्र, धनुष, चामर और वीरों के सिर कट कटकर चारों ओर बिछ गये। जैसे अग्नि प्रकट होकर घास फूस के ढेरों को भस्म कर देती है वैसे

प्रबभौ भरतश्रेष्ठ ज्वलन्निव हुताशनः ।
तं तथाऽवस्थितं दृष्ट्वा त्वदीया वीर्यसम्पदा ॥ ४१ ॥
नाऽमृष्यन्त महेष्वासाः पाण्डवं पुरुषर्षभाः ।
दुर्योधनश्च कर्णश्च वृषसेनोऽथ मद्रराट् ॥ ४२ ॥
अश्वत्थामा कृपश्चैव स्वयमेव च सैन्धवः ।
सन्नद्धाः सैन्धवस्याऽर्थे समावृण्वन्किरीटिनम् ॥ ४३ ॥
नृत्यन्तं रथमार्गेषु धनुर्ज्यातलनिःस्वनैः ।
संग्रामकोविदं पार्थं सर्वे युद्धविशारदाः ॥ ४४ ॥
अभीताः पर्यवर्तन्त व्यादितास्यमिवाऽन्तकम् ।
सैन्धवं पृष्ठतः कृत्वा जिघांसन्तोऽच्युतार्जुनौ ॥ ४५ ॥
सूर्यास्तमनमिच्छन्तो लोहितायति भास्करे ।
ते भुजैर्भोगिभोगाभैर्धनूंष्यानम्य सायकान् ॥ ४६ ॥
मुमुचुः सूर्यरश्म्याभाञ्छतशः फाल्गुनं प्रति ।
ततस्तानस्यमानांश्च किरीटी युद्धदुर्मदः ॥ ४७ ॥
द्विधा त्रिधाऽष्टधैकैकं छित्त्वा विव्याध तान्रथान् ।
सिंहलांगूलकेतुस्तु दर्शयन्वीर्यमात्मनः ॥ ४८ ॥
शारद्वतीसुतो राजन्नर्जुनं प्रत्यवारयत् ।
स विध्वा दशभिः पार्थं वासुदेवं च सप्तभिः ॥ ४९ ॥

ही महावीर अर्जुन अपने बाणों की अग्नि से कौरव सेना को नष्ट करने लगे। शीघ्र ही वहाँ रक्त की कीच हो गई। हे महाराज! प्रतापी सत्यविक्रमी अर्जुन इस प्रकार आपके दल के असंख्य वीरों को युद्ध में नष्ट करके जयद्रथ के समीप पहुँच गये। भीमसेन और सात्यकि उनकी सहायता और रक्षा कर रहे थे। वे उस समय प्रचण्ड और प्रज्वलित अग्नि के समान जान पड़ने लगे॥३७।४१॥अर्जुन को इस प्रकार अपना बल और विक्रम प्रकट करते देखकर कौरव पक्ष के वीर बहुत क्रुद्ध हुए। उनके लिये अर्जुन का अद्भुत पराक्रम असह्य हो उठा॥उस समय राजा दुर्योधन, कर्ण, वृषसेन, शल्य, अश्वत्थामा और कृपाचार्य अत्यन्त कुपित होकर अर्जुन को घेरने और जयद्रथ की रक्षा करने लगे। रणनिपुण और मुख फैलाये हुए काल के समान महाभयङ्कर अर्जुन धनुष की टङ्कार और तलध्वनि के साथ युद्ध करते हुए समरभूमि में चारों ओर नाचते-से थे। कौरव पक्ष के सब वीर निर्भय भाव से उन को घेरकर, जयद्रथ को अपने पीछे करके, घोर युद्ध करने लगे। वे सब श्रीकृष्ण सहित अर्जुन को मारने का घोर प्रयत्न करने लगे॥४१।४४॥हे महाराज! इसी अवसर में सूर्यमण्डल का लाल रङ्ग हो गया; वे अस्त हो चले। यह देखकर कौरव पक्ष के वीर बहुत ही आनन्दित हो उठे। वे सूर्य के शीघ्र अस्त हो जाने की आशा करके, सर्प के फन के समान मोटी, बलिष्ठ भुजाओं से धनुष झुका-झुकाकर अर्जुन के ऊपर चारों ओर से सूर्यकिरण सदृश चमकीले और तीक्ष्ण बाण बरसाने लगे। रणदुर्मद अर्जुन भी उनके प्रत्येक बाण के मार्ग में ही दो-चार और आठ तक टुकड़े करके अपने बाणों के प्रहार से उन्हें विह्वल करने लगे॥४५। ४८॥तब सिंहपुच्छ से चिह्नित ध्वजावाले रथ पर बैठे

अतिष्ठद्रथमार्गेषु सैन्धवं प्रतिपालयन् ।
अथैनं कौरवश्रेष्ठाः सर्व एव महारथाः ॥ ५० ॥
महता रथवंशेन सर्वतः प्रत्यवारयन् ।
विस्फारयन्तश्चापानि विसृजन्तश्च सायकान् ॥ ५१ ॥
सैन्धवं पर्यरक्षन्त शासनात्तनयस्य ते ।
ततः पार्थस्य शूरस्य बाह्वोर्बलमदृश्यत ॥ ५२ ॥
इषूणामक्षयत्वं च धनुषो गाण्डिवस्य च ।
अस्त्रैरस्त्राणि संवार्य द्रौणेः शारद्वतस्य च ॥ ५३ ॥
एकैकं दशभिर्बाणैः सर्वानेव समार्पयत् ।
तं द्रौणिः पञ्चविंशत्या वृषसेनश्च सप्तभिः ॥ ५४ ॥
दुर्योधनस्तु विंशत्या कर्णशल्यौ त्रिभिस्त्रिभिः ।
त एनमभिगर्जन्तो विध्यन्तश्च पुनः पुनः ॥ ५५ ॥
विधुन्वन्तश्च चापानि सर्वतः प्रत्यवारयन् ।
श्लिष्टं च सर्वतश्चक्रू रथमण्डलमाशु ते ॥ ५६ ॥
सूर्यास्तमनमिच्छन्तस्त्वरमाणा महारथाः ।
त एनमभिनर्दन्तो विधुन्वाना धनूंषि च ॥ ५७ ॥
सिषिचुर्मार्गणैस्तीक्ष्णैर्गिरिं मेघा इवाऽम्बुभिः ।
ते महास्त्राणि दिव्यानि तत्र राजन्व्यदर्शयन् ॥ ५८ ॥
धनञ्जयस्य गात्रे तु शूराः परिघबाहवः ।
हतभूयिष्ठयोधं तत्कृत्वा तव बलं बली ॥ ५९ ॥

हुए अश्वत्थामा, अपनी शक्ति और पराक्रम दिखाने के निमित्त, अर्जुन का सामना करने को आये। उन्होंने दस बाण अर्जुन को और सात बाण श्रीकृष्ण को मारे। अब वे जयद्रथ की रक्षा करने के निमित्त अर्जुन के रथ की राह रोककर खड़े हो गये। कौरवपक्ष के अन्यान्य महावीर भी, दुर्योधन की आज्ञा के अनुसार, चारों ओर से रथमण्डल के द्वारा अर्जुन को घेरकर जयद्रथ की रक्षा करने का प्रयत्न करते हुए धनुष चढ़ा चढ़ाकर अर्जुन के ऊपर असंख्य बाण बरसाने लगे। उस समय सब लोग महावीर अर्जुन का बाहुबल, शिक्षा और अभ्यास देखकर चकित रह गये। गण्डीव धनुष की शक्ति और अक्षय बाणों को देखकर सबके आश्चर्य की सीमा नहीं रही। अर्जुन ने अस्त्र प्रयोग के द्वारा अश्वत्थामा और कृपाचार्य के अमोघ अस्त्रों को व्यर्थ कर दिया॥४८।५३॥ जयद्रथ की रक्षा के निमित्त उद्योग करनेवाले प्रत्येक कौरवपक्ष के वीर को अर्जुन ने दस दस बाण मारे। उस समय अश्वत्थामा ने पचीस, वृषसेन ने सात, दुर्योधन ने बीस तथा कर्ण और शल्य ने तीन तीन बाण अर्जुन को मारे। वे लोग इस प्रकार एक साथ अर्जुन पर प्रहार करके तर्जन गर्जन पूर्वक युद्ध करने लगे। उक्त वीर चारों ओर से अर्जुन का रथ घेरकर बारम्बार उन्हें असंख्य तीक्ष्ण बाण मारने लगे॥५३।५७॥ ये सब महावीर रथ से रथ सटाकर सूर्य के शीघ्र अस्त होने की इच्छा से धनुष चढ़ाने, सिंहनाद करने और

आससाद दुराधर्षः सैन्धवं सत्यविक्रमः ।
तं कर्णः संयुगे राजन्प्रत्यवारयदाशुगैः ॥ ६० ॥
मिषतो भीमसेनस्य सात्वतस्य च भारत ।
तं पार्थो दशभिर्वाणैः प्रत्यविध्यद्रणाजिरे ॥ ६१ ॥
सूतपुत्रं महाबाहुः सर्वसैन्यस्य पश्यतः ।
सात्वतश्च त्रिभिर्वाणैः कर्णं विव्याध मारिष ॥ ६२ ॥
भीमसेनस्त्रिभिश्चैव पुनः पार्थश्च सप्तभिः ।
तान्कर्णः प्रतिविव्याध षष्ठ्या षष्ठ्या महारथः ॥ ६३ ॥
तद्युद्धमभवद्राजन्कर्णस्य बहुभिः सह ।
तत्राऽद्भुतमपश्याम सूतपुत्रस्य मारिष ॥ ६४ ॥
यदेकः समरे क्रुद्धस्त्रीन्रथान्पर्यवारयत् ।
फाल्गुनस्तु महाबाहुः कर्णं वैकर्तनं रणे ॥ ६५ ॥
सायकानां शतेनैव सर्वमर्मस्वताडयत् ।
रुधिरोक्षितसर्वाङ्गः सूतपुत्रः प्रतापवान् ॥ ६६ ॥
शरैः पञ्चाशता वीरः फाल्गुनं प्रत्यविध्यत ।
तस्य तल्लाघवं दृष्ट्वा नाऽमृष्यत रणेऽर्जुनः ॥ ६७ ॥
ततः पार्थो धनुश्छित्वा विव्याधैनं स्तनान्तरे ।
सायकैर्नवभिर्वीरस्त्वरमाणो धनञ्जयः ॥ ६८ ॥
अथाऽन्यद्धनुरादाय सूतपुत्रः प्रतापवान् ।
सायकैरष्टसाहस्रैश्छादयामास पाण्डवम् ॥ ६९ ॥

जैसे मेघ पर्वतके ऊपर जलधारा बरसाते हैं वैसेही अर्जुन के ऊपर अत्यन्त तीक्ष्ण असह्य बाण बरसाने लगे। किन्तु महावीर अर्जुन कौरव पक्ष के असंख्य वीरों का नाश करके जयद्रथ के समीप पहुँच ही गये ॥५७।६०॥ यह देखकर, भीमसेन और सात्यकि के सम्मुख ही, महावीर कर्ण बाण बरसाकर महापराक्रमी अर्जुन को रोकने लगे। अर्जुन ने भी सब सैनिकों के सम्मुख ही उनके बाणों को व्यर्थ करके दस बाणों से कर्ण को गहरी चोट पहुँचाई। साथ ही सात्यकि ने तीन, भीमसेन ने तीन और अर्जुन ने भी और सात बाण कर्ण को मारे। कर्ण ने उनमें से प्रत्येक को साठ-साठ बाण मारे। इस प्रकार अकेले ही कर्ण कई वीरों के साथ दारुण संग्राम करने लगे॥६०।६४॥ उस समय सब लोग कर्ण के अद्भुत पराक्रम को देखकर बहुत ही विस्मित हुए वे कुपित होकर अकेले ही इन तीन महारथियों को रोकने लगे। तब पराक्रमी अर्जुन ने कर्ण के मर्मस्थलों में सौ तीक्ष्ण बाण मारे। कर्ण रक्त से नहा गये, तथापि विचलित न होकर उन्होंने अर्जुन को पचास बाण मारे। कर्ण की स्फूर्ति देखकर अर्जुन ने अत्यन्त क्रुद्ध होकर उनका धनुष काट डाला और उनके वक्षःस्थल में तीक्ष्ण नव बाण मारे॥६४।६८॥ अब कर्ण ने दूसरा धनुष लेकर अर्जुन को आठ सहस्र बाण मारे। इस बाण-वर्षा को अर्जुन ने इस प्रकार काट दिया जिस प्रकार आंधी टिड्डियों को हटा देती है

तां बाणवृष्टिमतुलां कर्णचापसमुत्थिताम् ।
व्यधमत्सायकैः पार्थः शलभानिव मारुतः ॥ ७० ॥
छादयामास च तदा सायकैरर्जुनो रणे ।
पश्यतां सर्वयोधानां दर्शयन्पाणिलाघवम् ॥ ७१ ॥
वधार्थं चाऽस्य समरे सायकं सूर्यवर्चसम् ।
चिक्षेप त्वरया युक्तस्त्वराकाले धनञ्जयः ॥ ७२ ॥
तमापतन्तं वेगेन द्रौणिश्चिच्छेद सायकम् ।
अर्धचन्द्रेण तीक्ष्णेन स च्छिन्नः प्रापतद्भुवि ॥ ७३ ॥
कर्णोऽपि द्विषतां हन्ता छादयामास फाल्गुनम् ।
सायकैर्बहुसाहस्रैः कृतप्रतिकृतेप्सया ॥ ७४ ॥
तौ वृषाविव नर्दन्तौ नरसिंहौ महारथौ ।
सायकैस्तु प्रतिच्छन्नं चक्रतुः खमजिह्मगैः ॥ ७५ ॥
अदृश्यौ च शरौघैस्तौ निघ्नन्तामितरेतरम् ।
कर्ण पार्थोऽस्मि तिष्ठ त्वं कर्णोऽहं तिष्ठ फाल्गुन ॥ ७६ ॥
इत्येवं तर्जयन्तौ तौ वाक्शल्यैस्तुदतां तदा ।
युध्यतां समरे वीरौ चित्रं लघु च सुष्ठु च ॥ ७७ ॥
प्रेक्षणीयौ चाऽभवतां सर्वयोधसमागमे ।
प्रशस्यमानौ समरे सिद्धचारणपन्नगैः ॥ ७८ ॥
अयुध्येतां महाराज परस्परवधैषिणौ ।
ततो दुर्योधनो राजंस्तावकानभ्यभाषत ॥ ७९ ॥

॥६९।७१॥ फिर कर्ण को मार डालने के निमित्त अर्जुन ने स्फूर्ति के साथ सूर्यसदृश तेजोमय एक उग्र बाण छोड़ा। महावीर अश्वत्थामा ने अर्जुन के छोड़े हुए उस अमोघ बाण को वेग से आते देखकर एक तीक्ष्ण अर्धचन्द्र बाण से मार्ग में ही काट डाला। अब वीर कर्ण भी उनके कार्य का उत्तर देने के निमित्त सहस्रों बाणों से अर्जुन को आच्छादित करने लगे॥७२।७४॥ वे दोनों महावीर इसी प्रकार युद्ध करते और साँड़ों की तरह गरजते थे। उन्होंने सीधे जानेवाले बाणों से आकाश मण्डल को भर दिया और स्वयं भी उस बाणवर्षा में अदृश्य हो गये। वे दोनों वीर अपने नामों का उल्लेख करके गरजते और तीक्ष्ण बाणों से परस्पर प्रहार करते थे। कर्ण कहते थे—अर्जुन, खड़े रहो, मैं कर्ण हूँ। अर्जुन कहते थे—कर्ण, खड़े रहो, मैं अर्जुन हूँ। इसी प्रकार कठोर वचनों से तर्जन गर्जन कर रहे दोनों वीर चतुराई और स्फूर्ति के साथ विचित्र युद्ध कर रहे थे। सब योद्धाओं के सम्मुख दोनों वीरों का रूप दर्शनीय हो रहा था। सिद्ध, चारण, नाग आदि दोनों वीरों की प्रशंसा करने लगे। इस प्रकार परस्पर वध की आकांक्षा से दोनों वीर घोर संग्राम करने लगे॥७५।७९॥-हे महाराज! उस समय राजा दुर्योधन ने कौरवपक्ष के सब वीर योद्धाओं से कहा—हे वीरो! तुम सब लोग यत्नपूर्वक कर्ण की रक्षा करो। महाप्रतापी कर्ण आज अर्जुन

यत्नाद्रक्षत राधेयं नाऽहत्वा समरेऽर्जुनम् ।
निवर्तिष्यति राधेय इति मामुक्तवान्नृपः ॥ ८० ॥
एतस्मिन्नन्तरे राजन्दृष्ट्वा कर्णस्य विक्रमम् ।
आकर्णमुक्तैरिषुभिः कर्णस्य चतुरो हयान् ॥ ८१ ॥
अनयत्प्रेतलोकाय चतुर्भिः श्वेतवाहनः ।
सारथिं चाऽस्य भल्लेन रथनीडादपातयत् ॥ ८२ ॥
छादयामास स शरैस्तव पुत्रस्य पश्यतः ।
संछाद्यमानः समरे हताश्वो हतसारथिः ॥ ८३ ॥
मोहितः शरजालेन कर्तव्यं नाऽभ्यपद्यत ।
तं तथा विरथं दृष्ट्वा रथमारोप्य तं तदा ॥ ८४ ॥
अश्वत्थामा महाराज भूयोऽर्जुनमयोधयत् ।
मद्रराजश्च कौन्तेयमविध्यत्त्रिंशता शरैः ॥ ८५ ॥
शारद्वतस्तु विंशत्या वासुदेवं समार्पयत् ।
धनञ्जयं द्वादशभिराजघान शिलीमुखैः ॥ ८६ ॥
चतुर्भिः सिन्धुराजश्च वृषसेनश्च सप्तभिः ।
पृथक्पृथङ् महाराज विव्यधुः कृष्णपाण्डवौ ॥ ८७ ॥
तथैव तान्प्रत्यविध्यत्कुन्तीपुत्रो धनञ्जयः ।
द्रोणपुत्रं चतुःषष्ट्या मद्रराजं शतेन च ॥ ८८ ॥
सैन्धवं दशभिर्बाणैर्वृषसेनं त्रिभिः शरैः ।
शारद्वतं च विंशत्या विध्वा पार्थो ननाद ह ॥ ८९ ॥

को बिना मारे या बिना जीते नहीं लौटेंगे॥७९।८०॥ हे राजेन्द्र ! दुर्योधन सब वीरों से यों कह ही रहे थे कि इसी समय अर्जुन ने कर्ण के बड़े विक्रम को देखकर अत्यन्त कुपित हो कानों तक खींचकर चार बाण छोड़े, जिनसे कर्ण के रथ के चारों घोड़े मर गये। फिर अर्जुन ने एक भल्ल बाण से कर्ण के सारथी को भी मार डाला। इसके पश्चात् वे आपके पुत्र राजा दुर्योधन के सम्मुख ही वीर कर्ण को असह्य तीक्ष्ण बाणों से पीड़ित करने लगे। इस प्रकार अर्जुन के बाणों से सारथी और घोड़े मर जाने पर बाण वर्षा से पीड़ित महारथी कर्ण क्षण भर के लिए मोहित और किंकर्तव्यविमूढ से हो गये॥८१।८४॥ तब महावीर अश्वत्थामा ने विरथ कर्ण को अपने रथ पर चढ़ा लिया। अब वीर अश्वत्थामा अर्जुन से घोर युद्ध करने लगे। उस समय शल्य ने अर्जुन को तीस तीक्ष्ण बाण मारे। कृपाचार्य ने भी श्रीकृष्ण को बीस बाण मारकर अर्जुन के ऊपर बारह बाण छोड़े। साथ ही सिन्धुराज जयद्रथ ने चार और वृषसेन ने सात बाण अर्जुन को मारे। इस प्रकार वे सब एक साथ श्रीकृष्ण और अर्जुन के ऊपर प्रहार करने लगे। तब महावीर अर्जुन ने अश्वत्थामा को चौंसठ बाण, शल्य को एक सौ बाण, जयद्रथ को दस भल्ल बाण, वृषसेन को तीन बाण और कृपाचार्य को बीस बाण मारकर सिंहनाद किया। हे राजेन्द्र ! इसके उपरान्त आपके पक्ष के

ते प्रतिज्ञाप्रतीघातमिच्छन्तः सव्यसाचिनः ।
सहितास्तावकास्तूर्णमभिपेतुर्धनञ्जयम् ॥ ९० ॥
अथाऽर्जुनः सर्वतो वारुणास्त्रं प्रादुश्चक्रे त्रासयन्धार्तराष्ट्रान् ।
तं प्रत्युदीयुः कुरवः पाण्डुपुत्रं रथैर्महार्हैः शरवर्षाण्यवर्षन् ॥ ९१ ॥
ततस्तु तस्मिंस्तुमुले समुत्थिते सुदारुणे भारत मोहनीये ।
नोऽमुह्यत प्राप्य स राजपुत्रः किरीटमाली व्यसृजच्छरौघान्॥ ९२ ॥
राज्यप्रेप्सुः सव्यसाची कुरूणां स्मरन्क्लेशान्द्वादशवर्षवृत्तान्।
गाण्डीवमुक्तैरिषुभिर्महात्मा सर्वा दिशो व्यावृणोदप्रमेयः ॥ ९३ ॥
प्रदीप्तोल्कमभवच्चाऽन्तरिक्षं मृतेषु देहेष्वपतन्वयांसि ।
यत्पिङ्गलज्येन किरीटमाली क्रुद्धो रिपूनाजगवेन हन्ति ॥ ९४ ॥
ततः किरीटी महता महायशाः शरासनेनाऽस्य शराननीकजित्
हयप्रवेकोत्तमनागघूर्णितान्कुरुप्रवीरानिषुभिर्व्यपातयत् ॥ ९५ ॥
गदाश्च गुर्वीः परिघानयस्मयानसींश्च शक्तीश्च रणे नराधिपाः ।
महान्ति शस्त्राणि च भीमदर्शनाः प्रगृह्य पार्थं सहसाऽभिदुद्रुवुः॥९६ ॥
ततो युगान्ताभ्रसमस्वनं महन्महेन्द्रचापप्रतिमं च गाण्डिवम्
चकर्ष दोर्भ्यां विहसन्भृशं ययौ दहंस्त्वदीयान्यमराष्ट्रवर्धनः ॥ ९७ ॥
स तानुदीर्णान्सरथान्सवारणान्पदातिसङ्घांश्च महाधनुर्धरः ।
विपन्नसर्वायुधजीवितान्रणे चकार वीरो यमराष्ट्रवर्धनान् ॥ ९८ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि जयद्रथवधपर्वणि संकुलयुद्धे पञ्चचत्वारिंशदधिकशततमोऽध्यायः ॥ १४५ ॥

वीर योद्धा लोग अर्जुन की प्रतिज्ञा को निष्फल करने के निमित्त बड़ा यत्न करने लगे। वे क्रोध से विह्वल होकर बाणवर्षा करते हुए अर्जुन की ओर बढ़ने लगे॥८४।९०॥ तब अर्जुन ने कौरवों को भय-विह्वल करके दिव्य वारुण अस्त्र का प्रयोग किया। वह अस्त्र चारों ओर प्रकट होकर आपके पुत्रों के मन में त्रास उत्पन्न करने लगा। उधर कौरवगण भी बड़े बड़े रथों पर बैठकर बाणवर्षा करते हुए वीर अर्जुन पर आक्रमण करने को चले। उस समय मोहित करनेवाला घमासान युद्ध होने लगा। किन्तु वीर अर्जुन उससे विचलित न होकर निरन्तर बाणों की वर्षा करने लगे। वे कौरवों के दिये हुए अपने बारह वर्ष के वनवास के दुःखों को स्मरण करके, राज्य और विजय प्राप्त के निमित्त उत्सुक होकर, गाण्डीव धनुष से छूटे हुए बाणों की वर्षा से चारों दिशाओं को व्याप्त करने लगे। उस समय आकाशमण्डल दिन में ही असंख्य उल्काओं से प्रज्वलित हो उठा। मनुष्यों की लाशों पर बेशुमार कौए मँडलाते हुए गिरने लगे। रुद्रदेव ने जैसे कुपित होकर, पिङ्गलवर्ण प्रत्यञ्चा से शोभित, पिनाक धनुष के द्वारा शत्रुओं का संहार किया था वैसे ही अर्जुन भी गाण्डीव धनुष से छूटे हुए बाणों के द्वारा हाथी, घोड़े, रथ आदि वाहनों पर सवार कौरवों के बाणों को व्यर्थ करके उन्हें मारकर गिराने लगे॥९१।९५॥ तब योद्धा राजा लोग भारी गदा, लोहमय बेलन, खड्ग, शक्ति और अन्य प्रकार के अस्त्र-शस्त्र लेकर गरजते हुए वेग से अर्जुन की ओर दौड़े। यह देखकर महावीर अर्जुन हँसे

और प्रलयकाल के मेघ के समान गम्भीर शब्द से युक्त सुदृढ़ गाण्डीव धनुष को चढ़ाकर उग्र बाणों की अग्नि से कौरवसेना को भस्म करने लगे। हे राजेन्द्र! महावीर अर्जुन उन धनुर्द्धर योद्धाओं को शस्त्र-हीन करके और रथ, हाथी, घोड़े पैदल आदि सहित सबको मारकर यमराज का राज्य बढ़ाने लगे॥९६।९८॥

द्रोणपर्व का एक सौ पैंतालीस अध्याय समाप्त हुआ ॥ १४५ ॥

अथ षट्चत्वारिंशदधिकशततमोऽध्यायः ॥ १४६ ॥

सञ्जय उवाच—श्रुत्वा निनादं धनुषश्च तस्य विस्पष्टमुत्क्रुष्टमिवाऽन्तकस्य
शक्राशनिस्फोटसमं सुघोरं विकृष्यमाणस्य धनञ्जयेन ॥ १ ॥
त्रासोद्विग्नं तथोद्भ्रान्तं त्वदीयं तद्बलं नृप ।
युगान्तवातसंक्षुब्धं चलद्वीचितरङ्गितम् ॥ २ ॥
प्रलीनमीनमकरं सागराम्भ इवाऽभवत् ।
स रणे व्यचरत्पार्थः प्रेक्षमाणो धनञ्जयः ॥ ३ ॥
युगपद्दिक्षु सर्वासु सर्वाण्यस्त्राणि दर्शयन् ।
आददानं महाराज सन्दधानं च पाण्डवम् ॥ ४ ॥
उत्कर्षन्तं सृजन्तं च न स्म पश्याम लाघवात् ।
ततः क्रुद्धो महाबाहुरैन्द्रमस्त्रं दुरासदम् ॥ ५ ॥
प्रादुश्चक्रे महाराज त्रासयन्सर्वभारतान् ।
ततः शराः प्रादुरासन्दिव्यास्त्रप्रतिमन्त्रिताः ॥ ६ ॥
प्रदीप्ताश्च शिखिमुखाः शतशोऽथ सहस्रशः ।
आकर्णपूर्णनिर्मुक्तैरग्न्यर्कांशुनिभैः शरैः ॥ ७ ॥
नभोऽभवत्तद्दुष्प्रेक्ष्यमुल्काभिरिव संवृतम् ।
ततः शस्त्रान्धकारं तत्कौरवैः समुदीरितम् ॥ ८ ॥
अशक्यं मनसाऽप्यन्यैः पाण्डवः सम्भ्रमन्निव ।
नाशयामास विक्रम्य शरैर्दिव्यास्त्रमन्त्रितैः ॥ ९ ॥

---

एक सौ छयालीस अध्याय ॥ १४६ ॥

सञ्जय कहते हैं—हे राजेन्द्र! उस समय अर्जुन के खींचे हुए गाण्डीव धनुष का शब्द काल के गर्जन अथवा वज्राघात के समान भयङ्कर हो रहा था। उसे सुनकर आपकी सेना भय के मारे व्याकुल हो गई। उस समय आपकी सेना की दशा प्रलयकाल की आँधी से क्षोभ को प्राप्त, ऊँची तरङ्गों से पूर्ण उस महासमुद्र के जल की सी हुई, जिसमें मछली मगर आदि जल-जन्तु छिप जाते हैं। महाबली अर्जुन एक साथ दसों दिशाओं में दृष्टिपात और सभी अस्त्रों का प्रयोग करते हुए चारों ओर विचर रहे थे॥१।४॥हे महाराज! उस समय [अद्भुत स्फूर्ति के कारण] हम लोगों को देख ही नहीं पड़ता था कि अर्जुन कब बाण निकालते हैं, कब धनुष पर चढ़ाते हैं, कब धनुष खींचते हैं और कब बाण छोड़ते हैं। तब अर्जुन ने अत्यन्त ही कुपित होकर सब कौरवों को भयभीत कराते हुए दुर्द्धर्ष इन्द्रास्त्र का प्रयोग किया। उस दिव्य अस्त्र के प्रभाव से अगणित अग्निमुख प्रज्वलित बाण प्रकट होने लगे। कान तक खींचकर छोड़े गये, अग्नि और सूर्य की किरणों के समान, बाणों से आकाशमण्डल उल्का-परिपूर्ण सा जान पड़ने लगा और दुर्निरीक्ष्य हो उठा। हे राजेन्द्र!

नैशं तमोंऽशुभिः क्षिप्रं दिनादाविव भास्करः ।
ततस्तु तावकं सैन्यं दीप्तैः शरगभस्तिभिः ॥ १० ॥
आक्षिपत्पल्वलाम्बूनि निदाघार्क इव प्रभुः ।
ततो दिव्यास्त्रविदुषा प्रहिताः सायकांशवः ॥ ११ ॥
समाप्लवन्द्विषत्सैन्यं लोकं भानोरिवांऽशवः ।
अथाऽपरे समुत्सृष्टा विशिखास्तिग्मतेजसः ॥ १२ ॥
हृदयान्याशु वीराणां विविशुः प्रियबन्धुवत् ।
य एनमीयुः समरे त्वद्योधाः शूरमानिनः ॥ १३ ॥
शलभा इव ते दीप्तमग्निं प्राप्य ययुः क्षयम् ।
एवं स मृद्नञ्शत्रूणां जीवितानि यशांसि च ॥ १४ ॥
पार्थश्चचार संग्रामे मृत्युर्विग्रहवानिव ।
सकिरीटानि वक्त्राणि साङ्गदान्विपुलान्भुजान् ॥ १५ ॥
सकुण्डलयुगान्कर्णान्केषांचिदहरच्छरैः ।
सतोमरान्गजस्थानां सप्रासान्हयसादिनाम् ॥ १६ ॥
सचर्मणः पदातीनां रथिनां च सधन्वनः ।
सप्रतोदान्नियन्तॄणां बाहूंश्चिच्छेद पाण्डवः ॥ १७ ॥
प्रदीप्तोग्रशरार्चिष्मान्बभौ तत्र धनञ्जयः ।
स विस्फुलिङ्गाग्रशिखो ज्वलन्निव हुताशनः ॥ १८ ॥
तं देवराजप्रतिमं सर्वशस्त्रभृतां वरम् ।
युगपद्दिक्षु सर्वासु रथस्थं पुरुषर्षभम् ॥ १९ ॥
निक्षिपन्तं महास्त्राणि प्रेक्षणीयं धनञ्जयम् ।
नृत्यन्तं रथमार्गेषु धनुर्ज्यातलनादिनम् ॥ २० ॥

कौरव दल के वीरों ने अस्त्र-शस्त्रों की वर्षा करके आकाश में जो अँधेरा कर दिया था, उसे अन्य कोई योद्धा नष्ट करने का खयाल भी नहीं कर सकता था॥४। ८॥ किन्तु वीर अर्जुन ने तनिक भी विचलित न होकर, सूर्यदेव जैसे प्रातःकाल रात्रि के अँधेरे को नष्ट कर देते हैं वैसे ही, पराक्रमपूर्वक स्फूर्ति के साथ दिव्य अस्त्र से अभिमन्त्रित बाणों के द्वारा उस अन्धकार को नष्ट कर दिया। ग्रीष्म ऋतु के सूर्य जैसे अपनी उग्र किरणों द्वारा जलाशय के जल को सोख लेते हैं, वैसे ही अर्जुन अपने बाणों से आपकी सेना का नाश करने लगे। दिव्य अस्त्रों के जाननेवाले अर्जुन के चलाये हुए बाण, संसार में सूर्य की किरणों के समान, शत्रु-सेना में सर्वत्र फैलने लगे॥९।१२॥ अर्जुन के छोड़े हुए असंख्य तीक्ष्ण विकट बाण, प्रिय मित्र की भाँति, शत्रुदल के वीरों के हृदयों में शीघ्रता के साथ प्रवेश करने लगे। अपने को शूर समझनेवाले जो आपके योद्धा अर्जुन से युद्ध करने गये वे, जलती हुई अग्नि में गिरनेवाले पतङ्गों की भाँति, नष्ट हो गये। हे महाराज! इस प्रकार वीर अर्जुन शरीरधारी मृत्यु के समान चारों ओर विचरकर शत्रुओं के यश और जीवन को नष्ट करने लगे॥१३।१५॥ वे किसी के किरीट मुकुट वस्त्र सहित सिर, किसी के अङ्गदादि

निरीक्षितुं न शेकुस्ते यत्नवन्तोऽपि पार्थिवाः ।
मध्यन्दिनगतं सूर्यं प्रतपन्तमिवाऽम्बरे ॥ २१ ॥
दीप्तोग्रसम्भृतशरः किरीटी विरराज ह ।
वर्षास्विवोदीर्णजलः सेन्द्रधन्वाऽम्बुदो महान् ॥ २२ ॥
महास्त्रसम्प्लवे तस्मिञ्जिष्णुना सम्प्रवर्तिते ।
सुदुस्तरे महाघोरे ममज्जुर्योधपुङ्गवाः ॥ २३ ॥
उत्कृत्तवदनैर्देहैः शरीरैः कृत्तबाहुभिः ।
भुजैश्च पाणिनिर्मुक्तैः पाणिभिर्व्यङ्गुलीकृतैः ॥ २४ ॥
कृत्ताग्रहस्तैः करिभिः कृत्तदन्तैर्मदोत्कटैः ।
हयैश्च विधुरग्रीवै रथैश्च शकलीकृतैः ॥ २५ ॥
निकृत्तान्त्रैः कृत्तपादैस्तथाऽन्यैः कृत्तसन्धिभिः ।
निश्चेष्टैर्विस्फुरद्भिश्च शतशोऽथ सहस्रशः ॥ २६ ॥
मृत्योराघातललितं तत्पार्थायोधनं महत् ।
अपश्याम महीपाल भीरूणां भयवर्धनम् ॥ २७ ॥
आक्रीडमिव रुद्रस्य पुराऽभ्यर्दयतः पशून् ।
गजानां क्षुरनिर्मुक्तैः करैः सभुजगेव भूः ॥ २८ ॥
क्वचिद्बभौ स्रग्विणीव वक्त्रपद्मैः समाचिता ।
विचित्रोष्णीषमुकुटैः केयूराङ्गदकुण्डलैः ॥ २९ ॥
स्वर्णचित्रतनुत्रैश्च भाण्डैश्च गजवाजिनाम् ।
किरीटशतसङ्कीर्णा तत्र तत्र समाचिता ॥ ३० ॥

अङ्गदयुक्त विशाल बाहु और किसी के कुण्डलयुक्त कान बाणों से काट-काटकर गिराने लगे। उन्होंने हाथियों के सवारों के तोमर सहित हाथों का, घुड़सवारों के प्रास-युक्त हाथों का, पैदलों के ढाल-तलवार सहित हाथों का, रथ-स्थित योद्धाओं के धनुष सहित हाथों का और सारथियों के चाबुक तथा घोड़ों की रास से युक्त हाथों का, काट-काटकर, ढेर लगा दिया। उस समय वीर अर्जुन चिनगारियों और ज्वालाओं से युक्त अग्नि के समान शोभायमान हो रहे थे॥१५।१८॥ प्रज्वलित उग्र बाण किरण से जान पड़ते थे। सब शस्त्रधारियों में श्रेष्ठ, इन्द्र के तुल्य पराक्रमी, दर्शनीय-रूप, पुरुषश्रेष्ठ, रथ पर स्थित अर्जुन एक साथ ही सब ओर घूमकर अस्त्र-शस्त्र बरसा रहे थे। धनुष की डोरी और तल का शब्द करते हुए वे चारों ओर नृत्य सा कर रहे थे। मध्याह्न के सूर्य के समान प्रचण्डरूप अर्जुन ऐसे दुर्निरीक्ष्य हो रहे थे कि सब राजा लोग लाख यत्न करके भी उनकी ओर नेत्र उठाकर नहीं देख सकते थे। प्रदीप्त उग्र बाण बरसाते हुए वीर अर्जुन उस समय वर्षा ऋतु में इन्द्र-धनुष से शोभित होकर जल बरसा रहे महामेघ के समान दिखाई पड़ रहे थे॥१९।२२॥ इस प्रकार अर्जुन की की हुई अस्त्र-वर्षा में और दुस्तर महाघोर युद्धसागर में बड़े-बड़े योद्धा बहने और डूबने लगे। जिनके सिर कट गये हैं ऐसे धड़, बिना भुजाओं के शरीर, जिनकी हथेलियाँ कट गई हैं ऐसे हाथ, जिनकी उँगलियाँ कट गई हैं ऐसी हथेलियाँ, जिनकी सूँड़ और दाँत कट गये हैं ऐसे

विरराज भृशं चित्रा मही नववधूरिव ।
मज्जामेदःकर्दमिनीं शोणितौघतरङ्गिणीम् ॥ ३१ ॥
मर्मास्थिभिरगाधां च केशशैवलशाद्वलाम् ।
शिरोबाहूपलतटां रुग्णक्रोडास्थिसङ्कटाम् ॥ ३२ ॥
चित्रध्वजपताकाढ्यां छत्रचापोर्मिमालिनीम् ।
विगतासुमहाकायां गजदेहाभिसंकुलाम् ॥ ३३ ॥
रथोडुपशताकीर्णां हयसङ्घातरोधसम् ।
रथचक्रयुगेषाक्षकूबरैरतिदुर्गमाम् ॥ ३४ ॥
प्रासासिशक्तिपरशुविशिखाहिदुरासदाम् ।
वलकङ्कमहानक्रां गोमायुमकरोत्कटाम् ॥ ३५ ॥
गृध्रोदग्रमहाग्राहां शिवाविरुतभैरवाम् ।
नृत्यत्प्रेतपिशाचाद्यैर्भूताकीर्णां सहस्रशः ॥ ३६ ॥
गतासुयोधनिश्चेष्टशरीरशतवाहिनीम् ।
महाप्रतिभयां रौद्रां घोरां वैतरणीमिव ॥ ३७ ॥
नदीं प्रवर्तयामास भीरूणां भयवर्धिनीम् ।
तं दृष्ट्वा तस्य विक्रान्तमन्तकस्येव रूपिणः ॥ ३८ ॥
अभूतपूर्वं कुरुषु भयमागाद्रणाजिरे ।
तत आदाय वीराणामस्त्रैरस्त्राणि पाण्डवः ॥ ३९ ॥
आत्मानं रौद्रमाचष्ट रौद्रकर्मण्यधिष्ठितः ।
ततो रथवरान्राजन्नत्यतिक्रामदर्जुनः ॥ ४० ॥

सस्त हाथी, जिनकी गर्दन कट गई है ऐसे घोड़े, टुकड़े-टुकड़े हो गये रथ, जिनकी आँते, पाँव तथा अन्य अङ्ग-प्रत्यङ्ग कट गये हैं और जो घायल तथा अधमरे होकर तड़प रहे हैं ऐसे सैंकड़ों सहस्रों मनुष्य उस रणभूमि में चारों ओर देख पड़ते थे। हे महाराज! हम लोगों ने देखा कि वह रणभूमि मृत्यु के दृश्यों से महाभयानक हो रही थी। कायर लोग उसे देखकर ही भयभीत होजाते थे। वह रणभूमि ऐसी जानपड़ती थी मानों पूर्व समय में पशु-विनाश में प्रवृत्त रुद्रदेव की क्रीड़ाभूमि हो। हाथियों की कटी हुई सूँड़ें सर्पों के समान चारों ओर दिखाई देती थीं॥२३।२८॥ विचित्र पगड़ी मुकुट कुण्डल आदि से अलङ्कृत वीरों के मुखकमल कहीं पर कटे पड़े थे, जिन्हें देखने से जान पड़ता था कि रणभूमि माला पहने हुए है। सुनहरे कवच, हाथियों और घोड़ों के अलङ्कार, मुकुट और सैंकड़ों किरीट-मुकुट आदि पड़े रहनेसे रणभूमि विचित्र नई दुलहिन के समान शोभायमान हो रही थी॥२९। ३१॥ हे महाराज! उस समय वीर अर्जुन ने मरे हुए शत्रुओं के रक्त से घोर वैतरणी नदी के समान महाभयङ्कर और भीरु जनों के लिए भयावनी एक नदी बहा दी। वह मज्जा-मेदा की कीच और रक्तप्रवाह की लहरों से पूर्ण थी। बड़ी-बड़ी हड्डियों के कारण दुर्गम उस नदी में केश ही सेवार के समान थे। कटे हुए सिर और हाथ किनारे की शिलाओं की जगह पर थे। रीढ़ आदि की बड़ी हड्डियाँ उसके दुर्गम स्थल थे। विचित्र ध्वजा-पताका, छत्र और धनुष लहरों के समान प्रतीत

मध्यन्दिनगतं सूर्यं प्रतपन्तमिवाऽम्बरे ।
न शेकुः सर्वभूतानि पाण्डवं प्रति वीक्षितुम् ॥ ४१ ॥
प्रसृतांस्तस्य गाण्डीवाच्छरव्रातान्महात्मनः ।
संग्रामे सम्प्रपश्यामो हंसपंक्तिमिवाऽम्बरे ॥ ४२ ॥
विनिवार्य स वीराणामस्त्रैरस्त्राणि सर्वतः ।
दर्शयन्रौद्रमात्मानमुग्रे कर्मणि धिष्ठितः ॥ ४३ ॥
स तान्रथवरान्राजन्नत्याक्रामत्तदाऽर्जुनः ।
मोहयन्निव नाराचैर्जयद्रथवधेप्सया ॥
विसृजन्दिक्षु सर्वासु शरानसितसारथिः ॥ ४४ ॥
सरथो व्यचरत्तूर्णं प्रेक्षणीयो धनञ्जयः ।
भ्रमन्त इव शूरस्य शरव्राता महात्मनः ॥ ४५ ॥
अदृश्यन्ताऽन्तरिक्षस्थाः शतशोऽथ सहस्रशः ।
आददानं महेष्वासं सन्दधानं च सायकम् ॥ ४६ ॥
विसृजन्तं च कौन्तेयं नाऽनुपश्याम वै तदा ।
तथा सर्वा दिशो राजन्सर्वांश्च रथिनो रणे ॥ ४७ ॥
कदर्थीकृत्य कौन्तेयो जयद्रथमुपाद्रवत् ।
विव्याध च चतुःषष्ट्या शराणां नतपर्वणाम् ॥ ४८ ॥
सैन्धवाभिमुखं यान्तं योधाः सम्प्रेक्ष्य पाण्डवम् ।
न्यवर्तन्त रणाद्वीरा निराशास्तस्य जीविते ॥ ४९ ॥
यो योऽभ्यधावदाक्रन्दे तावकः पाण्डवं रणे ।
तस्य तस्याऽन्तगा बाणाः शरीरे न्यपतन्प्रभो ॥ ५० ॥

होते थे। मरे हुए मनुष्यों और हाथियों के बड़े बड़े शरीर उसमें बह रहे थे। सैकड़ों रथ नाव और डोंगी की जगह पर थे। घोड़ों के शरीर तटभूमि से जान पड़ते थे। रथों के पहिये, जुआ, धुरे, ईषा, कूबर, आदि आर और प्रास, खड्ग, शक्ति, परशु, बाण आदि शस्त्र नाकों के समान उसे दुर्गम बनाये हुए थे। काक, कङ्क आदि पक्षी महानक्र से थे। [illegible] के झुण्ड टक्कर मारते से थे। [illegible] सिद्धियों का घोर शब्द उसे महाभयानक बना रहा था। उसके किनारे सहस्रों भूत, प्रेत, पिशाच नाच रहे थे। मरे हुए पैदलों के अनेकों शरीर उसमें बह रहे थे। महाराज! काल के समान अर्जुन के अद्भुत पराक्रम को देखकर रणभूमि में कौरवगण बहुत ही भयभीत हो गये॥३१।४०॥ अर्जुन सब महारथियों से बढ़कर घोर कर्म करके अपने घोर पराक्रम का परिचय देने लगे। उन्होंने अपने अमोघ अस्त्रों से सब वीरों के अस्त्रों को व्यर्थ कर दिया। सब महारथियों को लाँघ करके आकाश में मध्याह्नकाल के सूर्य के समान तपते हुए अर्जुन की ओर कोई प्राणी नेत्र उठाकर नहीं देख सकता था। संग्राम में अर्जुन के गाण्डीव धनुष से निकल निकल कर बाणसमूह आकाश में हंसों की पंक्ति के समान दिख पड़ते थे॥४१।४२॥ वीरों के अस्त्रों को अपने अस्त्रों से काटकर उग्र कर्म करते हुए अर्जुन ने अपना घोर रूप सबको दिखाया।

कबन्धसंकुलं चक्रे तव सैन्यं महारथः ।
अर्जुनो जयतां श्रेष्ठः शरैरग्न्यंशुसंनिभैः ॥ ५१ ॥
एवं तत्तत्र राजेन्द्र चतुरङ्गबलं तदा ।
व्याकुलीकृत्य कौन्तेयो जयद्रथमुपाद्रवत् ॥ ५२ ॥
द्रौणिं पञ्चाशताऽविध्यद्वृषसेनं त्रिभिः शरैः ।
कृपायमाणः कौन्तेयः कृपं नवभिरार्दयत् ॥ ५३ ॥
शल्यं षोडशभिर्बाणैः कर्णं द्वात्रिंशता शरैः ।
सैन्धवं तु चतुःषष्ट्या विद्ध्वा सिंह इवाऽनदत् ॥ ५४ ॥
सैन्धवस्तु तथा विद्धः शरैर्गाण्डीवधन्वना ।
न चक्षमे सुसंक्रुद्धस्तोत्रार्दित इव द्विपः ॥ ५५ ॥
स वराहध्वजस्तूर्णं गार्ध्रपत्रानजिह्मगान् ।
क्रुद्धाशीविषसङ्काशान्कर्मारपरिमार्जितान् ॥ ५६ ॥
आकर्णपूर्णांश्चिक्षेप फाल्गुनस्य रथं प्रति ।
त्रिभिस्तु विध्वा गोविन्दं नाराचैः षड्भिरर्जुनम् ॥ ५७ ॥
अष्टभिर्वाजिनोऽविध्यद् ध्वजं चैकेन पत्रिणा ।
स विक्षिप्याऽर्जुनस्तूर्णं सैन्धवप्रहिताञ्शरान् ॥ ५८ ॥
युगपत्तस्य चिच्छेद शराभ्यां सैन्धवस्य ह ।
सारथेश्च शिरः कायाद् ध्वजं च समलंकृतम् ॥ ५९ ॥
स च्छिन्नयष्टिः सुमहान्धनञ्जयशराहतः ।
वराहः सिन्धुराजस्य पपाताऽग्निशिखोपमः ॥ ६० ॥

जयद्रथ-वध करने के निमित्त नाराच बाणों के प्रहार से सबको मोहित सा कर रहे अर्जुन सब महारथियों से बढ़कर युद्ध कौशल दिखाने लगे। दर्शनीयरूप अर्जुन.सारथी श्रीकृष्ण की सहायता से, सब दिशाओं में बाण बरसाते हुए विचर रहे थे। वीर अर्जुन के सहस्रों बाण अन्तरिक्ष में सनसनाते जा रहे थे। उस समय हमें नहीं देख पड़ता था कि कब अर्जुन बाण निकालते हैं, कब धनुष पर चढ़ाते हैं और कब छोड़ते हैं॥४३।४७॥महावीर अर्जुन ने इस प्रकार दसों दिशाओं को बाणों से व्याप्त और वीरों को व्याकुल कर दिया॥ उन्होंने आगे बढ़कर जयद्रथ को चौंसठ बाण मारे। कौरव पक्ष के वीर, अर्जुन को जयद्रथ की ओर जाते देखकर,जयद्रथ के जीने की आशा और समर एक साथ छोड़ बैठे। हे राजेन्द्र! आपके पक्ष के जो-जो वीर अर्जुन के सम्मुख गये वे उनके बाणों से मरने लगे ॥४७।५१॥महावीर अर्जुन इस प्रकार अग्नितुल्य बाणों के प्रहार से आपकी चतुरङ्गिणी सेना को व्याकुल और रणभूमि को कबन्धों से पूर्ण करके जयद्रथ की ओर चले। उन्होंने अश्वत्थामा को पचास,वृषसेन को तीन, कर्ण को बत्तीस, कृपाचार्य को नव,शल्य को सोलह और जयद्रथ को चौंसठ बाण मारकर घोर सिंहनाद किया॥५२।५४॥ जयद्रथ,अर्जुन के बाण-प्रहार से, अङ्कुश-पीड़ित गजराज के समान अत्यन्त क्रुद्ध हो उठे। अर्जुन का वह पराक्रम उन्हें अत्यन्त असह्य हुआ। वे अर्जुन के रथ को ताककर शीघ्रता के साथ विषैले नाग के समान,सिकलीगरों के हाथसे स्वच्छ और तीक्ष्ण किये

एतस्मिन्नेव काले तु द्रुतं गच्छति भास्करे ।
अब्रवीत्पाण्डवं राजंस्त्वरमाणो जनार्दनः ॥ ६१ ॥
एष मध्ये कृतः षड्भिः पार्थ वीरैर्महारथैः ।
जीवितेप्सुर्महाबाहो भीतस्तिष्ठति सैन्धवः ॥ ६२ ॥
एताननिर्जित्य रणे षड्रथान्पुरुषर्षभ ।
न शक्यः सैन्धवो हन्तुं यतो निर्व्याजमर्जुन ॥ ६३ ॥
योगमत्र विधास्यामि सूर्यस्याऽऽवरणं प्रति ।
अस्तङ्गत इति व्यक्तं द्रक्ष्यत्येकः स सिन्धुराट् ॥ ६४ ॥
हर्षेण जीविताकांक्षी विनाशार्थं तव प्रभो ।
न गोप्स्यति दुराचारः स आत्मानं कथञ्चन ॥ ६५ ॥
तत्र च्छिद्रे प्रहर्तव्यं त्वयाऽस्य कुरुसत्तम ।
व्यपेक्षा नैव कर्तव्या गतोऽस्तमिति भास्करः ॥ ६६ ॥
एवमस्त्विति बीभत्सुः केशवं प्रत्यभाषत ।
ततोऽसृजत्तमः कृष्णः सूर्यस्याऽऽवरणं प्रति ॥ ६७ ॥
योगी योगेन संयुक्तो योगिनामीश्वरो हरिः ।
सृष्टे तमसि कृष्णेन गतोऽस्तमिति भास्करः ॥ ६८ ॥
त्वदीया जहृषुर्योधाः पार्थनाशान्नराधिप ।
ते प्रहृष्टा रणे राजन्नाऽपश्यन्सैनिका रविम् ॥ ६९ ॥
उन्नाम्य वक्त्राणि तदा स च राजा जयद्रथः ।
वीक्षमाणे ततस्तस्मिन्सिन्धुराजे दिवाकरम् ॥ ७० ॥

गये, गृध्रपत्र-शोभित तीक्ष्ण बाण कान तक खींच-खींचकर छोड़ने लगे। फिर जयद्रथ ने श्रीकृष्ण को तीन और अर्जुन को छः बाण मारकर उनके घोड़ों को आठ बाण मारे तथा ध्वजा में भी एक बाण मारा ॥५५।५८॥ महावीर अर्जुन ने जयद्रथ के बाणों को व्यर्थ कर दिया। फिर धनुष पर एक साथ दो बाण चढ़ाकर एक से जयद्रथ के सारथी का सिर काट डाला और दूसरे से सुसज्जित, अग्निशिखा सदृश, वराह चिह्नयुक्त ध्वजा काट गिराई। मुंह फैलाये हुए बाघ के समान अर्जुन जयद्रथ को सुरक्षित देखकर, उनके प्राण लेने का अवसर न पाकर, क्रोध से विह्वल हो उठे। उनके नेत्र लाल हो आये। वे क्रोध से दांत चाबते हुए सूर्य की ओर देखने लगे।॥५८।६०॥ इसी समय सूर्य को शीघ्रता के साथ अस्ताचल पर जाते देख श्रीकृष्ण ने अर्जुन से कहा—हे वीर! वह देखो, सूर्य अब शीघ्र ही अस्त होनेवाले हैं। उधर महाबली छः महारथी मिलकर, जयद्रथ को अपने मध्य में रखकर, उसकी रक्षा कर रहे हैं। अपनी जीवन रक्षा के निमित्त सिन्धुराज जयद्रथ बहुत ही भयभीत हो गया है। तुम इन छः महारथियों को परास्त किये बिना, प्राणपण से यत्न करके भी, जयद्रथ को न मार सकोगे॥६१।६३॥ बिना धोखा दिये जयद्रथ इतनी शीघ्रता से नहीं मारा जा सकता। इसलिए मैं सूर्य को छिपाने का प्रयत्न करता हूँ। जयद्रथ भी देख लेगा कि सूर्य अस्त हो गये हैं। जीवन की इच्छा रखनेवाला जयद्रथ उस समय हर्ष के मारे अपने को छिपा नहीं

पुनरेवाऽब्रवीत्कृष्णो धनञ्जयमिदं वचः ।
पश्य सिन्धुपतिं वीरं प्रेक्षमाणं दिवाकरम् ॥ ७१ ॥
भयं हि विप्रमुच्यैतत्त्वत्तो भरतसत्तम ।
अयं कालो महाबाहो वधायाऽस्य दुरात्मनः ॥ ७२ ॥
छिन्धि मूर्धानमस्याऽऽशु कुरु साफल्यमात्मनः ।
इत्येवं केशवेनोक्तः पाण्डुपुत्रः प्रतापवान् ॥ ७३ ॥
न्यवधीत्तावकं सैन्यं शरैरर्काग्निसन्निभैः ।
कृपं विव्याध विंशत्या कर्णं पञ्चाशता शरैः ॥ ७४ ॥
शल्यं दुर्योधनं चैव षड्भिः षड्भिरताडयत् ।
वृषसेनं तथाऽष्टाभिः षष्ट्या सैन्धवमेव च ॥ ७५ ॥
तथैव च महाबाहुस्त्वदीयान्पाण्डुनन्दनः ।
गाढं विद्ध्वा शरैः राजञ्जयद्रथमुपाद्रवत् ॥ ७६ ॥
तं समीपस्थितं दृष्ट्वा लेलिहानमिवाऽनलम् ।
जयद्रथस्य गोप्तारः संशयं परमं गताः ॥ ७७ ॥
ततः सर्वे महाराज तव योधा जयैषिणः ।
सिषिचुः शरधाराभिः पाकशासनिराहवे ॥ ७८ ॥
संछाद्यमानः कौन्तेयः शरजालैरनेकशः ।
अक्रुध्यत्स महाबाहुरजितः कुरुनन्दनः ॥ ७९ ॥
ततः शरमयं जालं तुमुलं पाकशासनिः ।
व्यसृजत्पुरुषव्याघ्रस्तव सैन्यजिघांसया ॥ ८० ॥
ते हन्यमाना वीरेण योधा राजन्रणे तव ।
प्रजहुः सैन्धवं भीता द्वौ समं नाऽभ्यधावताम् ॥ ८१ ॥

सकेगा। प्रतिज्ञा मिथ्या होने के कारण तुम अपने प्राण न रखोगे, यह सोचकर प्रसन्नता के कारण दुर्मति जयद्रथ अवश्य उस समय छिपा न रहेगा। बस, उसी समय तुम उसको मार डालना। देखो मित्र, उस समय यह समझकर कि सूर्य अस्त हो गये हैं, तुम जयद्रथ-वध करने में हिचकना नहीं॥६४।६६॥हे कुरुकुल-श्रेष्ठ! अब अर्जुन ने श्रीकृष्ण की यह बात स्वीकार कर ली। अब महात्मा श्रीकृष्ण ने योग के द्वारा अन्धकार उत्पन्न कर दिया और उसमें सूर्य छिप गये। योगेश्वर महायोगी श्रीकृष्ण के योगबल से छिपे हुए सूर्य को सचमुच ही अस्तगत जानकर कौरव पक्ष के सब योद्धा बहुत प्रसन्न हुए। उन्होंने समझा कि प्रतिज्ञा मिथ्या होने के कारण अब अर्जुन प्राण दे देंगे। सूर्य के न देख पड़ने से कौरव दल के सब सैनिक अत्यन्त आनन्द प्रकट करने लगे॥६७।६९॥उस समय जयद्रथ भी उत्सुकता के मारे गर्दन उठाकर सूर्य की ओर देखने लगे [ कि सचमुच सूर्य अस्त हो गये हैं या नहीं ]। तब श्रीकृष्ण ने कहा—हे अर्जुन! देखो-देखो, जयद्रथ निर्भय होकर सूर्य की ओर देख रहा है। यही उसको मारने का ठीक अवसर है। इसलिए शीघ्रता से इसका सिर काटकर अपनी प्रतिज्ञा पूर्ण करो॥७०।७३॥श्रीकृष्ण के वचन सुनकर परा-

तत्राऽद्भुतमपश्याम कुन्तीपुत्रस्य विक्रमम् ।
तादृङ् न भावी भूतो वा यच्चकार महायशाः ॥ ८२ ॥
द्विपान्द्विपगतांश्चैव हयान्हयगतानपि ।
तथा स रथिनश्चैव न्यहन्रुद्रः पशूनिव ॥ ८३ ॥
न तत्र समरे कश्चिन्मया दृष्टो नराधिप ।
गजो वाजी नरो वाऽपि यो न पार्थशराहतः ॥ ८४ ॥
रजसा तमसा चैव योधाः संछन्नचक्षुषः ।
कश्मलं प्राविशन्घोरं नाऽन्वजानन्परस्परम् ॥ ८५ ॥
ते शरैर्भिन्नमर्माणः सैनिकाः पार्थचोदितैः ।
बभ्रमुश्चस्खलुः पेतुः सेदुर्मम्लुश्च भारत ॥ ८६ ॥
तस्मिन्महाभीषणके प्रजानामिव संक्षये ।
रणे महति दुष्पारे वर्तमाने सुदारुणे ॥ ८७ ॥
शोणितस्य प्रसेकेन शीघ्रत्वादनिलस्य च ।
अशाम्यत्तद्रजो भौममसृक्सिक्ते धरातले ॥ ८८ ॥
आनाभि निरमज्जंश्च रथचक्राणि शोणिते ।
मत्ता वेगवता राजंस्तावकानां रणाङ्गणे ॥ ८९ ॥
हस्तिनश्च हतारोहा दारिताङ्गाः सहस्रशः ।
स्वान्यनीकानि मृद्नन्त आर्तनादाः प्रदुद्रुवुः ॥ ९० ॥

क्रमी अर्जुन, अग्नि और सूर्य की किरणों के समान, बाणों की वर्षा से कौरव-सेना को मारने और व्याकुल करने लगे। उन्होंने कृपाचार्य को बीस, कर्ण को पचास, शल्य को छः, दुर्योधन को छः, वृषसेन को आठ, जयद्रथ को साठ तथा कौरवपक्ष के अन्य सैनिकों को असंख्य बाण मारे। अब वे जयद्रथ की ओर वेग से चले॥७३।७६॥ जयद्रथ की रक्षा करनेवाले वीरगण, प्रज्वलित होकर जलाने को उद्यत अग्नि के समान, अर्जुन को निकटवर्ती देखकर बहुत ही व्याकुल हुए। उन्हें जयद्रथ के बचने के बारे में कुछ भी आशा न रही। हे महाराज! तब आपके सब योद्धा, जय की आकांक्षा से, अर्जुन के ऊपर निरन्तर असंख्य बाण छोड़ने लगे। अनेक बाणों से अपने को आच्छादित देखकर अपराजित महाबाहु अर्जुन बहुत ही कुपित हुए। अब वे आपकी सेना को नष्ट करने के निमित्त घोर बाण बरसाने लगे॥७७।८०॥ वीर अर्जुन के बाणों से मारे जा रहे आपके योद्धा लोग भय के मारे जयद्रथ को छोड़, जहाँ जिसको राह मिली, भाग खड़े हुए। उस समय हम लोगों ने महायशस्वी अर्जुन का अद्भुत पराक्रम देखा। उस समय अर्जुन ने जैसा कर्म किया वैसा न कभी किसी ने किया है और न कभी कोई कर ही सकेगा। रुद्र ने जैसे पशुओं की हत्या की थी वैसे ही वीर अर्जुन भी सवारों सहित हाथियों, घोड़ों और रथों को नष्ट कर रहे थे॥८१।८३॥ हे महाराज! उस समय मुझे वहाँ ऐसा कोई हाथी, घोड़ा या मनुष्य नहीं देख पड़ा, जिसको अर्जुन के बाण न लगे हों। धूल और अँधेरे के मारे योद्धाओं को कुछ भी नहीं सूझता था। सभी व्याकुल हो गये थे। परस्पर अपने पक्ष के मनुष्यों को भी कोई नहीं पहचान सकता था। हे भारत! अर्जुन के बाणों से सब सैनिकों के मर्मस्थल छिन्न-भिन्न हो गये। कोई पानी माँगकर गिरता था, कोई लड़खड़ाकर गिरता था, कोई कराहता था और कोई

हयाश्च पतितारोहाः पत्तयश्च नराधिप ।
प्रदुद्रुवुर्भयाद्राजन्धनञ्जयशराहताः ॥ ९१ ॥
मुक्तकेशा विकवचाः क्षरन्तः क्षतजं क्षतैः ।
प्रापलायन्त सन्त्रस्तास्त्यक्त्वा रणशिरो जनाः ॥ ९२ ॥
ऊरुग्राहगृहीताश्च केचित्तत्राऽभवन्भुवि ।
हतानां चाऽपरे मध्ये द्विरदानां निलिल्यिरे ॥ ९३ ॥
एवं तव बलं राजन्द्रावयित्वा धनञ्जयः ।
न्यवधीत्सायकैर्घोरैः सिन्धुराजस्य रक्षिणः ॥ ९४ ॥
द्रौणिं कृपं कर्णशल्यौ वृषसेनं सुयोधनम् ।
छादयामास तीव्रेण शरजालेन पाण्डवः ॥ ९५ ॥
न गृह्णन्न क्षिपन्राजन्मुञ्चन्नापि च सन्दधत् ।
अदृश्यताऽर्जुनः संख्ये शीघ्रास्त्रत्वात्कथञ्चन ॥ ९६ ॥
धनुर्मण्डलमेवाऽस्य दृश्यते स्माऽस्यतः सदा ।
सायकाश्च व्यदृश्यन्त निश्चरन्तः समन्ततः ॥ ९७ ॥
कर्णस्य तु धनुश्छित्वा वृषसेनस्य चैव ह ।
शल्यस्य सूतं भल्लेन रथनीडादपातयत् ॥ ९८ ॥
गाढविद्धावुभौ कृत्वा शरैः स्वस्रीयमातुलौ ।
अर्जुनो जयतां श्रेष्ठो द्रौणिशारद्वतौ रणे ॥ ९९ ॥

मरकर मलिन हो जाता था॥८४।८६॥उस प्रलयकाल के समान जनसंहारक महाभयङ्कर दुस्तर युद्ध के समय रक्त बहने और प्रचण्ड आँधी चलने से पृथ्वी की धूल बैठ गई। हे राजेन्द्र! इतना रक्त बहा कि आपके योद्धाओं के, वेग से चलते हुए,रथों के पहिये धरती में आधे आधे धँस गये। जिनके सवार मरकर गिर गये थे ऐसे छिन्न भिन्न और रक्त से नहाये हुए सहस्रों हाथी अपनी ही सेना को रौंदते और आर्तनाद करते हुए इधर उधर भागने लगे॥८७।९०॥बिना सवारों के घोड़े और पैदल सिपाही, अर्जुन के बाणों से पीड़ित और व्याकुल होकर, प्राण बचाने के निमित्त चारों ओर भाग रहे थे। लोगों के केश खुले हुए थे, कवच कटकर गिर पड़े थे, घावों से रक्त बह रहा था और वे भय के मारे युद्ध का मैदान छोड़कर भाग रहे थे। कुछ लोगों के पाँव ही मानों किसी ने पकड़ लिए और वे वहीं खड़े-खड़े मरकर गिरने लगे। कुछ लोग मरे हुए हाथियों की ओट में छिपकर अपनी जान बचाने लगे॥९१।९३॥हे महाराज! इस प्रकार आपकी सब सेना को भगाकर वीर अर्जुन ने जयद्रथ के रक्षक महारथियों को घोर बाणों से पीड़ित किया। अश्वत्थामा, कृपाचार्य,कर्ण,शल्य, वृषसेन और दुर्योधन को अर्जुन ने तीव्र बाणों से अदृश्य कर दिया। उस समय अर्जुन ऐसी स्फूर्ति दिखा रहे थे कि प्रतीत ही नहीं पड़ता था कि कब वे बाण लेते हैं, कब चढ़ाते हैं और कब छोड़ते हैं। यही देख पड़ता था कि उनका धनुष मण्डलाकार घूम रहा है और उससे निरन्तर बाण निकलकर चारों ओर फैल रहे हैं॥९४।९७॥अर्जुन ने कर्ण और वृषसेन का धनुष काट डाला और एक भल्ल बाण से शल्य के सारथी को मारकर गिरा दिया। अब विजयी अर्जुन ने मामा-भानजे कृपाचार्य और अश्वत्थामा के मर्मस्थलों में तीव्र बाण मारे जिससे वे विह्वल हो गये। हे महाराज! इस प्रकार आपके सब महारथियों

एवं तान्व्याकुलीकृत्य त्वदीयानां महारथान् ।
उज्जहार शरं घोरं पाण्डवोऽनलसन्निभम् ॥ १०० ॥
इन्द्राशनिसमप्रख्यं दिव्यमस्त्राभिमन्त्रितम् ।
सर्वभारसहं शश्वद्गन्धमाल्यार्चितं महत् ॥ १०१ ॥
वज्रेणाऽस्त्रेण संयोज्य विधिवत्कुरुनन्दनः ।
समादधन्महाबाहुर्गाण्डीवे क्षिप्रमर्जुनः ॥ १०२ ॥
तस्मिन्सन्धीयमाने तु शरे ज्वलनतेजसि ।
अन्तरिक्षे महानादो भूतानामभवन्नृप ॥ १०३ ॥
अब्रवीच्च पुनस्तत्र त्वरमाणो जनार्दनः ।
धनञ्जय शिरश्छिन्धि सैन्धवस्य दुरात्मनः ॥ १०४ ॥
अस्तं महीधरश्रेष्ठं यियासति दिवाकरः ।
शृणुष्वैतच्च वाक्यं मे जयद्रथवधं प्रति ॥ १०५ ॥
वृद्धक्षत्रः सैन्धवस्य पिता जगति विश्रुतः ।
स कालेनेह महता सैन्धवं प्राप्तवान्सुतम् ॥ १०६ ॥
जयद्रथममित्रघ्नं वागुवाचाऽशरीरिणी ।
नृपमन्तर्हिता वाणी मेघदुन्दुभिनिःस्वना ॥ १०७ ॥
तवाऽऽत्मजो मनुष्येन्द्र कुलशीलदमादिभिः ।
गुणैर्भविष्यति विभो सदृशो वंशयोर्द्वयोः ॥ १०८ ॥
क्षत्रियप्रवरो लोके नित्यं शूराभिसत्कृतः ।
किं त्वस्य युध्यमानस्य संग्रामे क्षत्रियर्षभः ॥ १०९ ॥
शिरश्छेत्स्यति संक्रुद्धः शत्रुश्चाऽलक्षितो भुवि ।
एतच्छ्रुत्वा सिन्धुराजो ध्यात्वा चिरमरिन्दमः ॥ ११० ॥

को व्याकुल करके महावीर अर्जुन ने एक अग्नि-तुल्य इन्द्र के वज्र के समान दारुण, दिव्य अस्त्र से अभिमन्त्रित, बड़ी-बड़ी कड़ी वस्तुओं को तोड़ने में समर्थ, सदा चन्दन माला आदि से पूजा जानेवाला भयानक बाण निकाला। फिर उन्होंने विधिपूर्वक उसे वज्रास्त्र से संयुक्त करके स्फूर्ति के साथ गाण्डीव धनुष पर चढ़ाया॥९८।१०२॥ अग्नि के समान तेजोमय उस बाण को जिस समय अर्जुन धनुष पर चढ़ाने लगे उस समय अन्तरिक्ष में स्थित सिद्ध चारण आदि में खलबली मच गई। तब महात्मा कृष्णचन्द्र ने स्फूर्ति के साथ कहा—हे अर्जुन! शीघ्र दुरात्मा जयद्रथ का मस्तक काट डालो, क्योंकि सूर्यास्त होने में थोड़ी सी देर है। इसके अतिरिक्त जयद्रथ के वध के बारे में एक गुप्त बात मैं बतलाता हूँ; उसे ध्यान देकर सुनो और उसी के अनुसार कार्य करो॥१०३।१०५॥ जगत्प्रसिद्ध राजा वृद्धक्षत्र जयद्रथ के पिता हैं। घोर तपस्या करने पर उनके यहाँ जयद्रथ का जन्म हुआ था। इसके जन्म के समय आकाशवाणी हुई थी कि हे राजा वृद्धक्षत्र! तुम्हारा यह पुत्र कुल, शील, दम आदि गुणों से सम्पन्न और सर्वथा माता और पिता के अथवा सूर्यवंश और चन्द्रवंश के उपयुक्त होगा। शूर लोग नित्य इस क्षत्रिय-श्रेष्ठ का सत्कार करेंगे। किन्तु युद्ध के अवसर पर कोई

ज्ञातीन्सर्वानुवाचेदं पुत्रस्नेहाभिचोदितः ।
संग्रामे युध्यमानस्य वहतो महतीं धुरम् ॥ १११ ॥
धरण्यां मम पुत्रस्य पातयिष्यति यः शिरः ।
तस्याऽपि शतधा मूर्धा फलिष्यति न संशयः ॥ ११२ ॥
एवमुक्त्वा ततो राज्ये स्थापयित्वा जयद्रथम् ।
वृद्धक्षत्रो वनं यातस्तपश्चोग्रं समास्थितः ॥ ११३ ॥
सोऽयं तप्यति तेजस्वी तपो घोरं दुरासदम् ।
समन्तपञ्चकादस्माद्बहिर्वानरकेतन ॥ ११४ ॥
तस्माज्जयद्रथस्य त्वं शिरश्छित्त्वा महामृधे ।
दिव्येनाऽस्त्रेण रिपुहन्घोरेणाऽद्भुतकर्मणा ॥ ११५ ॥
सकुण्डलं सिन्धुपतेः प्रभञ्जनसुतानुज ।
उत्सङ्गे पातयस्वाऽस्य वृद्धक्षत्रस्य भारत ॥ ११६ ॥
अथ त्वमस्य मूर्धानं पातयिष्यसि भूतले ।
तवापि शतधा मूर्धा फलिष्यति न संशयः ॥ ११७ ॥
यथा चेदं न जानीयात्स राजा तपसि स्थितः ।
तथा कुरु कुरुश्रेष्ठ दिव्यमस्त्रमुपाश्रितः ॥ ११८ ॥
न ह्यसाध्यमकार्यं वा विद्यते तव किञ्चन ।
समस्तेष्वपि लोकेषु त्रिषु वासवनन्दन ॥ ११९ ॥
एतच्छ्रुत्वा तु वचनं सृक्किणी परिसंलिहन् ।
इन्द्राशनिसमस्पर्शं दिव्यमन्त्राभिमन्त्रितम् ॥ १२० ॥
सर्वभारसहं शश्वद्गन्धमाल्यार्चितं शरम् ।
विससर्जाऽर्जुनस्तूर्णं सैन्धवस्य वधे धृतम् ॥ १२१ ॥

क्षत्रिय वीर शत्रु कुपित होकर अलक्षित भाव से इसका सिर काट डालेगा॥१०६।११०॥हे अर्जुन! शत्रुदमन सिन्धुराज वृद्धक्षत्र यह आकाशवाणी सुनकर पुत्रस्नेह से विह्वल हो देर तक सोचते रहे। इसके पश्चात् उन्होंने अपने जातिभाइयों से कहा कि जो कोई संग्राम के समय भारी जिम्मेदारी अपने ऊपर लेकर बहुत लोगों से युद्ध कर रहे मेरे इस पुत्र का सिर काटकर पृथ्वी पर गिरावेगा,उसके सिरकेभी उसी समय सौ टुकड़े होजायँगे ॥११०।११२॥हे पार्थ! राजा वृद्धक्षत्र इतना कहकर, यथासमय जयद्रथ को राजसिंहासन पर बिठाकर,वन को चले गये और वहीं अब तक उग्र तपस्या कर रहे हैं। वे तेजस्वी राजा यहीं कुरुक्षेत्र में, समन्तपञ्चक क्षेत्र के बाहर वन में, घोर तपस्या कर रहे हैं। इसलिए तुम अद्भुत कर्म करनेवाले दिव्य घोर अस्त्र से जयद्रथ का कुण्डलों से अलङ्कृत सिर काटकर वृद्धक्षत्र की ही गोद में गिरा दो॥११३।११६॥हे अर्जुन! यदि तुम जयद्रथ का सिर काटकर पृथ्वी पर गिराओगे तो उसी समय तुम्हारे सिर के सौ टुकड़े हो जायँगे। हे कुरुश्रेष्ठ!तुम दिव्य अस्त्र के बल के प्रभाव से ऐसा करो कि वृद्धक्षत्र को तो प्रतीत न होने पावे और अलक्षित भाव से जयद्रथ का सिर उनकी गोद में जाकर गिर पड़े। हे अर्जुन! त्रिभुवन में ऐसा कोई काम नहीं है जिसे

स तु गाण्डीवनिर्मुक्तः शरः श्येन इवाऽऽशुगः ।
छित्त्वा शिरः सिन्धुपतेरुत्पपात विहायसम् ॥ १२२ ॥
तच्छिरः सिन्धुराजस्य शरैरूर्ध्वमवाहयत् ।
दुर्हृदामप्रहर्षाय सुहृदां हर्षणाय च ॥ १२३ ॥
शरैः कदम्बकीकृत्य काले तस्मिंश्च पाण्डवः ।
योधयामास तांश्चैव पाण्डवः षण्महारथान् ॥ १२४ ॥
ततः सुमहदाश्चर्यं तत्राऽपश्याम भारत ।
समन्तपञ्चकाद्बाह्यं शिरो यद्व्यहरत्ततः ॥ १२५ ॥
एतस्मिन्नेव काले तु वृद्धक्षत्रो महीपतिः ।
सन्ध्यामुपास्ते तेजस्वी सम्बन्धी तव मारिष ॥ १२६ ॥
उपासीनस्य तस्याऽथ कृष्णकेशं सकुण्डलम् ।
सिन्धुराजस्य मूर्धानमुत्सङ्गे समपातयत् ॥ १२७ ॥
तस्योत्सङ्गे निपतितं शिरस्तच्चारुकुण्डलम् ।
वृद्धक्षत्रस्य नृपतेरलक्षितमरिन्दम ॥ १२८ ॥
कृतजप्यस्य तस्याऽथ वृद्धक्षत्रस्य भारत ।
प्रोत्तिष्ठतस्तत्सहसा शिरोऽगच्छद्धरातलम् ॥ १२९ ॥
ततस्तस्य नरेन्द्रस्य पुत्रमूर्धनि भूतले ।
गते तस्याऽपि शतधा मूर्धाऽगच्छदरिन्दम ॥ १३० ॥
ततः सर्वाणि सैन्यानि विस्मयं जग्मुरुत्तमम् ।
वासुदेवं च बीभत्सुं प्रशशंसुर्महारथम् ॥ १३१ ॥
ततो विनिहते राजन्सिन्धुराजे किरीटिना ।
समस्तद्वासुदेवेन संहृतं भरतर्षभ ॥ १३२ ॥

सहन न कर सके॥११७।११९॥महातेजस्वी अर्जुन ने महात्मा श्रीकृष्ण के ये वचन सुनकर जयद्रथ के मारने के निमित्त धनुष पर चढ़ाया हुआ वह भयानक बाण वेग से छोड़ा। उस समय वे क्रोध से अधीर होकर होंठ चाट रहे थे। हे महाराज! बाज पक्षी जैसे वृक्ष के ऊपर से किसी चिड़िया को दबोच कर उड़ जाता है, वैसे ही गाडीव धनुष से छूटे हुए वज्रतुल्य उस सुदृढ बाण ने जयद्रथ का सिर काट लिया॥१२०।१२३॥ अब महावीर अर्जुन ने, शत्रुओं का शोक और मित्रों का हर्ष बढ़ाने के लिए, स्फूर्ति के साथ ऐसे अनेक बाण मारे, जिन्होंने उस सिर को नीचे न गिरने देकर समन्त पञ्चक तीर्थ के बाहर पहुँचा दिया। साथ ही वे छहों महारथियों का भी सामना करते रहे॥१२४।१२५॥ राजा वृद्धक्षत्र उस समय सन्ध्योपासन कर रहे थे। हे महाराज! अर्जुन ने [ अस्त्रविद्या के प्रभाव से ] वह जयद्रथ का सिर उनकी गोद में गिरा दिया। आपके सम्बन्धी वृद्धक्षत्र को इसकी सूचना ही नहीं हुई। सन्ध्या करके वृद्धक्षत्र ज्योंही आसन से उठे त्योंही वह काले केशों और कुण्डलों से अलङ्कृत जयद्रथ का सिर पृथ्वी पर गिर पड़ा। उस सिर के पृथ्वी पर गिरते ही वृद्धक्षत्र के सिर के भी सौ टुकड़े हो गये॥१२६।१३०॥ यह देखकर सब सैनिकों को बड़ा

पश्चाज्ज्ञातं महीपाल तव पुत्रैः सहानुगैः ।
वासुदेवप्रयुक्तेयं मायेति नृपसत्तम ॥ १३३ ॥
एवं स निहतो राजन्पार्थेनाऽमिततेजसा ।
अक्षौहिणीरष्ट हत्वा जामाता तव सैन्धवः ॥ १३४ ॥
हतं जयद्रथं दृष्ट्वा तव पुत्रा नराधिप ।
दुःखादश्रूणि मुमुचुर्निराशाश्चाऽभवञ्जये ॥ १३५ ॥
ततो जयद्रथे राजन्हते पार्थेन केशवः ।
दध्मौ शङ्खं महाबाहुरर्जुनश्च परन्तपः ॥ १३६ ॥
भीमश्च वृष्णिसिंहश्च युधामन्युश्च भारत ।
उत्तमौजाश्च विक्रान्तः शङ्खान्दध्मुः पृथक्पृथक् ॥ १३७ ॥
श्रुत्वा महान्तं तं शब्दं धर्मराजो युधिष्ठिरः ।
सैन्धवं निहतं मेने फाल्गुनेन महात्मना ॥ १३८ ॥
ततो वादित्रघोषेण स्वान्योधान्पर्यहर्षयत् ।
अभ्यवर्तत संग्रामे भारद्वाजं युयुत्सया ॥ १३९ ॥
ततः प्रववृते राजन्नस्तं गच्छति भास्करे ।
द्रोणस्य सोमकैः सार्धं संग्रामो लोमहर्षणः ॥ १४० ॥
ते तु सर्वे प्रयत्नेन भारद्वाजं जिघांसवः ।
सैन्धवे निहते राजन्नयुध्यन्त महारथाः ॥ १४१ ॥
पाण्डवास्तु जयं लब्ध्वा सैन्धवं विनिहत्य च ।
अयोधयंस्तु ते द्रोणं जयोन्मत्तास्ततस्ततः ॥ १४२ ॥

आश्चर्य हुआ। श्रीकृष्ण भी प्रसन्न होकर महारथी अर्जुन की प्रशसा करने लगे। हे महाराज ! इस प्रकार अर्जुन जब जयद्रथ को मार चुके तब श्रीकृष्ण ने यह अँधेरा दूर कर दिया। हे नृपश्रेष्ठ ! पीछे से आपके पुत्रों और उनके अनुगामी राजाओं को विदित हुआ कि यह श्रीकृष्ण की माया थी, वास्तव में सूर्य अस्त नहीं हुए थे। हे राजेन्द्र ! महावीर अर्जुन ने आठ अक्षौहिणी सेना मारकर आपके दामाद सिन्धुराज जयद्रथ का वध किया॥१३१।१३४॥ उनकी मृत्यु देखकर, दु[illegible] और शोक के मारे, आपके पुत्रों के नेत्रों से आँसू बहने लगे। जय-प्राप्ति के बारे में वे निराश हो गये। इस प्रकार जयद्रथ के मारे जाने पर महात्मा कृष्णचन्द्र और शत्रुदमन अर्जुन जोर से अपने-अपने शङ्ख बजाने लगे। भीमसेन, सात्यकि, युधामन्यु और पराक्रमी उत्तमौजा ने भी अपने अपने शङ्ख बजाये॥१३५।१३७॥ उस महाशङ्ख नाद को सुनकर युधिष्ठिर समझ गये कि अर्जुन जयद्रथ को मार चुके। तब वे भी अनेक युद्ध के बाजे बजवाकर, अपने पक्ष के वीर योद्धाओं को प्रसन्न और उत्साहित करते हुए, युद्ध करने के निमित्त द्रोणाचार्य की ओर बढ़े। [illegible] महाराज ! उस सूर्यास्त के समय द्रोणचार्य के साथ सोमकगण दारुण युद्ध करने लगे। जयद्रथ के मारे जाने पर महारथी सोमकगण बड़े प्रयत्न से द्रोणाचार्य को मारने के निमित्त घोर सग्राम करने लगे॥१३८।१४१॥ जय पाकर और जयद्रथ को मारकर उत्साहित और उन्मत्तप्राय पाण्डवगण, पूर्ण बल लगाकर, द्रोणाचार्य

अर्जुनोऽपि ततो योधांस्तावकान्रथसत्तमान् ।
अयोधयन्महाबाहुर्हत्वा सैन्धवकं नृपम् ॥१४३॥
स देवशत्रूनिव देवराजः किरीटमाली व्यधमत्समन्तात् ।
यथा तमांस्यभ्युदितस्तमोघ्नः पूर्वप्रतिज्ञां समवाप्य वीरः ॥ १४४ ॥
इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि जयद्रथवधपर्वणि जयद्रथवधे षट्चत्वारिंशदधिकशततमोऽध्यायः ॥ १४६ ॥

से युद्ध करने लगे। हे राजेन्द्र! जैसे सूर्य उदय होकर अन्धकार को नष्ट करते हैं और इन्द्र ने जैसे अपने शत्रु दानवों का संहार किया था, वैसे ही अर्जुन ने अपने शत्रुओं का नाश किया। वीर अर्जुन इस प्रकार अपनी प्रतिज्ञा पूर्ण करके और आपके पक्ष के सैनिकों को चारों ओर भगाकर अन्त को प्रधान-प्रधान रथी योद्धाओं से युद्ध करने लगे ॥१४३।१४४॥

—०—

द्रोणपर्व का एक सौ छियालीस अध्याय समाप्त हुआ ॥ १४६ ॥

अथ सप्तचत्वारिंशदधिकशततमोऽध्यायः ॥ १४७ ॥

धृतराष्ट्र उवाच—तस्मिन्विनिहते वीरे सैन्धवे सव्यसाचिना ।
मामका यदकुर्वन्त तन्ममाऽऽचक्ष्व सञ्जय ॥ १ ॥
सञ्जय उवाच—सैन्धवं निहतं दृष्ट्वा रणे पार्थेन भारत ।
अमर्षवशमापन्नः कृपः शारद्वतस्ततः ॥ २ ॥
महता शरवर्षेण पाण्डवं समवाकिरत् ।
द्रौणिश्चाऽभ्यद्रवद्राजन्रथमास्थाय फाल्गुनम् ॥ ३ ॥
तावेतौ रथिनां श्रेष्ठौ रथाभ्यां रथसत्तमौ ।
उभावुभयतस्तीक्ष्णैर्विशिखैरभ्यवर्षताम् ॥ ४ ॥
स तथा शरवर्षाभ्यां सुमहद्भ्यां महाभुजः ।
पीडयमानः परामार्तिमगमद्रथिनां वरः ॥ ५ ॥
सोऽजिघांसुर्गुरुं संख्ये गुरोस्तनयमेव च ।
चकाराऽऽचार्यकं तत्र कुन्तीपुत्रो धनञ्जयः ॥ ६ ॥
अस्त्रैरस्त्राणि संवार्य द्रौणेः शारद्वतस्य च ।
मन्दवेगानिषूंस्ताभ्यामजिघांसुरवासृजत् ॥ ७ ॥

एक सौ सैंतालीस अध्याय ॥ १४७ ॥

धृतराष्ट्र ने कहा—हे सञ्जय! अर्जुन जब महावीर जयद्रथ का वध कर चुके तब मेरे पक्ष के वीरों ने क्या किया? यह सब वृत्तान्त तुम मुझे सुनाओ॥१॥ सञ्जय ने कहा—हे भरतकुलश्रेष्ठ! शारद्वत कृपाचार्य, जयद्रथ की मृत्यु से अत्यन्त कुपित होकर, अर्जुन के ऊपर उग्र असंख्य बाण बरसाने लगे। तब अश्वत्थामा भी रथ पर बैठकर अर्जुन की ओर दौड़ पड़े। इस प्रकार महारथी कृपाचार्य और अश्वत्थामा दोनों, दोनों ओर से, अर्जुन के रथ पर तीक्ष्ण बाणों की वर्षा करने लगे॥२।४॥उनके उग्र बाणों के प्रहार से रथी योद्धाओं में श्रेष्ठ अर्जुन बहुत ही पीड़ित और कातर हो उठे। गुरु और गुरुपुत्र को मार डालना तो अर्जुन चाहते न थे, इसलिए वे धीमे हाथ से इन दोनों पर प्रहार करने लगे। उन्होंने द्रोणाचार्य की भाँति पराक्रम प्रकट करके क्षण भर में कृपाचार्य और अश्वत्थामा के बाण-जाल को छिन्न-भिन्न कर डाला। अर्जुन के चलाये

ते चापि भृशमभ्यघ्नन्विशिखाः पार्थचोदिताः ।
बहुत्वात्तु परामार्तिं शराणां तावगच्छताम् ॥ ८ ॥
अथ शारद्वतो राजन्कौन्तेयशरपीडितः ।
अवासीदद्रथोपस्थे मूर्च्छामभिजगाम ह ॥ ९ ॥
विह्वलं तमभिज्ञाय भर्तारं शरपीडितम् ।
हतोऽयमिति च ज्ञात्वा सारथिस्तमपावहत् ॥ १० ॥
तस्मिन्भग्ने महाराज कृपे शारद्वते युधि ।
अश्वत्थामाऽप्यपायासीत्पाण्डवेयाद्रथान्तरम् ॥ ११ ॥
दृष्ट्वा शारद्वतं पार्थो मूर्च्छितं शरपीडितम् ।
रथ एव महेष्वासः सकृपं पर्यदेवयत् ॥ १२ ॥
अश्रुपूर्णमुखो दीनो वचनं चेदमब्रवीत् ।
पश्यन्निदं महाप्राज्ञः क्षत्ता राजानमुक्तवान् ॥ १३ ॥
कुलान्तकरणे पापे जातमात्रे सुयोधने ।
नीयतां परलोकाय साध्वयं कुलपांसनः ॥ १४ ॥
अस्माद्धि कुरुमुख्यानां महदुत्पत्स्यते भयम् ।
तदिदं समनुप्राप्तं वचनं सत्यवादिनः ॥ १५ ॥
तत्कृते ह्यद्य पश्यामि शरतल्पगतं गुरुम् ।
धिगस्तु क्षात्रमाचारं धिगस्तु बलपौरुषम् ॥ १६ ॥
को हि ब्राह्मणमाचार्यमभिद्रुह्येत मादृशः ।
ऋषिपुत्रो ममाऽऽचार्यो द्रोणस्य परमः सखा ॥ १७ ॥

हुए बाण शरीरमें लगनेसे वृद्ध कृपाचार्य और अश्वत्थामा अत्यन्त पीड़ित हो गये। यद्यपि वे बाण मन्दगति थे तथापि, बहुत होने के कारण, उन्होंने दोनों वीरों को व्याकुल कर दिया। अर्जुन के बाणों से मूर्च्छित होकर कृपाचार्य शिथिल और निश्चेष्ट भाव से रथ पर गिर पड़े॥५।९॥बाणों से पीड़ित अपने स्वामी को, मरा हुआ समझकर, सारथी रणभूमि से हटा ले गया। इस प्रकार कृपाचार्य के विमुख होने पर अश्वत्थामा भी भय के मारे अर्जुन के आगे से हट गये और अन्य स्थान पर और योद्धाओं से युद्ध करनेलगे॥१०।११॥बाण-पीड़ित मूर्च्छित अपने गुरु कृपाचार्य की दशा देखकर अर्जुन खिन्न होकर रोने और दीन वचन कहकर इस प्रकार विलाप करने लगे—हा! मुझे धिक्कार है, धिक्कार है! महामति विदुर ने दिव्य दृष्टि से यह परिणाम पहले ही देख लिया था। इसी से उन्होंने कुल का नाश करनेवाले पापी कुलाङ्गार दुर्योधन के उत्पन्न होते ही महाराज धृतराष्ट्र से कहा था कि हे राजेन्द्र! आप इस कुलपांसन पुत्र को अभी मरवा डालिए। क्योंकि यह जीता रहा तो इसके द्वारा वंश का विनाश होगा और मुख्य-मुख्य कुरुवंशियों के लिए महाभय उपस्थित होगा॥१२।१५॥महात्मा सत्यवादी विदुर की वह बात अब सम्मुख आई है। दुरात्मा दुर्योधन के ही कारण मैं इस समय अपने पूज्य गुरु की यह दशा देख रहा हूँ। उसी दुष्ट के कारण आज कृपाचार्य मृतप्राय होकर बाणशय्या पर छटपटा रहे हैं। क्षत्रियधर्म को और मेरे बल-पौरुष को धिक्कार है! मुझ सरीखा और

एष शेते रथोपस्थे कृपो मद्बाणपीडितः ।
अकामयानेन मया विशिखैरर्दितो भृशम् ॥ १८ ॥
अवसीदन्रथोपस्थे प्राणान्पीडयतीव मे ।
पुत्रशोकाभितप्तेन शरैरभ्यर्दितेन च ॥ १९ ॥
अभ्यस्तो बहुभिर्बाणैर्दशधर्मगतेन वै ।
शोचयत्येष नियतं भूयः पुत्रवधाद्धि माम् ॥ २० ॥
कृपणं स्वरथे सन्नं पश्य कृष्ण यथागतम् ।
उपाकृत्य तु वै विद्यामाचार्येभ्यो नरर्षभाः ॥ २१ ॥
प्रयच्छन्तीह ये कामान्देवत्वमुपयान्ति ते ।
ये च विद्यामुपादाय गुरुभ्यः पुरुषाधमाः ॥ २२ ॥
घ्नन्ति तानेव दुर्वृत्तास्ते वै निरयगामिनः ।
तदिदं नरकायाऽद्य कृतं कर्म मया ध्रुवम् ॥ २३ ॥
आचार्यं शरवर्षेण रथे सादयता कृपम् ।
यत्तत्पूर्वमुपाकुर्वन्नस्त्रं मामब्रवीत्कृपः ॥ २४ ॥
न कथञ्चन कौरव्य प्रहर्तव्यं गुराविति ।
तदिदं वचनं साधोराचार्यस्य महात्मनः ॥ २५ ॥
नाऽनुष्ठितं तमेवाऽऽजौ विशिखैरभिवर्षता ।
नमस्तस्मै सुपूज्याय गौतमायाऽपलायिने ॥ २६ ॥
धिगस्तु मम वार्ष्णेय यदस्मै प्रहराम्यहम् ।
तथा विलपमाने तु सव्यसाचिनि तं प्रति ॥ २७ ॥

कौन पुरुष ब्राह्मण और आचार्य के ऊपर प्रहार करेगा? ऋषिपुत्र, मेरे आचार्य और द्रोणाचार्य के परम मित्र ये कृपाचार्य मेरे बाण से पीड़ित होकर रथ पर पड़े हुए हैं। मैंने विवश होकर इन्हें बाण मारकर पीड़ित किया है। मैं नहीं चाहता कि इन्हें किसी प्रकार का क्लेश पहुँचे। इनकी दशा देखकर मेरा हृदय मानों फटा जा रहा है। पुत्रशोक से विह्वल और बाणों से पीड़ित होकर भी मैंने इनको बहुत से बाण मारे हैं। ये रथ पर मृतप्राय से होकर पड़े हुए हैं। इनकी यह दशा देखकर मुझे पुत्रवध से भी बढ़कर दु:ख हो रहा है॥१५।१९॥हे श्रीकृष्ण जी! इन्होंने कुपित होकर मुझे बहुत से बाण मारे थे, तथापि मुझे उपेक्षा ही करनी चाहिए थी; किन्तु मैंने वैसा नहीं किया॥१९।२१॥जो लोग गुरु से विद्या प्राप्त करके उन्हें, उनकी इच्छा के अनुसार, गुरु दक्षिणा देते हैं वे देवभाव को प्राप्त होते हैं। किन्तु जो नराधम मेरी तरह गुरुओं से विद्यालाभ करके उन्हीं पर प्रहार करते हैं, वे दुष्ट अवश्य ही नरकगामी होते हैं। सो इस समय अपने आचार्य को बाणों की मार से पीड़ित करके, मृतप्राय अवस्था में रथ पर गिराकर, अवश्य ही मैंने नरक जाने का कार्य किया है॥२१। २४॥कृपाचार्य ने अस्त्रशिक्षा देते समय पहले मुझसे कहा था कि हे कौरव! गुरु के ऊपर कभी प्रहार न करना। किन्तु आज उन्हीं महात्मा आचार्य के ऊपर बाण बरसाकर मैंने उनकी आज्ञा का उल्लङ्घन किया है। हे यदुकुलावतंस! गुरु पर प्रहार करनेवाले मुझ पापी को धिक्कार है। रण से कदापि न विमुख

सैन्धवं निहतं दृष्ट्वा राधेयः समुपाद्रवत् ।
तमापतन्तं राधेयमर्जुनस्य रथं प्रति ॥ २८ ॥
पाञ्चाल्यौ सात्यकिश्चैव सहसा समुपाद्रवन् ।
उपायान्तं तु राधेयं दृष्ट्वा पार्थो महारथः ॥ २९ ॥
प्रहसन्देवकीपुत्रमिदं वचनमब्रवीत् ।
एष प्रयात्याधिरथिः सात्यकेः स्यन्दनं प्रति ॥ ३० ॥
न मृष्यति हतं नूनं भूरिश्रवसमाहवे ।
यत्र यात्येष तत्र त्वं चोदयाऽश्वाञ्जनार्दन ॥ ३१ ॥
न सौमदत्तिपदवीं गमयेत्सात्यकिं वृषः ।
एवमुक्तो महाबाहुः केशवः सव्यसाचिना ॥ ३२ ॥
प्रत्युवाच महातेजाः कालयुक्तमिदं वचः ।
अलमेष महाबाहुः कर्णायैकोऽपि पाण्डव ॥ ३३ ॥
किं पुनर्द्रौपदेयाभ्यां सहितः सात्वतर्षभः ।
न च तावत्क्षमः पार्थ तव कर्णेन सङ्गरः ॥ ३४ ॥
प्रज्वलन्ती महोल्केव तिष्ठत्यस्य हि वासवी ।
त्वदर्थं पूज्यमानैषा रक्ष्यते परवीरहन् ॥ ३५ ॥
अतः कर्णः प्रयात्वत्र सात्वतस्य यथा तथा ।
अहं ज्ञास्यामि कौन्तेय कालमस्य दुरात्मनः ।
यत्रैनं विशिखैस्तीक्ष्णैः पातयिष्यसि भूतले ॥ ३६ ॥
धृतराष्ट्र उवाच—योऽसौ कर्णेन वीरस्य वार्ष्णेयस्य समागमः ।
हते तु भूरिश्रवसि सैन्धवे च निपातिते ॥ ३७ ॥

होनेवाले अपने गुरुवर कृपाचार्य को मैं प्रणाम करता हूँ॥२४।२७॥हे राजेन्द्र ! अर्जुन जब इस प्रकार विलाप कर ही रहे थे कि महावीर कर्ण, सिन्धुराज जयद्रथ की मृत्यु से अत्यन्त कुपित होकर, अर्जुन की ओर वेग से चले। कर्ण को अर्जुन की ओर जाते देखकर युधामन्यु, उत्तमौजा और सात्यकि कर्ण को रोकने के निमित्त उनके सम्मुख आये। यह देखकर महारथी कर्ण भी अर्जुन की ओर न जाकर सात्यकि पर आक्रमण करने को उद्यत हुए॥२७।२९॥तब अर्जुन ने हँसकर श्रीकृष्ण से कहा—हे वासुदेव ! यह देखो, कर्ण सात्यकि से युद्ध करने के लिये जा रहा है। यह महावीर किसी प्रकार भूरिश्रवा की मृत्यु को नहीं क्षमा करेगा, अवश्य सात्यकि से उसका बदला लेने की चेष्टा करेगा। इसलिए हे जनार्दन ! कर्ण के समीप ही मेरा रथ ले चलो, जिसमें वह किसी प्रकार सात्यकि की वही दशा न करे जो भूरिश्रवा की हुई है॥२९।३२॥यह सुनकर महाबाहु वासुदेव उनसे इस प्रकार समयानुकूल वाक्य कहने लगे—हे अर्जुन ! महावीर सात्यकि अकेले ही कर्ण से युद्ध कर सकते हैं। वे स्वयं कर्ण के समकक्ष योद्धा हैं। फिर इस समय तो युधामन्यु और उत्तमौजा भी उनके सहायक हैं। इसलिए तुम कुछ चिन्ता न करो। मेरी समझ में इस समय तुम्हारा कर्ण से युद्ध करना उचित नहीं है। अभी कर्ण के समीप इन्द्र की दी हुई, प्रज्वलित उल्का के समान, अमोघ शक्ति उपस्थित है।

सात्यकिश्चापि विरथः कं समारूढवान्रथम् ।
चक्ररक्षौ च पाञ्चाल्यौ तन्ममाऽऽचक्ष्व सञ्जय ॥ ३८ ॥
सञ्जय उवाच—हन्त ते वर्तयिष्यामि यथा वृत्तं महारणे ।
शुश्रूषस्व स्थिरो भूत्वा दुराचरितमात्मनः ॥ ३९ ॥
पूर्वमेव हि कृष्णस्य मनोगतमिदं प्रभो ।
विजेतव्यो यथा वीरः सात्यकिः सौमदत्तिना ॥ ४० ॥
अतीतानागते राजन्स हि वेत्ति जनार्दनः ।
ततः सूतं समाहूय दारुकं सन्दिदेश ह ॥ ४१ ॥
रथो मे युज्यतां कल्यमिति राजन्महाबलः ।
नहि देवा न गन्धर्वा न यक्षोरगराक्षसाः ॥ ४२ ॥
मानवा वाऽपि जेतारः कृष्णयोः सन्ति केचन ।
पितामहपुरोगाश्च देवाः सिद्धाश्च तं विदुः ॥ ४३ ॥
तयोः प्रभावमतुलं शृणु युद्धं तु तत्तथा ।
सात्यकिं विरथं दृष्ट्वा कर्णं चाऽभ्युद्यतं रणे ॥ ४४ ॥
दध्मौ शङ्खं महानादमार्षभेणाऽथ माधवः ।
दारुकोऽवेत्य सन्देशं श्रुत्वा शङ्खस्य च स्वनम् ॥ ४५ ॥
रथमन्वानयत्तस्मै सुपर्णोच्छ्रितकेतनम् ।
स केशवस्याऽनुमते रथं दारुकसंयुतम् ॥ ४६ ॥

महावीर कर्ण तुमको मारने के निमित्त ही यह शक्ति अपने समीप रक्खे हुए हैं। इसलिए उसको इस समय सात्यकि से युद्ध करने दो। हे अर्जुन! तुम जिस समय इस दुरात्मा शत्रु को तीक्ष्ण बाणों से मारोगे उस समय को मैं भली भाँति जानता हूँ॥३२।३६॥ धृतराष्ट्र ने कहा-हे सञ्जय! महावीर भूरिश्रवा और जयद्रथ की मृत्यु हो चुकने पर वीर सात्यकि के साथ कर्ण का कैसा संग्राम हुआ? सात्यकि का रथ तो भूरिश्रवा ने नष्ट कर दिया था। इस समय किसके रथ पर बैठकर सात्यकि ने युद्ध किया? और अर्जुन के रथचक्रों के रक्षक युधामन्यु और उत्तमौजा ने कैसा युद्ध किया? यह सब वृत्तान्त तुम मुझसे कहो॥३७।३८॥ सञ्जय ने कहा—हे राजेन्द्र! आपकी ही दुर्नीति के कारण होनेवाले जन-संहारकारी घोर संग्राम का मैं वर्णन करता हूँ। आप भली भाँति मन लगाकर सुनिए। महात्मा श्रीकृष्ण भूत, भविष्य, वर्तमान, तीनों समय का सब हाल वर्तमान की तरह जानते हैं। उन्हें यह पहले से ही विदित था कि भूरिश्रवा वीर सात्यकि को परास्त करेंगे। इसी कारण उन्होंने अपने सारथी दारुक को रथ तैयार कर रखने की आज्ञा दे रक्खी थी॥३९।४२॥ हे कुरुराज! देवता, गन्धर्व, यक्ष, नाग, राक्षस और मनुष्य आदि में ऐसा प्रभावशाली योद्धा कोई नहीं है, जो महात्मा श्रीकृष्ण अथवा अर्जुन को हरा सकता हो। प्रजापति आदि देवता और सिद्धगण इन दोनों महात्माओं के अतुल प्रभाव को भली भाँति जानते हैं। अब जिस प्रकार संग्राम हुआ, सो सब मैं विस्तारपूर्वक कहता हूँ, ध्यान देकर सुनिए। महात्मा श्रीकृष्ण ने सात्यकि को रथहीन और कर्ण को समर के निमित्त उद्यत देखकर ऋषभ स्वर में ज़ोर से अपना पाञ्चजन्य शङ्ख बजाया॥४२।४५॥ यह शङ्खनाद सुनते ही श्रीकृष्ण के इशारे को समझकर दारुक सारथी स्फूर्ति के साथ, गरुड़युक्त ध्वजा से शोभित, रथ लेकर सात्यकि के समीप

आरुरोह शिनेः पौत्रो ज्वलनादित्यसन्निभम् ।
कामगैः शैब्यसुग्रीवमेघपुष्पवलाहकैः ॥ ४७ ॥
हयोदग्रैर्महावेगैर्हेमभाण्डविभूषितैः ।
युक्तं समारुह्य च तं विमानप्रतिमं रथम् ॥ ४८ ॥
अभ्यद्रवत राधेयं प्रवपन्सायकान्बहून् ।
चक्ररक्षावपि तदा युधामन्यूत्तमौजसौ ॥ ४९ ॥
धनञ्जयरथं हित्वा राधेयं प्रत्युदीयतुः ।
राधेयोऽपि महाराज शरवर्षं समुत्सृजन् ॥ ५० ॥
अभ्यद्रवत्सुसंक्रुद्धो रणे शैनेयमच्युतम् ।
नैव दैवं न गान्धर्वं नाऽऽसुरं न च राक्षसम् ॥ ५१ ॥
तादृशं भुवि नो युद्धं दिवि वा श्रुतमित्युत ।
उपारमत तत्सैन्यं सरथाश्वनरद्विपम् ॥ ५२ ॥
तयोर्दृष्ट्वा महाराज कर्म संमूढचेतसः ।
सर्वे च समपश्यन्त तद्युद्धमतिमानुषम् ॥ ५३ ॥
तयोर्नृवरयो राजन्सारथ्यं दारुकस्य च ।
गतप्रत्यागतावृत्तैर्मण्डलैः सन्निवर्तनैः ॥ ५४ ॥
सारथेस्तु रथस्थस्य काश्यपेयस्य विस्मिताः ।
नभस्तलगताश्चैव देवगन्धर्वदानवाः ॥ ५५ ॥
अतीवाऽवहिता द्रष्टुं कर्णशैनेययो रणम् ।
मित्रार्थे तौ पराक्रान्तौ शुष्मिणौ स्पर्धिनौ रणे ॥ ५६ ॥

आ गया। तब महावीर सात्यकि श्रीकृष्ण की आज्ञा से उस वेगगामी, सुवर्ण के अलङ्कारों से शोभित शैब्य, सुग्रीव, बलाहक, मेघपुष्प नाम के चार दिव्य घोड़ों से युक्त, सूर्य और अग्नि के समान प्रकाशमान, विमानतुल्य रथ पर सवार हुए और तीक्ष्ण बाणों की वर्षा करते हुए कर्ण की ओर बढ़े॥४५।४९॥अब चक्ररक्षक युधामन्यु और उत्तमौजा भी, अर्जुन के रथ की रक्षा करना छोड़कर, कर्ण से युद्ध करने के निमित्त बड़े वेग से दौड़े। उस समय महावीर कर्ण अत्यन्त क्रुद्ध होकर बाणवर्षा करते हुए सात्यकि की ओर झपटे। हे महाराज! उस समय कर्ण और सात्यकि ने जैसा घमासान युद्ध किया वैसा युद्ध पृथ्वी या स्वर्ग में कभी देवता, गन्धर्व, असुर, नाग, राक्षस आदि किसी ने नहीं किया। उस समय दोनों पक्षों के वीर योद्धा लोग, युद्ध बन्द करके, उन दोनों वीरों का यह आश्चर्यजनक संग्राम देखने लगे। सब लोग दोनों वीरों के असाधारण युद्ध और रथ पर स्थित दारुक सारथी का गत, प्रत्यागत, आवर्तन, मण्डल, सन्निवर्तन आदि विविध गतियाँ दिखाकर रथ हाँकना देखकर बहुत ही विस्मित हुए॥४९।५४॥ देवता, दानव और गन्धर्वगण आकाश में स्थित होकर एकाग्र भाव से उन दोनों वीरों का अत्यन्त घोर संग्राम देखने लगे। तब अपने अपने मित्र के लिए युद्ध करनेवाले वे दोनों महाबली योद्धा निरन्तर एक दूसरे पर अमर्ष उग्र बाणों की वर्षा करने लगे

कर्णश्चाऽमरसङ्काशो युयुधानश्च सात्यकिः ।
अन्योन्यं तौ महाराज शरवर्षैरवर्षताम् ॥ ५७ ॥
प्रममाथ शिनेः पौत्रं कर्णः सायकवृष्टिभिः ।
अमृष्यमाणो निधनं कौरव्यजलसन्धयोः ॥ ५८ ॥
कर्णः शोकसमाविष्टो महोरग इव श्वसन् ।
स शैनेयं रणे क्रुद्धः प्रदहन्निव चक्षुषा ॥ ५९ ॥
अभ्यधावत वेगेन पुनः पुनररिन्दम ।
तं तु सक्रोधमालोक्य सात्यकिः प्रत्ययुद्ध्यत ॥ ६० ॥
महता शरवर्षेण गजं प्रतिगजो यथा ।
तौ समेतौ नरव्याघ्रौ व्याघ्राविव तरस्विनौ ॥ ६१ ॥
अन्योन्यं सन्ततक्षाते रणेऽनुपमविक्रमौ ।
ततः कर्णं शिनेः पौत्रः सर्वपारसवैः शरैः ॥ ६२ ॥
बिभेद सर्वगात्रेषु पुनः पुनररिन्दम ।
सारथिं चाऽस्य भल्लेन रथनीडादपातयत् ॥ ६३ ॥
अश्वांश्च चतुरः श्वेतान्निजघान शितैः शरैः ।
छित्त्वा ध्वजं रथं चैव शतधा पुरुषर्षभ ॥ ६४ ॥
चकार विरथं कर्णं तव पुत्रस्य पश्यतः ।
ततो विमनसो राजंस्तावकास्ते महारथाः ॥ ६५ ॥
वृषसेनः कर्णसुतः शल्यो मद्राधिपस्तथा ।
द्रोणपुत्रश्च शैनेयं सर्वतः पर्यवारयन् ॥ ६६ ॥

---

॥५४।५७॥भूरिश्रवा और जलसन्ध की मृत्यु से क्रुद्ध होकर देवतुल्य महावीर कर्ण बाणवर्षा से सात्यकि को पीड़ित करने लगे। शोक के मारे महानाग की भाँति श्वास लेते हुए कुपित कर्ण इस प्रकार सात्यकि की ओर देख रहे थे कि मानों दृष्टि से ही भस्म कर देंगे॥५८।६०॥ वे बड़े वेग से बार-बार दौड़कर सात्यकि पर आक्रमण कर रहे थे। कर्ण को कुपित देखकर सात्यकि ने भी उन पर आक्रमण किया और महागज जैसे अपने प्रतिद्वन्द्वी गज के ऊपर दाँत से चोट करता है वैसे ही वे कर्ण के ऊपर निरन्तर बाण छोड़ने लगे। इस प्रकार वे दोनों पराक्रमी योद्धा परस्पर भिड़कर घोर प्रहारों से एक दूसरे को घायल कर रहे थे॥६०।६२॥महापराक्रमी सात्यकि ने बारम्बार तीक्ष्ण बाणों से कर्ण को घायल करके एक भल्ल बाण से उनके सारथी को मार डाला। सारथी मरकर रथ से नीचे गिर गया। फिर सात्यकि ने तीक्ष्ण बाणों से कर्ण के चारों श्वेत घोड़े मार डाले और उनकी ध्वजा तथा रथ के टुकड़े-टुकड़े कर दिये। इस प्रकार वीर सात्यकि ने, आपके पुत्र के सम्मुख ही, कर्ण को रथ-हीन कर दिया॥६२।६५॥अब आपके पक्ष के मद्रराज शल्य, कर्ण के पुत्र वृषसेन और द्रोण के पुत्र अश्वत्थामा इन तीनों महारथियों ने चारों ओर से सात्यकि को घेर लिया। तब ऐसा घोर युद्ध हुआ और अँधेरा छा गया कि सब सैनिक अत्यन्त व्याकुल हो उठे। किसी को कुछ भी नहीं दीख पड़ता था।

ततः पर्याकुलं सर्वं न प्राज्ञायत किञ्चन ।
तथा सात्यकिना वीरे विरथे सूतजे कृते ॥ ६७ ॥
हाहाकारस्ततो राजन्सर्वसैन्येष्वभून्महान् ।
कर्णोऽपि विरथो राजन्सात्वतेन कृतः शरैः ॥ ६८ ॥
दुर्योधनरथं तूर्णमारुरोह विनिःश्वसन् ।
मानयंस्तव पुत्रस्य बाल्यात्प्रभृति सौहृदम् ॥ ६९ ॥
कृतां राज्यप्रदानेन प्रतिज्ञां परिपालयन् ।
तथा तु विरथं कर्णं पुत्रांश्च तव पार्थिव ॥ ७० ॥
दुःशासनमुखान्वीरान्नाऽवधीत्सात्यकिर्वशी ।
रक्षन्प्रतिज्ञां भीमेन पार्थेन च पुरा कृताम् ॥ ७१ ॥
विरथान्विह्वलांश्चक्रे न तु प्राणैर्व्ययोजयत् ।
भीमसेनेन तु वधः पुत्राणां ते प्रतिश्रुतः ॥ ७२ ॥
अनुद्यूते च पार्थेन वधः कर्णस्य संश्रुतः ।
वधे त्वकुर्वन्यत्नं ते तस्य कर्णमुखास्तदा ॥ ७३ ॥
नाऽशक्नुवंस्ततो हन्तुं सात्यकिं प्रवरा रथाः ।
द्रौणिश्च कृतवर्मा च तथैवाऽन्ये महारथाः ॥ ७४ ॥
निर्जिता धनुषैकेन शतशः क्षत्रियर्षभाः ।
कांक्षता परलोकं च धर्मराजस्य च प्रियम् ॥ ७५ ॥
कृष्णयोः सदृशो वीर्ये सात्यकिः शत्रुतापनः ।
जितवान्सर्वसैन्यानि तावकानि हसन्निव ॥ ७६ ॥

आपके पक्ष के सैनिकगण कर्ण को रथ-हीन देखकर हाहाकार करने लगे॥६५।६८॥हे महाराज ! इस प्रकार महावीर कर्ण राजा दुर्योधन के साथ अपनी बाल्कपन की मित्रता स्मरण करके, शत्रुविजयपूर्वक उन्हें निष्कण्टक राज्य दिलाने की अपनी प्रतिज्ञा का पालन करने के निमित्त घोर संग्राम कर रहे थे । वे सात्यकि के बाणों से छिन्न-से गये और अत्यन्त ही विह्वल हो उठे, अन्त को लम्बे श्वास लेते हुए वे दुर्योधन के रथ पर चले गये । हे राजेन्द्र ! महावीर सात्यकि कर्ण को रथ हीन करके दुःशासन आदि योद्धाओं को रथ रहित और विह्वल करने लगे । किन्तु भीमसेन की प्रतिज्ञा को स्मरण करके सात्यकि ने उनको मारा नहीं । महावीर अर्जुन ने, दुबारा द्यूतक्रीडा के अवसर पर कर्ण को मारने की प्रतिज्ञा की थी, इसीलिए सात्यकि ने समर्थ होकर भी कर्ण का वध नहीं किया॥६८।७३॥ कर्ण आदि महारथियों ने सात्यकि को मारने के निमित्त बारम्बार घोर प्रयत्न किया, किन्तु किसी प्रकार उस उद्योग में वे कृतकार्य नहीं हो सके । युधिष्ठिर का हित करने की अभिलाषा से महावीर सात्यकि ने, जीवन का मोह छोड़कर, केवल धनुष की सहायता से दारुण संग्राम किया और अकेले ही अश्वत्थामा, कृतवर्मा तथा अन्य महारथियों को परास्त कर दिया । इस प्रकार श्रीकृष्ण और अर्जुन के सदृश पराक्रमी सात्यकि हँसते हँसते कौरव पक्ष के चुने-चुने वीर योद्धाओं को जीतने

कृष्णो वापि भवेल्लोके पार्थो वापि धनुर्धरः ।
शैनेयो वा नरव्याघ्र चतुर्थस्तु न विद्यते ॥ ७७ ॥

धृतराष्ट्र उवाच—अजय्यं वासुदेवस्य रथमास्थाय सात्यकिः ।
विरथं कृतवान्कर्णं वासुदेवसमो युधि ॥ ७८ ॥
दारुकेण समायुक्तः स्वबाहुबलदर्पितः ।
कच्चिदन्यं समारूढः सात्यकिः शत्रुतापनः ॥ ७९ ॥
एतदिच्छाम्यहं श्रोतुं कुशलो ह्यसि भाषितुम् ।
असह्यं तमहं मन्ये तन्ममाऽऽचक्ष्व सञ्जय ॥ ८० ॥

सञ्जय उवाच—शृणु राजन्यथा वृत्तं रथमन्यं महामतिः ।
दारुकस्याऽनुजस्तूर्णं कल्पनाविधिकल्पितम् ॥ ८१ ॥
आयसैः काञ्चनैश्चापि पट्टैः सन्नद्धकूबरम् ।
तारासहस्रखचितं सिंहध्वजपताकिनम् ॥ ८२ ॥
अश्वैर्वातजवैर्युक्तं हेमभाण्डपरिच्छदैः ।
सैन्धवैरिन्दुसङ्काशैः सर्वशब्दातिगैर्दृढैः ॥ ८३ ॥
चित्रकाञ्चनसन्नाहैर्वाजिमुख्यैर्विशाम्पते ।
घण्टाजालाकुलरवं शक्तितोमरविद्युतम् ॥ ८४ ॥
युक्तं सांग्रामिकैर्द्रव्यैर्बहुशस्त्रपरिच्छदैः ।
रथं सम्पादयामास मेघगम्भीरनिःस्वनम् ॥ ८५ ॥
तं समारुह्य शैनेयस्तव सैन्यमुपाद्रवत् ।
दारुकोऽपि यथाकामं प्रययौ केशवान्तिकम् ॥ ८६ ॥

---

हो। हे राजेन्द्र ! इस पृथ्वीमण्डल में महात्मा कृष्णचन्द्र, अर्जुन और सात्यकि यही तीन सर्व श्रेष्ठ योद्धा हैं। इनके समान चौथा कोई नहीं है॥७२।७७॥ धृतराष्ट्र ने कहा—हे सञ्जय ! बल-वीर्य गर्वित, श्रीकृष्ण सदृश वीर सात्यकि ने श्रीकृष्ण के अजेय रथ पर बैठकर, रथ हाँकने में निपुण दारुक सारथी को पाकर, वीर कर्ण को रथ-हीन कर दिया। मैं यह जानना चाहता हूँ कि इसके पश्चात् सात्यकि ने क्या अन्य किसी रथ पर बैठकर (अथवा उसी रथ पर बैठकर) युद्ध किया ? हे सञ्जय ! तुम सब वर्णन मेरे आगे कहो, क्योंकि तुम वर्णन करने में बहुत ही निपुण हो। सात्यकि का पराक्रम मुझे असह्य जान पड़ता है॥७८।८०॥

सञ्जय ने कहा—हे राजेन्द्र ! आपने जो कुछ पूछा, वह मैं कहता हूँ, सुनिये। क्षण भर के पश्चात् दारुक सारथी का छोटा भाई एक सुन्दर सुसज्जित रथ लेकर सात्यकि के समीप आ गया। वह रथ घण्टाजाल-ध्वनि-युक्त, शक्ति तोमर आदि अस्त्र-शस्त्र और समर की सामग्री से परिपूर्ण, लोहमय और सुवर्णमय पट्टियों से विभूषित, विचित्र कूबरयुक्त, सहस्र ताराओं से अलङ्कृत और सिंहचिह्न-युक्त ध्वजा-पताकाओं से सम्पन्न था। उसमें पवन के समान वेग से जानेवाले सिन्धु देश के, श्वेत रङ्ग के, किसी प्रकार के भी शब्द से न भड़कनेवाले, परिश्रमी, दृढ़, सुवर्ण के कवच से सज्जित बहुमूल्य घोड़े जुते हुए थे। उसके चलने से मेघगर्जन के

कर्णस्यापि रथं राजञ्शङ्खगोक्षीरपाण्डुरैः ।
चित्रकाञ्चनसन्नाहैः सदश्वैर्वेगवत्तरैः ॥ ८७ ॥
हेमकक्ष्याध्वजोपेतं क्लृप्तयन्त्रपताकिनम् ।
अग्र्यं रथं सुयन्तारं बहुशस्त्रपरिच्छदम् ॥ ८८ ॥
उपाजह्रुस्तमास्थाय कर्णोऽप्यभ्यद्रवद्रिपून् ।
एतत्ते सर्वमाख्यातं यन्मां त्वं परिपृच्छसि ॥ ८९ ॥
भूयश्चापि निबोधेमं तवाऽपनयजं क्षयम् ।
एकत्रिंशत्तव सुता भीमसेनेन पातिताः ॥ ९० ॥
दुर्मुखं प्रमुखे कृत्वा सततं चित्रयोधिनम् ।
शतशो निहताः शूराः सात्वतेनाऽर्जुनेन च ॥ ९१ ॥
भीष्मं प्रमुखतः कृत्वा भगदत्तं च भारत ।
एवमेष क्षयो वृत्तो राजन्दुर्मन्त्रिते तव ॥ ९२ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि जयद्रथवधपर्वणि कर्णसात्यकियुद्धे सप्तचत्वारिंशदधिकशततमोऽध्यायः ॥ १४७ ॥

समान गम्भीर शब्द होता था। महावीर सात्यकि उस रथ पर बैठकर कौरवसेना की ओर वेग से बढ़े। सारथी दारुक भी श्रीकृष्ण के रथ को लेकर निर्भय श्रीकृष्ण के समीप चला गया॥८१।८६॥उधर कर्ण के निमित्त भी एक सुन्दर भारी रथ लाया गया। यह रथ सुवर्ण-कक्षा, ध्वजा, यन्त्र, पताका, बहुत से शस्त्र और निपुण सारथी से सम्पन्न था। उसमें श्वेत रङ्ग के, विचित्र सुवर्णमय साज से शोभित, शीघ्रगामी, श्रेष्ठ घोड़े जुते हुए थे। कर्ण भी उस रथ पर बैठकर शत्रुओं पर आक्रमण करने दौड़े॥८७।८९॥हे राजेन्द्र! जो आपने मुझसे पूछा था सो मैंने कह दिया। अब आप अपनी दुर्नीति से होनेवाले महान् जनविनाश का वृत्तान्त भी सुनिए। इस संग्राम में वीर भीमसेन ने, चित्रयुद्ध में निपुण, दुर्मुख आदि आपके इकतीस पुत्रों को मार डाला। सात्यकि और अर्जुन ने भी भीष्म और भगदत्त आदि सैकड़ों शूर-वीरों का संहार किया। हे महाराज! आपकी अनीति के कारण ही इस प्रकार यह घोर नाश हुआ है॥८९।९२॥

द्रोणपर्व का एक सौ सैंतालीस अध्याय समाप्त हुआ ॥ १४७ ॥

अथ अष्टचत्वारिंशदधिकशततमोऽध्यायः ॥ १४८ ॥

धृतराष्ट्र उवाच—तथा गतेषु शूरेषु तेषां मम च सञ्जय ।
किं वै भीमस्तदाऽकार्षीत्तन्ममाऽऽचक्ष्व सञ्जय ॥ १ ॥
सञ्जय उवाच - विरथो भीमसेनो वै कर्णवाक्शल्यपीडितः ।
अमर्षवशमापन्नः फाल्गुनं वाक्यमब्रवीत् ॥ २ ॥

एक सौ अड़तालीस अध्याय ॥ १४८ ॥

धृतराष्ट्र ने पूछा—हे सञ्जय! मेरे और पाण्डव पक्ष के महारथी जब इस प्रकार की दशा को प्राप्त हुए, तब पराक्रमी भीमसेन ने क्या किया॥१॥सञ्जय कहते हैं कि हे राजेन्द्र! कर्ण जब भीमसेन को रथ-हीन और शस्त्र-हीन करके कटु वचन सुनाने लगे तब कर्ण के वाक्यबाणों से पीड़ित और क्रोधान्ध होकर भीमसेन ने अर्जुन से कहा—हे भाई अर्जुन! कर्ण ने तुम्हारे सम्मुख ही बारम्बार यों कहकर मेरा अपमान किया

पुनः पुनस्तूबरक मूढ औदरिकेति च ।
अकृतास्त्रक मा योत्सीर्बाल संग्रामकातर ॥ ३ ॥
इति मामब्रवीत्कर्णः पश्यतस्ते धनञ्जय ।
एवं वक्ता च मे वध्यस्तेन चोक्तोऽस्मि भारत ॥ ४ ॥
एतद्व्रतं महाबाहो त्वया सह कृतं मया ।
तथैतन्मम कौन्तेय यथा तव न संशयः ॥ ५ ॥
तद्वधाय नरश्रेष्ठ स्मरैतद्वचनं मम ।
यथा भवति तत्सत्यं तथा कुरु धनञ्जय ॥ ६ ॥
तच्छ्रुत्वा वचनं तस्य भीमस्याऽमितविक्रमः ।
ततोऽर्जुनोऽब्रवीत्कर्णं किञ्चिदभ्येत्य संयुगे ॥ ७ ॥
कर्ण कर्ण वृथादृष्टे सूतपुत्राऽऽत्मसंस्तुत ।
अधर्मबुद्धे शृणु मे यत्त्वां वक्ष्यामि साम्प्रतम् ॥ ८ ॥
द्विविधं कर्म शूराणां युद्धे जयपराजयौ ।
तौ चाऽप्यनित्यौ राधेय वासवस्याऽपि युध्यतः ॥ ९ ॥
मुमूर्षुर्युयुधानेन विरथो विकलेन्द्रियः ।
मद्वध्यस्त्वमिति ज्ञात्वा जित्वा जीवन्विसर्जितः ॥ १० ॥
यदृच्छया रणे भीमं युध्यमानं महाबलम् ।
कथञ्चिद्विरथं कृत्वा यत्त्वं रूक्षमभाषथाः ॥ ११ ॥
अधर्मस्त्वेष सुमहाननार्यचरितं च तत् ।
नाऽरिं जित्वाऽतिकत्थन्ते न च जल्पन्ति दुर्वचः ॥ १२ ॥

कि "हे भीम ! तुम बिना दाढ़ी मूँछ के, मूढ़, पेटू, अस्त्रविद्या न जाननेवाले, बालक और समर से जी चुराते हो। इसलिए युद्ध न करो; युद्ध छोड़कर कहीं अन्यत्र चले जाओ"॥२।४॥हे पार्थ ! तुम जानते ही हो, मेरी प्रतिज्ञा है कि इस प्रकार कटु वचन कहनेवाले को मैं अवश्य मार डालूँगा। सो इस समय कर्ण को मारना मेरा कर्तव्य है; किन्तु इससे पहले ही तुम कर्ण के मारने की प्रतिज्ञा कर चुके हो। यदि मैं अपनी प्रतिज्ञा पूर्ण करने के निमित्त कर्ण को मारता हूँ, तो तुम्हारी प्रतिज्ञा कैसे पूर्ण होगी? इसलिए ऐसा करो जिससे मेरी और तुम्हारी दोनों की प्रतिज्ञा सत्य हो ॥५।६॥महाबाहु अर्जुन ने भीमसेन के वचन सुनकर, कुपित होकर, कर्ण के कुछ समीप जाकर कहा--हे कर्ण! तुम मूढ़, अधर्मबुद्धि, सूत-पुत्र और अपने मुख से अपनी प्रशंसा करनेवाले हो। इस समय जो मैं कहता हूँ, उसे तुम ध्यान देकर सुनो। रण में शूरों को या तो जय प्राप्त होती है या उनकी पराजय होती है। युद्ध के यही दो परिणाम हैं। किन्तु साक्षात् इन्द्र भी जो युद्ध करें तो वे सदा विजयी नहीं हो सकते। उनके लिए भी जय-पराजय अनिश्चित है॥७।९॥सात्यकि ने तुमको रथहीन, अचेत, मृतप्राय करके भी यही सोचकर जीवित छोड़ दिया कि मैं तुम्हें मारने की प्रतिज्ञा कर चुका हूँ। महाबली भीमसेन को किसी प्रकार रथ-हीन करके जो तुमने कटु और रूखे वचन कहे हैं, वह

न च कश्चन निन्दति सन्तः शूरा नरर्षभाः ।
त्वं तु प्राकृतविज्ञानस्तत्तद्वदसि सूतज ॥ १३ ॥
बह्ववद्यमकर्ण्यं च चापलादपरीक्षितम् ।
युध्यमानं पराक्रान्तं शूरमार्यव्रते रतम् ॥ १४ ॥
यदवोचोऽप्रियं भीमं नैतत्सत्यं वचस्तव ।
पश्यतां सर्वसैन्यानां केशवस्य ममैव च ॥ १५ ॥
विरथो भीमसेनेन कृतोऽसि बहुशो रणे ।
न च त्वां परुषं किञ्चिदुक्तवान्पाण्डुनन्दनः ॥ १६ ॥
यस्मात्तु बहुरूक्षं च श्रावितस्ते वृकोदरः ।
परोक्षं यच्च सौभद्रो युष्माभिर्निहतो मम ॥ १७ ॥
तस्मादस्याऽवलेपस्य सद्यः फलमवाप्नुहि ।
त्वया तस्य धनुश्छिन्नमात्मनाशाय दुर्मते ॥ १८ ॥
तस्माद्वध्योऽसि मे मूढ सभृत्यसुतबान्धवः ।
कुरु त्वं सर्वकृत्यानि महत्ते भयमागतम् ॥ १९ ॥
हन्ताऽस्मि वृषसेनं ते प्रेक्षमाणस्य संयुगे ।
ये चाऽन्येऽप्युपयास्यन्ति बुद्धिमोहेन मां नृपाः ॥ २० ॥
तांश्च सर्वान्हनिष्यामि सत्येनाऽऽयुधमालभे ।
त्वां च मूढाऽकृतप्रज्ञमतिमानिनमाहवे ॥ २१ ॥

काम सर्वथा अधर्म और अनुचित है । अनार्य पुरुष ही ऐसा किया करते हैं । जो सज्जन शूर और पुरुषश्रेष्ठ हैं वे शत्रु को जीतकर बहुत बढ़-बढ़कर बातें नहीं करते । वे न तो दुर्वचन ही कहते हैं और न पराजित शत्रु की निन्दा ही करते हैं॥१०।१३॥हे सूतपुत्र ! तुम्हारी बुद्धि साधारण और चञ्चल है । इसी कारण तुमने ऐसी असङ्गत,अश्राव्य,अप्रिय बातें कही हैं । युद्ध कर रहे, पराक्रमी, शूर,आर्यव्रतत्पर (युद्ध से कदापि न विमुख होने-वाले)भीमसेन के प्रति जो तुमने अप्रिय वचनों का प्रयोग किया है,सो अनुचित है । तुम्हारी ये बातें, जिनका प्रयोग तुमने भीमसेन के प्रति किया है, सर्वथा मिथ्या हैं । सब सेना के, मेरे और श्रीकृष्ण के सम्मुख ही भीमसेन ने कई बार तुमको रथहीन किया और रण से भगा दिया था; फिर भी उन्होंने तुम्हारे प्रति एक भी कठोर वचन का प्रयोग नहीं किया॥१३।१६॥अभी तुमने मेरे आगे भीमसेन को बहुत से अप्रिय कटु वचन सुनाये हैं और मेरी अनुपस्थिति में तुम बहुतों ने मिलकर अकेले बालक अभिमन्यु को मार डाला है । ये काम करके भी तुम अहङ्कार प्रकट कर रहे हो । इसका परिणाम तुम्हें शीघ्र ही मिलेगा । हे दुर्मति मूढ़ सूत-पुत्र ! तुमने अपने विनाश के निमित्त ही बालक अभिमन्यु का धनुष काट डाला था । इसलिए सेवकों, पुत्रों और बान्धवों सहित तुम मेरे हाथ से मारे जाने योग्य हो । तुम अपने सब आवश्यक कर्तव्य कर लो; क्योंकि तुम्हारे लिए भारी सङ्कट आया हुआ है॥१७।१९॥मैं प्रतिज्ञा करता हूँ कि युद्ध में तुम्हारे सम्मुख ही तुम्हारे प्रिय पुत्र वृषसेन को मारूँगा । मूर्खतावश और जो राजा लोग मुझसे युद्ध करने आयेंगे उन सबको भी मैं न छोड़ूँगा । मैं शस्त्र छूकर सत्य की सौगन्ध खाता हूँ ।

दृष्ट्वा दुर्योधनो मन्दो भृशं तप्यति पातितम् ।
अर्जुनेन प्रतिज्ञाते वधे कर्णसुतस्य तु ॥ २२ ॥
महान्सुतुमुलः शब्दो बभूव रथिनां तदा ।
तस्मिन्नाकुलसंग्रामे वर्तमाने महाभये ॥ २३ ॥
मन्दरश्मिः सहस्रांशुरस्तं गिरिमुपाद्रवत् ।
ततो राजन्हृषीकेशः संग्रामशिरसि स्थितम् ॥ २४ ॥
तीर्णप्रतिज्ञं बीभत्सुं परिष्वज्यैनमब्रवीत् ।
दिष्ट्या सम्पादिता जिष्णो प्रतिज्ञा महती त्वया ॥ २५ ॥
दिष्ट्या विनिहतः पापो वृद्धक्षत्रः सहात्मजः ।
धार्तराष्ट्रबलं प्राप्य देवसेनाऽपि भारत ॥ २६ ॥
सीदेत समरे जिष्णो नाऽत्र कार्या विचारणा ।
न तं पश्यामि लोकेषु चिन्तयन्पुरुषं क्वचित् ॥ २७ ॥
य इहते पुरुषव्याघ्र य एतद्योधयेद्बलम् ।
महाप्रभावा बहवस्त्वया तुल्याधिकाऽपि वा ॥ २८ ॥
समेताः पृथिवीपाला धार्तराष्ट्रस्य कारणात् ।
ते त्वां प्राप्य रणे क्रुद्धा नाऽभ्यवर्तन्त दंशिताः ॥ २९ ॥
तव वीर्यं बलं चैव रुद्रशक्रान्तकोपमम् ।
नेदृशं शक्नुयात्कश्चिद्रणे कर्तुं पराक्रमम् ॥ ३० ॥
यादृशं कृतवानद्य त्वमेकः शत्रुतापनः ।
एवमेव हते कर्णे सानुबन्धे दुरात्मनि ॥ ३१ ॥

हे मूर्ख ! हे अभिमानी ! मैं जब तुमको युद्ध में मार कर गिरा दूँगा तब मन्दमति दुर्योधन तुम्हारी दशा देखकर बहुत ही पश्चात्ताप करेगा॥२०।२२॥हे महाराज ! इस प्रकार जब अर्जुन ने कर्ण के पुत्र को मारने की प्रतिज्ञा की तब सब रथी योद्धाओं की मण्डली में महाकोलाहल होने लगा। इसी समय भगवान् भास्कर का प्रकाश धीमा पड़ गया; वे अस्ताचल की चोटी पर पहुँच गये॥२३।२४॥उस समय महाघोर संग्राम होने लगा। तब कृष्णचन्द्र ने अपनी प्रतिज्ञा को पूर्ण करके प्रसन्न हो रहे अर्जुन को गले लगा कर कहा—हे जिष्णु ! हे अर्जुन ! यह बड़े भाग्य की बात है कि तुम जयद्रथ को मारकर अपनी प्रतिज्ञा पूरी कर चुके। बड़ी बात जो राजा वृद्धक्षत्र और उनका पुत्र जयद्रथ दोनों मारे गये। हे धनञ्जय ! इसमें सन्देह नहीं कि इस दुर्योधन की सेना के आगे देवताओं की सेना भी आकर विजय नहीं प्राप्त कर सकती॥२५।२७॥मैं बहुत सोचने पर भी तुम्हारे अतिरिक्त और किसी योद्धा को नहीं देख पाता, जो इस कौरवसेना से युद्ध कर सकता हो। हे पार्थ ! दुर्योधन की सहायता करने के निमित्त जो राजा लोग इस दल में आकर एकत्र हुए थे वे बड़े प्रभावशाली थे। उनमें बहुत से तो तुम्हारे समान योद्धा थे और बहुत से तुमसे अधिक पराक्रमी थे। वे कवचधारी राजा क्रुद्ध होकर तुम्हारे सम्मुख आये किन्तु ठहर नहीं सके। तुम्हारा बल

तौ शरैश्छादयामास विराटद्रुपदावुभौ ।
द्रोणेन च्छाद्यमानौ तु क्रुद्धौ संग्राममूर्धनि ॥ ३७ ॥
द्रोणं शरैर्विव्यधतुः परमं क्रोधमास्थितौ ।
ततो द्रोणो महाराज क्रोधामर्षसमन्वितः ॥ ३८ ॥
भल्लाभ्यां भृशतीक्ष्णाभ्यां चिच्छेद धनुषी तयोः।
ततो विराटः कुपितः समरे तोमरान्दश ॥ ३९ ॥
दश चिक्षेप च शरान्द्रोणस्य वधकांक्षया ।
शक्तिं च द्रुपदो घोरामायसीं स्वर्णभूषिताम् ॥ ४० ॥
चिक्षेप भुजगेन्द्राभां क्रुद्धो द्रोणरथं प्रति ।
ततो भल्लैः सुनिशितैश्छित्त्वा तांस्तोमरान्दश ॥ ४१ ॥
शक्तिं कनकवैदूर्यां द्रोणश्चिच्छेद सायकैः ।
ततो द्रोणः सुपीताभ्यां भल्लाभ्यामरिमर्दनः ॥ ४२ ॥
द्रुपदं च विराटं च प्रेषयामास मृत्यवे ।
हते विराटे द्रुपदे केकयेषु तथैव च ॥ ४३ ॥
तथैव चेदिमत्स्येषु पञ्चालेषु तथैव च ।
हतेषु त्रिषु वीरेषु द्रुपदस्य च नप्तृषु ॥ ४४ ॥
द्रोणस्य कर्म तद्दृष्ट्वा कोपदुःखसमन्वितः ।
शशाप रथिनां मध्ये धृष्टद्युम्नो महामनाः ॥ ४५ ॥
इष्टापूर्तात्तथा क्षात्राद्ब्राह्मण्याच्च स नश्यतु ।
द्रोणो यस्याऽद्य मुच्येत यं वा द्रोणः पराभवेत् ॥ ४६ ॥

केकय, सृञ्जय, मत्स्य आदि देशों के महारथियों को देखते ही देखते जीत लिया। यह देखकर कुपित होकर राजा द्रुपद और विराट दोनों द्रोणाचार्य के ऊपर अत्यन्त तीक्ष्ण बाण बरसाने लगे। क्षत्रिय मद मर्दन द्रोणाचार्य ने क्षण भर में उनके बाणों को व्यर्थ करके उन दोनों पर इतने बाण बरसाये कि वे छिप गये। द्रोणाचार्य के बाण-प्रहार से और भी क्रुद्ध होकर दोनों नरेश अधिकता के साथ बाण मारने लगे॥३४।३८॥ तब द्रोणाचार्य ने बहुत ही क्रुद्ध होकर दो अत्यन्त तीक्ष्ण बाणों से दोनों नरेशों के धनुष काट डाले। विराट ने कुपित होकर, द्रोणाचार्य को मारने की अभिलाषा में, उनपर दस तोमर और दस बाण चलाये। कुपित द्रुपद नरेश ने भी सुवर्ण भूषित लोहे की, सर्प-तुल्य, एक घोर शक्ति हाथ में लेकर द्रोणाचार्य के रथ पर फेंकी॥३८।४१॥ द्रोणाचार्य ने स्फूर्ति के साथ तीक्ष्ण भल्ल बाणों से दसों तोमर काट डाले और साथ ही अन्य बाणों से सुवर्ण-वैदूर्य-भूषित उस शक्ति के भी टुकड़े कर डाले। इसके पश्चात् विष के बुझे तीक्ष्ण दो भल्ल बाण मारकर उन्होंने द्रुपद और विराट दोनों को मार डाला॥४१।४३॥ मनस्वी धृष्टद्युम्न ने द्रोणाचार्य के अस्त्र बल से द्रुपद, विराट और अपने तीन भतीजों की मृत्यु और केकय, चेदि, पाञ्चाल, मत्स्य देश की सेना और वीरों का विनाश होते देखकर कोप और दुःख के मारे व्याकुल होकर सब महारथियों के बीच

द्वन्द्वानि तत्र यान्यासन्संसक्तानि पुरोदयात् ।
तान्येवाऽभ्युदिते सूर्ये समसज्जन्त भारत ॥ ३ ॥
रथैर्हया हयैर्नागाः पादातैश्चाऽपि कुञ्जराः ।
हयैर्हयाः समाजग्मुः पादाताश्च पदातिभिः ॥ ४ ॥
रथा रथैरिभैर्नागास्तथैव भरतर्षभ ।
संसक्ताश्च वियुक्ताश्च योधाः संन्यपतन्रणे ॥ ५ ॥
ते रात्रौ कृतकर्माणः श्रान्ताः सूर्यस्य तेजसा ।
क्षुत्पिपासापरिताङ्गा विसंज्ञा बहवोऽभवन् ॥ ६ ॥
शङ्खभेरीमृदङ्गानां कुञ्जराणां च गर्जताम् ।
विस्फारितविकृष्टानां कार्मुकाणां च कूजताम् ॥ ७ ॥
शब्दः समभवद्राजन्दिविस्पृग्भरतर्षभ ।
द्रवतां च पदातीनां शस्त्राणां पततामपि ॥ ८ ॥
हयानां ह्रेषतां चापि रथानां च निवर्तताम् ।
क्रोशतां गर्जतां चैव तदासीत्तुमुलं महत् ॥ ९ ॥
विवृद्धस्तुमुलः शब्दो द्यामगच्छन्महांस्तदा ।
नानायुधनिकृत्तानां चेष्टतामातुरः स्वनः ॥ १० ॥
भूमावश्रूयत महांस्तदासीत्कृपणं महत् ।
पततां पात्यमानानां पत्त्यश्वरथदन्तिनाम् ॥ ११ ॥
तेषु सर्वेष्वनीकेषु व्यतिषक्तेष्वनेकशः ।
स्वे स्वाञ्जघ्नुःपरे स्वांश्च स्वान्परेषां परे परान् ॥ १२ ॥

---

जगत् को प्रकाशित कर दिया । अब फिर वैसे ही युद्ध होने लगा । सूर्योदय के पहले जो योद्धा जिस योद्धा से युद्ध कर रहा था, वह फिर उसी योद्धा से भिड़ गया॥१।३॥रथी वीरों से घुड़सवार, घुड़सवारों से हाथी के सवार, पैदलों से हाथी के सवार, घुड़सवारों से घुड़सवार, पैदलों से पैदल, रथी लोगों से रथी और हाथी के सवारों से हाथी के सवार भिड़कर और कुछ फटकार युद्ध करने लगे । योद्धा लोग मर-मरकर अपने वाहनों से पृथ्वी पर गिरने लगे।रात्रि भर युद्ध किया था,इस समय सूर्य की कड़ी धूप और भूख-प्यास से अत्यन्त व्याकुल हो उठे, इस कारण बहुत से योद्धा असावधान हो होकर युद्ध करने में असमर्थ हो गये॥४।६॥शङ्ख, भेरी, मृदङ्ग आदि के बजने से, हाथियों के चिङ्घारने से,धनुषों की डोरी खींचने से, पैदलों के भागने से, शस्त्रों के प्रहार से, घोड़ों की हिनहिनाहट से, रथों के चलने से, वीरों के सिंहनाद आर्तनाद और कोलाहल से एक बहुत बड़ा शब्द उत्पन्न हुआ, जो आकाश तक गूँज उठा । अनेक शस्त्रों के प्रहार से घायल होकर तड़प रहे लोगों के कराहने का घोर शब्द पृथ्वी पर सुनाई पड़ता था । वह बहुत ही करुण दृश्य था॥७।१०॥हाथी, घोड़े, रथी,पैदल योद्धा आदि जो गिर गये थे और जो गिर रहे थे, उनका शब्द भी दूर दूर तक फैल रहा था । इस प्रकार दोनों दलों के परस्पर भिड़ जाने पर यहाँ

वीरबाहुविसृष्टाश्च योधेषु च गजेषु च ।
राशयः प्रत्यदृश्यन्त वाससां नेजनेष्विव ॥ १३ ॥
उद्यतप्रतिपिष्टानां खड्गानां वीरबाहुभिः ।
स एव शब्दस्तद्रूपो वाससां निज्यतामिव ॥ १४ ॥
अर्धासिभिस्तथा खड्गैस्तोमरैः सपरश्वधैः ।
निकृष्टयुद्धं संसक्तं महदासीत्सुदारुणम् ॥ १५ ॥
गजाश्वकायप्रभवां नरदेहप्रवाहिनीम् ।
शस्त्रमत्स्यसुसम्पूर्णां मांसशोणितकर्दमाम् ॥ १६ ॥
आर्तनादस्वनवतीं पताकाशस्त्रफेनिलाम् ।
नदीं प्रावर्तयन्वीराः परलोकौघगामिनीम् ॥ १७ ॥
शरशक्त्यर्दिताः क्लान्ता रात्रिमूढाल्पचेतसः ।
विष्टभ्य सर्वगात्राणि व्यतिष्ठन्गजवाजिनः ॥ १८ ॥
बाहुभिः कवचैश्चित्रैः शिरोभिश्चारुकुण्डलैः ।
युद्धोपकरणैश्चाऽन्यैस्तत्र तत्र चकाशिरे ॥ १९ ॥
क्रव्यादसङ्घैराकीर्णं मृतैरर्धमृतैरपि ।
नाऽऽसीद्रथपथस्तत्र सर्वमायोधनं प्रति ॥ २० ॥
मज्जत्सु चक्रेषु रथान्सत्वमास्थाय वाजिनः ।
कथञ्चिदवहञ्श्रान्ता वेपमानाः शरार्दिताः ॥ २१ ॥

---

कौरवदल पाण्डवदल को और कहीं पाण्डवदल कौरवदल को मार रहा था और कौरवदल तथा पाण्डवदल के लोग अपने ही मनुष्यों को मार रहे थे ॥१०।१२॥ जैसे धोबी लोग धोते समय वस्त्रों को उठाते और पटरे पर पटकते हैं वैसे ही वीर पुरुषों के हाथों में चमक रही उठी हुई तलवारें योद्धाओं और हाथियों के ऊपर गिरती दिखाई पड़ती थीं। तानकर चलाई गई तलवारों के गिरने से वस्त्रों के पटककर धोने का सा ही शब्द उत्पन्न हो रहा था। इस प्रकार एक धारवाली और दो धारवाली तलवारों, तोमरों और परश्वधों से बहुत ही दारुण युद्ध होने लगा॥१३।१५॥इस प्रकार घोर युद्ध करके वीर पुरुषों ने परलोकगामिनी रक्त की भयङ्कर नदी बहा दी। वह नदी हाथी, घोड़े आदि के शरीरों से उत्पन्न होकर मनुष्यों के शरीरों को बहाये लिये जा रही थी। सब प्रकार के शस्त्र उसमें मछलियों के स्थान देख पड़ते थे। मांस और रक्त की कीचड़ हो रही थी। घायलों का आर्तनाद उसका शब्द जान पड़ता था और पताका तथा शस्त्र आदि फेनपुञ्ज से प्रतीत हो रहे थे॥१६।१७॥रात्रि के युद्ध में थके और बाण शक्ति आदि के प्रहार से पीड़ित घोड़े, हाथी आदि वाहन निश्चेष्ट और सकुचित हो रहे थे। वीर लोग थकन के मारे सुस्त हो गये थे और सुन्दर कुण्डल तथा कवच आदि अन्य युद्ध की सामग्रियों से उनके शरीर अत्यन्त शोभायमान हो रहे थे।रणभूमि में सब ओर मांसहारी जीव भरे पड़े थे, मरे-अधमरे मनुष्यों और वाहनों के शरीरों का ढेर लगा हुआ था। सारी रणभूमि का यही हाल था। रथ जाने-आने की राह किसी ओर नहीं मिलती थी। रथों के पहिये धँस-धँस जाते थे और हाथियों के समान ऊँचे, अच्छी

इति तेषां प्रतिश्रुत्य मध्ये सर्वधनुष्मताम् ।
आयाद् द्रोणं सहानीकः पाञ्चाल्यः परवीरहा ॥ ४७ ॥
पञ्चालास्त्वेकतो द्रोणमभ्यघ्नन्पाण्डवैः सह ।
दुर्योधनश्च कर्णश्च शकुनिश्चाऽपि सौबलः ॥ ४८ ॥
सोदर्याश्च यथामुख्यास्तेऽरक्षन्द्रोणमाहवे ।
रक्ष्यमाणं तथा द्रोणं सर्वैस्तैस्तु महारथैः ॥ ४९ ॥
यतमानास्तु पञ्चाला न शेकुः प्रतिवीक्षितुम् ।
तत्राऽक्रुध्यद्भीमसेनो धृष्टद्युम्नस्य मारिष ॥ ५० ॥
स एनं वाग्भिरुग्राभिस्ततक्ष पुरुषर्षभः ।
भीमसेन उवाच--द्रुपदस्य कुले जातः सर्वास्त्रेष्वस्त्रवित्तमः ॥ ५१ ॥
कः क्षत्रियो मन्यमानः प्रेक्षेताऽरिमवस्थितम् ।
पितृपुत्रवधं प्राप्य पुमान्कः परिपालयेत् ॥ ५२ ॥
विशेषतस्तु शपथं शपित्वा राजसंसदि ।
एष वैश्वानर इव समिद्धः स्वेन तेजसा ॥ ५३ ॥
शरचापेन्धनो द्रोणः क्षत्रं दहति तेजसा ।
पुरा करोति निःशेषां पाण्डवानामनीकिनीम् ॥ ५४ ॥
स्थिताः पश्यत मे कर्म द्रोणमेव व्रजाम्यहम् ।
इत्युक्त्वा प्राविशत्क्रुद्धो द्रोणानीकं वृकोदरः ॥ ५५ ॥

में सौगन्ध खाकर कहा --आज यदि द्रोणाचार्य को मैं न मार डालूँ, अथवा द्रोणाचार्य मुझे परास्त कर दें, तो मेरे यज्ञ हवन आदि पुण्यकर्म, कुआ तालाव बाग आदि के स्थापित करने का पुण्य, क्षत्रियत्व और ब्राह्मणत्व ( धृष्टद्युम्न की उत्पत्ति याज-उपयाज नाम के ब्राह्मणों के तपोबल से हुई थी इसलिए, अथवा ब्राह्मण रूप अग्नि से जन्म लेने के कारण उनमें ब्राह्मणत्व का होना सङ्गत हुआ ) नष्ट हो जाय । हे राजेन्द्र ! सब योद्धाओं के मध्य में इस प्रकार प्रतिज्ञा करके शत्रुदमन वीर धृष्टद्युम्न अपनी सेना साथ लिये वेग से द्रोणाचार्य पर आक्रमण करने चले॥४३।४७॥ उस समय सब पाञ्चाल और पाण्डव मिलकर द्रोणाचार्य के ऊपर प्रहार करने लगे।राजा दुर्योधन, कर्ण, शकुनि और दुर्योधन के सब भाई मिलकर आचार्य की रक्षा करने लगे । पाञ्चालगण सब उपाय करके भी, उन महारथियों के द्वारा सुरक्षित, महाधनुर्द्धर द्रोणाचार्य की ओर देखने में भी असमर्थ ही रहे॥४८। ५०॥तब पुरुषश्रेष्ठ भीमसेन बहुत ही क्रुद्ध हो उठे और वे इस प्रकार कठोर वचन कहकर धृष्टद्युम्न को उत्तेजित करने लगे—हे धृष्टद्युम्न ! द्रुपद के वंश में उत्पन्न और सब श्रेष्ठ अस्त्रों को जाननेवाला होकर भी कौन क्षत्रिय इस प्रकार सम्मुख शत्रु को देखता रहेगा और उसे न मारेगा ? कौन पुरुष अपने पिता और पुत्र का वध देखकर भी कुछ न कर सकेगा और फिर मर्दानगी की डींग मारेगा ! विशेषकर तुम जब राजाओं के सम्मुख शत्रु को मारने की प्रतिज्ञा कर चुके हो तब फिर उसे पूर्ण करने की चेष्टा न करना कैसी लज्जा की बात है॥५०।५३॥ये अग्नि के समान अपने तेज से प्रज्वलित द्रोणाचार्य धनुष-बाण को ईंधन पाकर अस्त्रमय अग्नि से तुम्हारे सम्मुख ही

शरैः पूर्णायतोत्सृष्टैर्द्रावयंस्तव वाहिनीम् ।
धृष्टद्युम्नोऽपि पाञ्चाल्यः प्रविश्य महतीं चमूम् ॥ ५६ ॥
आससाद रणे द्रोणं तदासीत्तुमुलं महत् ।
नैव नस्तादृशं युद्धं दृष्टपूर्वं न च श्रुतम् ॥ ५७ ॥
यथा सूर्योदये राजन्समुत्पिञ्जोऽभवन्महान् ।
संसक्तान्येव चाऽदृश्यन्रथवृन्दानि मारिष ॥ ५८ ॥
हतानि च विकीर्णानि शरीराणि शरीरिणाम् ।
केचिदन्यत्र गच्छन्तः पथि चाऽन्यैरुपद्रुताः ॥ ५९ ॥
विमुखाः पृष्ठतश्चाऽन्ये ताड्यन्ते पार्श्वतः परे ।
तथा संसक्तयुद्धं तदभवद्भृशदारुणम् ।
अथ सन्ध्यागतः सूर्यः क्षणेन समपद्यत ॥ ६० ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि द्रोणवधपर्वणि सङ्कुलयुद्धे षडशीत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १८६ ॥

क्षत्रियों को भस्म कर रहे हैं। हमारे सम्मुख हो द्रोणाचार्य पाण्डवों की सारी सेना को नष्ट किये डालते हैं। तुम लोग खड़े रहो, मेरा अद्भुत पराक्रम देखो, मैं द्रोणाचार्य से युद्ध करने जा रहा हूँ। महावीर कुपित भीमसेन अब द्रोणाचार्य की सेना में प्रवेश हो पड़े और कानों तक खींचकर छोड़े गये बाणों की चोट से कौरवों की सेना को भगाने लगे॥५३।५६॥ महारथी धृष्टद्युम्न भी उत्तेजित होकर द्रोणाचार्य की विशाल सेना में प्रवेश करके उनपर प्रहार करने लगे। उस समय दोनों ओर से घमासान युद्ध होने लगा। हे राजेन्द्र! सूर्योदय के समय वह ऐसा जनमहारक युद्ध हुआ कि हम लोगों ने पहले कभी वैसा युद्ध देखा या सुना नहीं। रथी योद्धाओं के रथ चारों ओर परस्पर भिड़े हुए देख पड़ते थे और वे निर्दय भाव से एक दूसरे पर प्रहार कर रहे थे। बहुत से मनुष्यों के शरीर छिन्न-भिन्न होकर इधर-उधर पड़े हुए थे। कुछ लोग कहीं भाग रहे थे।राह में और लोग उनका पीछा करते थे। कुछ रण से भागते थे तो पीछे से, आस पास से, उन पर शत्रुओं के प्रहार होते थे।इसी प्रकार भिड़कर अत्यन्त दारुण संग्राम होते-होते रात्रि व्यतीत हो गई और दिन निकल आया॥५६।६०॥

द्रोणपर्व का एक सौ छियासी अध्याय समाप्त हुआ ॥ १८६ ॥

अथ सप्ताशीत्यधिकशततमोऽध्याय ॥ १८७ ॥

सञ्जय उवाच—ते तथैव महाराज दंशिता रणमूर्धनि ।
सन्ध्यागतं सहस्रांशुमादित्यमुपतस्थिरे ॥ १ ॥
उदिते तु सहस्रांशौ तप्तकाञ्चनसप्रभे ।
प्रकाशितेषु लोकेषु पुनर्युद्धमवर्तत ॥ २ ॥

एक सौ सतासी अध्याय ॥ १८७ ॥

सञ्जय कहते हैं—हे महाराज! युद्धभूमि में वैसे ही कवच आदि पहने हुए सब योद्धा सन्ध्यावन्दन और सूर्यदेव की उपासना करने लगे। तपे हुए सुवर्ण के समान प्रकाशमान सूर्यदेव ने उदय होकर सारे

कुलसत्त्वबलोपेता वाजिनो वारणोपमाः ।
विह्वलं तूर्णमुद्भ्रान्तं सभयं भारताऽऽतुरम् ॥ २२ ॥
बलमासीत्तदा सर्वमृते द्रोणार्जुनावुभौ ।
तावेवाऽऽस्तां निलयनं तावार्तायनमेव च ॥ २३ ॥
तावेवाऽन्ये समासाद्य जग्मुर्वैवस्वतक्षयम् ।
आविग्नमभवत्सर्वं कौरवाणां महद्बलम् ॥ २४ ॥
पञ्चालानां च संसक्तं न प्राज्ञायत किञ्चन ।
अन्तकाक्रीडसदृशं भीरूणां भयवर्धनम् ॥ २५ ॥
पृथिव्यां राजवंश्यानामुत्थिते महति क्षये ।
न तत्र कर्णं द्रोणं वा नाऽर्जुनं न युधिष्ठिरम् ॥ २६ ॥
न भीमसेनं न यमौ न पाञ्चाल्यं न सात्यकिम् ।
न च दुःशासनं द्रौणिं न दुर्योधनसौबलौ ॥ २७ ॥
न कृपं मद्रराजं च कृतवर्माणमेव च ।
न चाऽन्यान्नैव चाऽऽत्मानं न क्षितिं न दिशस्तथा ॥ २८ ॥
पश्याम राजन्संसक्तान्सैन्येन रजसाऽऽवृतान् ।
सम्भ्रान्ते तुमुले घोरे रजोमेघे समुत्थिते ॥ २९ ॥
द्वितीयामिव सम्प्राप्तामामन्यन्त निशां तदा ।
न ज्ञायन्ते कौरवेया न पाञ्चाला न पाण्डवाः ॥ ३० ॥
न दिशो द्यौर्न चोर्वी च न समं विषमं तथा ।
हस्तसंस्पर्शमापन्नान्परानप्यथवा स्वकान् ॥ ३१ ॥

जाति के, दमदार घोड़े, थके होने पर भी, बाणों के प्रहार से पीड़ित होने पर भी, भूख प्यास के मारे काँपते रहने पर भी, किसी प्रकार जोर मारकर पहियों को निकालते और आगे बढ़ते थे॥१८।२२॥हे राजेन्द्र ! कहाँ तक कहें, द्रोणाचार्य और अर्जुन के अतिरिक्त सम्पूर्ण सेना उस समय विह्वल, आतुर, उद्भ्रान्त और भयातुर हो रही थी। ये ही दोनों वीर अपनी-अपनी सेना का आश्रय देते और उनके भय को दूर करते थे। शत्रुपक्ष के लोग इन्हीं वीरों के सम्मुख पहुँचकर यमलोक को जा रहे थे। उस समय युद्ध कर रहे कौरवों और पाञ्चालों की सेनाएँ व्याकुल हो उठीं। ऐसी धूल छाई हुई थी कि कहीं कुछ भी नहीं दिखाई पड़ता था। राजवंश के पुरुषों का बहुत नाश हो रहा था॥२२।२५॥रणभूमि कायरों के मन में भय बढ़ानेवाली और मृत्यु की क्रीड़ाभूमि सी हो रही थी। धूल उड़ने के कारण ऐसा घना अँधेरा हो आया कि हमें वहाँ कर्ण, द्रोण, अर्जुन, युधिष्ठिर, भीमसेन, नकुल, सहदेव, धृष्टद्युम्न, सात्यकि, दुःशासन, अश्वत्थामा, दुर्योधन, शकुनि, कृपाचार्य, शल्य, कृतवर्मा आदि पराये या अपने कोई भी योद्धा नहीं देख पड़ते थे। नेत्रों में धूल भर जाने के कारण, पृथ्वी और दिशाओं की कौन कहे, अपना शरीर भी नहीं दिखाई पड़ता था॥२५।२९॥इस प्रकार भ्रान्तिजनक घोर धूल का बादल छा जाने पर ऐसा

न्यपातयंस्तदा युद्धे नराः स्म विजयैषिणः ।
उद्धूतत्वात्तु रजसः प्रसेकाच्छोणितस्य च ॥ ३२ ॥
प्राशाम्यत रजो भौमं शीघ्रत्वादनिलस्य च ।
तत्र नागा हया योधा रथिनोऽथ पदातयः ॥ ३३ ॥
पारिजातवनानीव व्यरोचन्रुधिरोक्षिताः ।
ततो दुर्योधनः कर्णो द्रोणो दुःशासनस्तथा ॥ ३४ ॥
पाण्डवैः समसज्जन्त चतुर्भिश्चतुरो रथाः ।
दुर्योधनः सह भ्रात्रा यमाभ्यां समसज्जत ॥ ३५ ॥
वृकोदरेण राधेयो भारद्वाजेन चाऽर्जुनः ।
तद्घोरं महदाश्चर्यं सर्वे प्रैक्षन्त सर्वतः ॥ ३६ ॥
रथर्षभाणामुग्राणां सन्निपातममानुषम् ।
रथमार्गैर्विचित्रैस्तैर्विचित्ररथसंकुलम् ॥ ३७ ॥
अपश्यन्रथिनो युद्धं विचित्रं चित्रयोधिनाम् ।
यतमानाः पराक्रान्ताः परस्परजिगीषवः ॥ ३८ ॥
जीमूता इव घर्मान्ते शरवर्षैरवाकिरन् ।
ते रथान्सूर्यसङ्काशानास्थिताः पुरुषर्षभाः ॥ ३९ ॥
अशोभन्त यथा मेघाः शारदाश्चलविद्युतः ।
योधास्ते तु महाराज क्रोधामर्षसमन्विताः ॥ ४० ॥
स्पर्धिनश्च महेष्वासाः कृतयत्ना धनुर्धराः ।
अभ्यगच्छंस्तथाऽन्योन्यं मत्ता गजवृषा इव ॥ ४१ ॥

जान पड़ा कि फिर रात्रि आ गई। नहीं जान पड़ता था कि कौरव, पाञ्चाल या पाण्डव कौन और कहाँ हैं। पृथ्वी, आकाश, सब दिशाएँ, समतल और ऊबड़-खाबड़ सब अदृश्य सा हो गया। विजय चाहनेवाले वीरगण, अपने या पराय, जिस मनुष्य को हाथ मे छू पाते थे उसी को मार गिराते थे॥२९।३२॥थोड़ी देर मे प्रचण्ड आँधी चलने से धूल ऊपर चली गई और जो बची वह रक्तप्रवाह मे बैठ गई। उस समय रक्त से तर हाथी, घोड़े, रथी और पैदल योद्धा सब कल्पवृक्षों की कतार मे शोभायमान हुए॥३२।३४॥ तब दुर्योधन, कर्ण, द्रोणाचार्य और दुःशासन, ये चारों महारथी चारों पाण्डवों से युद्ध करने लगे। दुर्योधन नकुल से, दुःशासन सहदेव से, कर्ण भीमसेन से और द्रोणाचार्य से अर्जुन भिड़ गये। उन उग्र श्रेष्ठ रथी योद्धाओं का देवासुर-युद्ध के समान अद्भुत, घोर और अलौकिक युद्ध देखकर सबको बड़ा ही आश्चर्य हुआ॥३४।३७॥अन्य रथी योद्धा लोग युद्ध बन्द करके उन विचित्र युद्ध करनेवालों का विचित्र युद्ध और रथों की विचित्र गतियाँ देखने लगे। परस्पर जय की अभिलाषा रखनेवाले पराक्रमी वे महारथी यत्नपूर्वक वैसे ही अपने प्रतिद्वन्द्वी पर बाण बरसाने लगे जैसे वर्षाकाल में मेघ जलधारा छोड़ते हैं। सूर्य की भाँति चमकीले रथों पर बैठे हुए वे वीर योद्धा चञ्चल बिजलियों से शोभित शरद् ऋतु के मेघ से जान पड़ रहे

न नूनं देहभेदोऽस्ति काले राजन्ननागते ।
यत्र सर्वे न युगपद्व्यशीर्यन्त महारथाः ॥ ४२ ॥
बाहुभिश्चरणैश्छिन्नैः शिरोभिश्च सकुण्डलैः ।
कार्मुकैर्विशिखैः प्रासैः खड्गैः परशुपट्टिशैः ॥ ४३ ॥
नालीकैः क्षुद्रनाराचैर्नखरैः शक्तितोमरैः ।
अन्यैश्च विविधाकारैर्धौतैः प्रहरणोत्तमैः ॥ ४४ ॥
विचित्रैर्विविधाकारैः शरीरावरणैरपि ।
विचित्रैश्च रथैर्भग्नैर्हतैश्च गजवाजिभिः ॥ ४५ ॥
शून्यैश्चैव नगाकारैर्हतयोधध्वजै रथैः ।
अमनुष्यैर्हयैस्त्रस्तैः कृष्यमाणैस्ततस्ततः ॥ ४६ ॥
वातायमानैरसकृद्धतवीरैरलंकृतैः ।
व्यजनैः कङ्कटैश्चैव ध्वजैश्च विनिपातितैः ॥ ४७ ॥
छत्रैराभरणैर्वस्त्रैर्माल्यैश्च ससुगन्धिभिः ।
हारैः किरीटैर्मुकुटैरुष्णीषैः किङ्किणीगणैः ॥ ४८ ॥
उरःस्थैर्मणिभिर्निष्कैश्चूडामणिभिरेव च ।
आसीदायोधनं तत्र नभस्तारागणैरिव ॥ ४९ ॥
ततो दुर्योधनस्याऽऽसीन्नकुलेन समागमः ।
अमर्षितेन क्रुद्धस्य क्रुद्धेनाऽमर्षितस्य च ॥ ५० ॥

थे॥३७।४०॥हे महाराज ! वे असहनशील, परस्पर स्पर्धा रखनेवाले, महाधनुर्धर योद्धा लोग क्रुद्ध होकर मस्त हाथियों या साँड़ों की भाँति परस्पर भिड़कर युद्ध कर रहे थे। हे कुरुकुल श्रेष्ठ ! काल के आये बिना कोई नहीं मरता—यह कहावत सत्य है। यदि ऐसा न होता तो अवश्य ही ये महारथी परस्पर के प्रहारों से छिन्न भिन्न हो एक साथ ही मर जाते। कोई किसी को मार डालने में कुछ भी न्यूनता नहीं रखता था ॥४१।४२॥उस समय योद्धाओं के कटे हुए हाथ, पाँव, कुण्डल शोभित सिर, धनुष, बाण, प्रास, खड्ग, परशु, पट्टिश, नालीक, क्षुद्र, नाराच, नखर, शक्ति, तोमर, अन्य विविध आकार के—तेल से स्वच्छ किये गये—श्रेष्ठ शस्त्र, विचित्र और अनेक आकार के कवच तथा विचित्र टूटे हुए रथ आदि इधर-उधर बिखरे रहने से वह समरभूमि नक्षत्रों से जगमगा रहे आकाश की भाँति शोभित हुई, हाथियों और घोड़ों की लाशें, ध्वजा और योद्धा से हीन—बिना सवार के—भयभीत हुए हुए घोड़ों के द्वारा इधर उधर खींचे जा रहे पर्वताकार रथ वायु के समान वेग से जानेवाले अलङ्कृत और वीर सवारों के मारे जाने के कारण खाली पीठ घोड़े, चमर, छत्र, कङ्कण, गिरी हुई ध्वजाएँ, आभूषण, वस्त्र, माला, सुगन्धित पदार्थ, हार, किरीट, मुकुट, पगड़ी, किङ्किणियाँ, वीरों की छातियों पर चमक रही मणियाँ, पदक, चूड़ामणि आदि अनेक प्रकार की वस्तुएँ इधर उधर बिखरने के कारण वह रणभूमि तारागणों से परिपूर्ण आकाशमण्डल के समान शोभायमान हो उठी॥४३।४९॥इधर कुपित राजा दुर्योधन से क्रुद्ध नकुल का युद्ध होने लगा। नकुल राजा दुर्योधन के रथ को बाईं ओर छोड़कर दाहनी ओर से निकल गये। इसी अवसर में उन्होंने दुर्योधन को

अपसव्यं चकाराऽथ माद्रीपुत्रस्तवाऽऽत्मजम् ।
किरच्छरशतैर्हृष्टस्तत्र नादो महानभूत् ॥ ५१ ॥
अपसव्यं कृतं संख्ये भ्रातृव्यं नाऽत्यमर्षिणा ।
नाऽमृष्यत तमप्याजौ प्रतिचक्रेऽपसव्यतः ॥ ५२ ॥
पुत्रस्तव महाराज राजा दुर्योधनो द्रुतम् ।
ततः प्रतिचिकीर्षन्तमपसव्यं तु ते सुतम् ॥ ५३ ॥
न्यवारयत तेजस्वी नकुलश्चित्रमार्गवित् ।
स सर्वतो निवार्यैनं शरजालेन पीडयन् ॥ ५४ ॥
विमुखं नकुलश्चक्रे तत्सैन्याः समपूजयन् ।
तिष्ठतिष्ठेति नकुलो बभाषे तनयं तव ।
संस्मृत्य सर्वदुःखानि तव दुर्मन्त्रितं च तत् ॥ ५५ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि द्रोणवधपर्वणि नकुलयुद्धे सप्ताशीत्यधिकशततमोऽध्याय ॥ १८७ ॥

बहुत से बाण मारे । प्रसन्नचित्त नकुल के इस कार्य को देखकर पाण्डवसेना मे आनन्द कोलाहल होने लगा । नकुल की इस स्फूर्त्ति को राजा दुर्योधन नहीं सह सके । वे भी शीघ्रता और स्फूर्त्ति दिखाने के निमित्त वैसे ही नकुल की दाहनी ओर जाने की चेष्टा करने लगे, किन्तु रथ की विचित्र गतियों को जाननेवाले तेजस्वी नकुल ने उन्हें वैसा नहीं करने दिया। चारों ओर से बाणों की वर्षा करके नकुल ने उन्हें ऐसा पीड़ित किया कि वे नकुल के दक्षिण भाग में अपना रथ नहीं ले जा सके। सब सैनिक लोग इसके लिए नकुल की अत्यन्त प्रशसा करने लगे।इस प्रकार दुर्योधन को विमुख करके आपकी कुमत्रणा के कारण मिलनेवाले अपने दु खों को स्मरण कर रहे नकुल ने उनसे "ठहरो ठहरो" कहा॥४९।५५॥

द्रोणपर्व का एक सौ सत्तासी अध्याय समाप्त हुआ ॥ १८७ ॥

अथ अष्टाशीत्यधिकशततमोऽध्याय ॥ १८८ ॥

सञ्जय उवाच — ततो दुःशासनः क्रुद्धः सहदेवमुपाद्रवत् ।
रथवेगेन तीव्रेण कम्पयन्निव मेदिनीम् ॥ १ ॥
तस्याऽऽपतत एवाऽऽशु भल्लेनाऽमित्रकर्शनः ।
माद्रीपुत्रः शिरो यन्तुः सशिरस्त्राणमाच्छिनत् ॥ २ ॥
नैनं दुःशासनः सूतं नाऽपि कश्चन सैनिकः ।
कृत्तोत्तमाङ्गमाशुत्वात्सहदेवेन बुद्धवान् ॥ ३ ॥

एक सौ अट्ठासी अध्याय ॥ १८८ ॥

सञ्जय ने कहा – हे राजेन्द्र ! इधर दु शासन क्रुद्ध होकर रथ के वेग स पृथ्वी को कँपाते हुए सहदेव की ओर दौड़े । पराक्रमी सहदेव ने उन्हें आते देख कर एक भल्ल बाण से स्फूर्त्ति के साथ उनके सारथी का शिरस्त्राण शोभित सिर काट डाला। उन्होंने इतनी शीघ्रता से यह कार्य कर डाला कि दु शासन तथा अन्य सैनिकों को उसकी कुछ सूचना ही नहीं हुई। सारथी के न रहने से दु शासन के घोड़े इधर-उधर

यदा त्वसंगृहीतत्वात्प्रयान्त्यश्वा यथासुखम् ।
ततो दुःशासनः सूतं बुबुधे गतचेतसम् ॥ ४ ॥
स हयान्सन्निगृह्याऽऽजौ स्वयं हयविशारदः ।
युयुधे रथिनां श्रेष्ठो लघु चित्रं च सुष्ठु च ॥ ५ ॥
तदस्याऽपूजयन्कर्म स्वे परे चापि संयुगे ।
हतसूतरथेनाऽऽजौ व्यचरद्यदभीतवत् ॥ ६ ॥
सहदेवस्तु तानश्वांस्तीक्ष्णैर्बाणैरवाकिरत् ।
पीड्यमानाः शरैश्चाऽऽशु प्राद्रवंस्ते ततस्ततः ॥ ७ ॥
स रश्मिषु विषक्तत्वादुत्ससर्ज शरासनम् ।
धनुषा कर्म कुर्वंस्तु रश्मींश्च पुनरुत्सृजत् ॥ ८ ॥
छिद्रेष्वेतेषु तं बाणैर्माद्रीपुत्रोऽभ्यवाकिरत् ।
परीप्संस्त्वत्सुतं कर्णस्तदन्तरमवापतत् ॥ ९ ॥
वृकोदरस्ततः कर्णं त्रिभिर्भल्लैः समाहितः ।
आकर्णपूर्णैरभ्यघ्नन्बाह्वोरुरसि चाऽनदत् ॥ १० ॥
स निवृत्तस्ततः कर्णः सङ्घट्टित इवोरगः ।
भीममावारयामास विकिरन्निशिताञ्छरान् ॥ ११ ॥
ततोऽभूत्तुमुलं युद्धं भीमराधेययोस्तदा ।
तौ वृषाविव नर्दन्तौ विवृत्तनयनावुभौ ॥ १२ ॥
वेगेन महताऽन्योन्यं संरब्धावभिपेततुः ।
अभिसंश्लिष्टयोस्तत्र तयोराहवशौण्डयोः ॥ १३ ॥

भटकने लगे। यह देखकर दुःशासन को ज्ञात हुआ कि उनका सारथी मर गया॥१।४॥ तब वे निःशङ्क चित्त से अपनी स्फूर्ति दिखाते हुए घोड़ों की रास पकड़कर उन्हें हाँकने और युद्ध भी करने लगे। यह अद्भुत कार्य देखकर कौरव और पाण्डव दल के सब लोग उनकी प्रशंसा करने लगे। यह देखकर सहदेव बहुत ही कुपित हो उठे और दुःशासन के घोड़ों को अत्यन्त तीक्ष्ण बाण मारने लगे। सहदेव के बाणों से पीड़ित घोड़े इधर-उधर भागने लगे। दुःशासन कभी घोड़ों की रास पकड़कर उन्हें सँभालते थे और कभी धनुष-बाण लेकर युद्ध करते थे। जब वे युद्ध करते थे तब सहदेव घोड़ों को बाण मारकर विचलित करते थे और जब वे घोड़ों को सँभालते थे तब सहदेव उनको तीक्ष्ण बाणों के प्रहार से पीड़ित करते थे। यह देखकर कर्ण दुःशासन की सहायता करने को उनके समीप आये। पराक्रमी भीमसेन ने यह देखकर यत्नपूर्वक कानों तक खींचकर कर्ण के वक्षःस्थल और दोनों हाथों में तीन भल्ल बाण मारे॥५। १०॥तब महावीर कर्ण चोट खाये हुए सर्प की भाँति घूमकर बाणों की वर्षा से भीमसेन को पीड़ित करने लगे। हे महाराज! इस प्रकार महावीर कर्ण और भीमसेन परस्पर तुमुल संग्राम करने लगे। दोनों ही क्रोधान्ध होकर,लाल-लाल नेत्र निकालकर, दो साँड़ों की भाँति गरज-गरजकर एक दूसरे पर आक्रमण

विच्छिन्नशरपातत्वाद्गदायुद्धमवर्तत ।
गदया भीमसेनस्तु कर्णस्य रथकूबरम् ॥ १४ ॥
बिभेद शतधा राजंस्तदद्भुतमिवाऽभवत् ।
ततो भीमस्य राधेयो गदामाविध्य वीर्यवान् ॥ १५ ॥
अवासृजद्रथे तां तु बिभेद गदया गदाम् ।
ततो भीमः पुनर्गुर्वीं चिक्षेपाऽऽधिरथेर्गदाम् ॥ १६ ॥
तां गदां बहुभिः कर्णः सुपुङ्खैः सुप्रवेजितैः ।
प्रत्यविध्यत्पुनश्चाऽन्यैः सा भीमं पुनराव्रजत् ॥ १७ ॥
व्यालीव मन्त्राभिहता कर्णबाणैरभिद्रुता ।
तस्याः प्रतिनिपातेन भीमस्य विपुलो ध्वजः ॥ १८ ॥
पपात सारथिश्चाऽस्य मुमोह च गदाहतः ।
स कर्णे सायकानष्टौ व्यसृजत्क्रोधमूर्च्छितः ॥ १९ ॥
तैस्तस्य निशितैस्तीक्ष्णैर्भीमसेनो महाबलः ।
चिच्छेद परवीरघ्नः प्रहसन्निव भारत ॥ २० ॥
ध्वजं शरासनं चैव शरावापं च भारत ।
कर्णोऽप्यन्यद्धनुर्गृह्य हेमपृष्ठं दुरासदम् ॥ २१ ॥
ततः पुनस्तु राधेयो हयानस्य रथेषुभिः ।
ऋक्षवर्णाञ्जघानाऽऽशु तथोभौ पार्ष्णिसारथी ॥ २२ ॥
स विपन्नरथो भीमो नकुलस्याऽऽप्लुतो रथम् ।
हरिर्यथा गिरेः शृङ्गं समाक्रामदरिन्दमः ॥ २३ ॥

करने लगे। उस समय उन युद्ध-निपुण दोनों वीरों के रथ इस प्रकार आकर परस्पर भिड गये कि बाण का प्रहार करना असम्भव हो गया।तब दोनों महारथी योद्धा गदायुद्ध करने लगे। महावीर भीमसेन ने गदा के प्रहार से कर्ण के रथ के कूबर के टुकडे टुकडे कर डाले। उनका यह अद्भुत कर्म देखकर सभी को बडा ही आश्चर्य हुआ॥११।१५॥ महावीर कर्ण ने भी भीमसेन के रथ पर गदा का प्रहार करके उनकी गदा को तोड डाला। भीमसेन ने दूसरी भारी गदा लेकर कर्ण के ऊपर चलाई। कर्ण ने स्फूर्ति के साथ वेग से जानेवाले सुवर्णपुङ्खशोभित बाणों से उस गदा को भीमसेन की ओर लौटा दिया। वह भारी गदा मन्त्र से बाँधी गई नागिन की भाँति कर्ण के बाणों से पीछे लौटकर भीमसेन के ही रथ पर गिरी। उस गदा के गिरने से भीमसेन की ध्वजा टूट गई और चोट खाकर सारथी अचेत हो गया। महाबली भीमसेन क्रोध से विह्वल हो उठे॥१५।१९॥ उन्होंने तनिक भी विचलित न होकर आठ बाण कर्ण के ऊपर चलाकर उनके धनुष, तरकस और ध्वजा को काट डाला। महावीर कर्ण ने भी शीघ्र दूसरा सुवर्ण से मढी हुई पीठवाला सुदृढ धनुष लेकर बाणों से भीमसेन के, रीछ के रङ्ग के, घोडों को और चक्ररक्षक तथा सारथी को मार डाला। इस प्रकार रथ के नष्ट होने पर सिंह जैसे पर्वत के शिखर पर चढ जाता है, वैसे ही शत्रुदमन

तथा द्रोणार्जुनौ चित्रमयुध्येतां महारथौ ।
आचार्यशिष्यौ राजेन्द्र कृतप्रहरणौ युधि ॥ २४ ॥
लघुसन्धानयोगाभ्यां रथयोश्चरणेन च ।
मोहयन्तौ मनुष्याणां चक्षूंषि च मनांसि च ॥ २५ ॥
उपारमन्त ते सर्वे योधा भरतसत्तम ।
अदृष्टपूर्वं पश्यन्तस्तद्युद्धं गुरुशिष्ययोः ॥ २६ ॥
विचित्रान्पृतनामध्ये रथमार्गानुदीर्य तौ ।
अन्योन्यमपसव्यं च कर्तुं वीरौ तदेषतुः ॥ २७ ॥
पराक्रमं तयोर्योधा ददृशुस्ते सुविस्मिताः ।
तयोः समभवद्युद्धं द्रोणपाण्डवयोर्महत् ॥ २८ ॥
आमिषार्थे महाराज गगने श्येनयोरिव ।
यद्यच्चकार द्रोणस्तु कुन्तीपुत्रजिगीषया ॥ २९ ॥
तत्तत्प्रतिजघानाऽऽशु प्रहसंस्तस्य पाण्डवः ।
यदा द्रोणो न शक्नोति पाण्डवं स्म विशेषितुम् ॥ ३० ॥
ततः प्रादुश्चकाराऽस्त्रमस्त्रमार्गविशारदः ।
ऐन्द्रं पाशुपतं त्वाष्ट्रं वायव्यमथ वारुणम् ॥ ३१ ॥
मुक्तं मुक्तं द्रोणचापात्तज्जघान धनञ्जयः ।
अस्त्राण्यस्त्रैर्यदा तस्य विधिवद्धन्ति पाण्डवः ॥ ३२ ॥
ततोऽस्त्रैः परमैर्दिव्यैर्द्रोणः पार्थमवाकिरत् ।
यद्यदस्त्रं स पार्थाय प्रयुंक्ते विजिगीषया ॥ ३३ ॥

---

भीमसेन उछलकर नकुल के रथ पर चढ़गये॥१९।२३॥ हे राजेन्द्र !, उधर उसी समय महारथी गुरु और शिष्य—द्रोणाचार्य और अर्जुन— विचित्र युद्ध करते हुए एक दूसरे के कार्य का उत्तर दे रहे थे। स्फूर्ति के साथ बाण चढ़ाकर छोडकर—बाण चलाने का अभ्यास दिखाकर—रथों के चलने फिरने की चातुरी और युद्ध का कौशल दिखाकर वे दर्शकों के मन और नेत्रों को मोहित कर रहे थे। उस समय कौरव और पाण्डवपक्ष के सब योद्धा युद्ध बन्द करके गुरु और शिष्य का वह अद्भुत युद्ध देखने लगे। सेनाओं के मध्य विचित्र रथों की गतियाँ दिखाकर दोनों वीर एक दूसरे के वाम भाग में जाने की चेष्टा कर रहे थे॥२४।२७॥सब योद्धा लोग आश्चर्य के साथ उनका पराक्रम देख रहे थे। हे महाराज ! आकाश में मांस के टुकड़े के निमित्त जैसे दो बाज युद्ध करें, वैसे ही द्रोण और अर्जुन युद्ध कर रहे थे। अर्जुन को जीतने के निमित्त द्रोणाचार्य जो जो रण कौशल दिखाते थे उस उस कौशल को हँसते हुए अर्जुन व्यर्थ कर देते थे॥२८।३०॥जब द्रोणाचार्य किसी प्रकार अर्जुन से विशेष पराक्रम न दिखा सके, उन्हें परास्त न कर सके, तब अस्त्रविद्या में निपुण आचार्य ने अस्त्र युद्ध आरम्भ कर दिया। ऐन्द्र, पाशुपत, त्वाष्ट्र, वायव्य, वारुण आदि जिस जिस अस्त्र को धनुष पर चढ़ाकर द्रोण छोड़ते थे, उस उस अस्त्र को अर्जुन अस्त्रबल

तस्य तस्य विघाताय तत्तद्धि कुरुतेऽर्जुनः ।
स बध्यमानेष्वस्त्रेषु दिव्येष्वपि यथाविधि ॥ ३४ ॥
अर्जुनेनाऽर्जुनं द्रोणो मनसैवाऽभ्यपूजयत् ।
मेने चाऽऽत्मानमधिकं पृथिव्यामधि भारत ॥ ३५ ॥
तेन शिष्येण सर्वेभ्यः शस्त्रविद्भ्यः परन्तपः ।
वार्यमाणस्तु पार्थेन तथा मध्ये महात्मनाम् ॥ ३६ ॥
यतमानोऽर्जुनं प्रीत्या प्रत्यवारयदुत्स्मयन् ।
ततोऽन्तरिक्षे देवाश्च गन्धर्वाश्च सहस्रशः ॥ ३७ ॥
ऋषयः सिद्धसङ्घाश्च व्यतिष्ठन्त दिदृक्षया ।
तदप्सरोभिराकीर्णं यक्षगन्धर्वसंकुलम् ॥ ३८ ॥
श्रीमदाकाशमभवत्तद्भूयो मेघाकुलं यथा ।
तत्र स्माऽन्तर्हिता वाचो व्यचरन्त पुनः पुनः ॥ ३९ ॥
द्रोणपार्थस्तवोपेता व्यश्रूयन्त नराधिप ।
विसृज्यमानेष्वस्त्रेषु ज्वालयत्सु दिशो दश ॥ ४० ॥
अब्रुवंस्तत्र सिद्धाश्च ऋषयश्च समागताः ।
नैवेदं मानुषं युद्धं नाऽऽसुरं न च राक्षसम् ॥ ४१ ॥
न दैवं न च गान्धर्वं ब्राह्मं ध्रुवमिदं परम् ।
विचित्रमिदमाश्चर्यं न नो दृष्टं न च श्रुतम् ॥ ४२ ॥
अति पाण्डवमाचार्यो द्रोणं चाऽप्यति पाण्डवः ।
नाऽनयोरन्तरं शक्यं द्रष्टुमन्येन केनचित् ॥ ४३ ॥

से व्यर्थ कर देते थे। इस प्रकार जब अर्जुन ने विधिपूर्वक अस्त्रों से ही अस्त्रों को निष्फल कर दिया तब द्रोणाचार्य ने अर्जुन पर परम दिव्य अस्त्रों का प्रयोग किया। जीतने की अभिलाषा से आचार्य जो-जो दिव्य अस्त्र छोड़ते थे, उस उस अस्त्र को अर्जुन अस्त्र बल से शान्त कर देते थे॥३०।३४॥इस प्रकार अर्जुन ने दिव्य अस्त्रों को भी जब व्यर्थ कर दिया तब द्रोणाचार्य मन ही मन प्रसन्न होकर उनकी प्रशंसा करने लगे। अर्जुन का अपना शिष्य होने के कारण उन्होंने अपने को पृथ्वी पर सब अस्त्र जाननेवालों से भी श्रेष्ठ समझा। महारथी वीर पुरुषों के मध्य इस प्रकार अर्जुन से दबने से भी उन्हें परम प्रसन्नता हुई॥३५।३६॥उस समय युद्ध देखने के निमित्त आये हुए सहस्रों देवता, ऋषि, गन्धर्व, अप्सरा, यक्ष, राक्षस आदि के विमानों से आकाशमण्डल परिपूर्ण हो गया, ऐसा जान पड़ने लगा कि मानो आकाश में बादल घिर आये है। उस समय आकाश में स्थित देवता आदि के मुख से निकली हुई अर्जुन और द्रोण की प्रशंसा से पूर्ण वाणियाँ सुनाई पड़ने लगीं। अस्त्रों के प्रयोग से दसों दिशाएँ प्रकाश से परिपूर्ण हो उठीं ॥३७।४०॥जो सिद्ध और मुनिगण आये थे वे कहने लगे—यह युद्ध न तो मनुष्यों का है, न असुरों का है, न राक्षसों का है, न देवताओं का है और न गन्धर्वों का है। यह निःसन्देह ब्राह्म (ब्राह्मण का)

यदि रुद्रो द्विधाकृत्य युध्येताऽऽत्मानमात्मना ।
तत्र शक्योपमा कर्तुमन्यत्र तु न विद्यते ॥ ४४ ॥
ज्ञानमेकस्यमाचार्ये ज्ञानं योगश्च पाण्डवे ।
शौर्यमेकस्यमाचार्ये वलं शौर्यं च पाण्डवे ॥ ४५ ॥
नेमौ शक्यौ महेष्वासौ युद्धे क्षपयितुं परैः ।
इच्छमानौ पुनरिमौ हन्येतां सामरं जगत् ॥ ४६ ॥
इत्यब्रुवन्महाराज दृष्ट्वा तौ पुरुषर्षभौ ।
अन्तर्हितानि भूतानि प्रकाशानि च सर्वशः ॥ ४७ ॥
ततो द्रोणो ब्राह्ममस्त्रं प्रादुश्चक्रे महामतिः ।
सन्तापयन्रणे पार्थं भूतान्यन्तर्हितानि च ॥ ४८ ॥
ततश्चचाल पृथिवी सपर्वतवनद्रुमा ।
ववौ च विषमो वायुः सागराश्चाऽपि चुक्षुभुः ॥ ४९ ॥
ततस्त्रासो महानासीत्कुरुपाण्डवसेनयोः ।
सर्वेषां चैव भूतानामुद्यतेऽस्त्रे महात्मना ॥ ५० ॥
ततः पार्थोऽप्यसम्भ्रान्तस्तदस्त्रं प्रतिजघ्निवान् ।
ब्रह्मास्त्रेणैव राजेन्द्र ततः सर्वमशीशमत् ॥ ५१ ॥
यदा न गम्यते पारं तयोरन्यतरस्य वा ।
ततः संकुलयुद्धेन तद्युद्धं व्याकुलीकृतम् ॥ ५२ ॥

युद्ध है। ऐसा आश्चर्यजनक युद्ध न हमने कभी देखा है और न सुना है। इन दोनों में कोई भी कम नहीं है॥४०।४२॥अर्जुन द्रोणाचार्य से बढ़कर है और द्रोणाचार्य अर्जुन से बढ़कर हैं। यदि स्वयं रुद्रदेव दो रूप रखकर युद्ध करें, तभी उस युद्ध से इस युद्ध की उपमा दी जा सकती है। अन्य कोई इसकी जोड का युद्ध न हुआ है और न होगा। आचार्य धनुर्विद्या के ज्ञान और शूरता के आधार हैं। किन्तु अर्जुन युवा होने के कारण बल और योग में अधिक है—अर्थात् अर्जुन के सारथी श्रीकृष्ण हैं, गाण्डीव सा श्रेष्ठ धनुष है, रथ और ध्वजा दिव्य है, स्वयं बुद्धिमान् और युवा अवस्था भी प्राप्त होने के कारण उनकी सूझ बूझ भी बहुत बढ़ी है। युद्ध में शत्रुगण इन दोनों महारथियों को नहीं मार सकते। किन्तु ये चाहें तो देवगणसहित सम्पूर्ण जगत् का संहार कर डालें। हे महाराज! वह युद्ध देखकर प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष सब प्राणी इस प्रकार कहने और गुरु शिष्य के बल वीर्य की प्रशंसा करने लगे॥४३।४७॥इसी समय द्रोणाचार्य ने दिव्य ब्रह्मास्त्र प्रकट किया। वह अस्त्र अर्जुन को और अप्रत्यक्ष देवयोनियों को सन्तप्त करने लगा। पर्वत वन वृक्ष सहित सम्पूर्ण पृथ्वी काँप उठी, विषम आँधी चलने लगी, समुद्र क्षोभ को प्राप्त हो गये। महात्मा द्रोण ने जब ब्रह्मास्त्र का प्रयोग किया तब इन उत्पातों को और अस्त्र के तेज को देखकर दोनों पक्ष के योद्धा और सब प्राणी भय से विह्वल हो उठे। किन्तु पराक्रमी अर्जुन तनिक भी नहीं व्याकुल हुए। उन्होंने ब्रह्मास्त्र का ही प्रयोग करके आचार्य के ब्रह्मास्त्र को शान्त कर दिया। तुरन्त ही सब उत्पात मिट गये और सर्वत्र शान्ति छा गई॥४८।५१॥जब द्रोणाचार्य और अर्जुन में से कोई किसी को परास्त न कर सका,

नाऽऽज्ञायत ततः किञ्चित्पुनरेव विशाम्पते ।
प्रवृत्ते तुमुले युद्धे द्रोणपाण्डवयोर्मृधे ॥ ५३ ॥
शरजालैः समाकीर्णे मेघजालैरिवाऽम्बरे ।
नाऽपतच्च ततः कश्चिदन्तरिक्षचरस्तदा ॥ ५४ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि द्रोणवधपर्वणि संकुलयुद्धे अष्टाशीत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १८८ ॥

तब फिर पहले की भांति संकुल युद्ध होने लगा। द्रोणाचार्य पाण्डव सेना को और अर्जुन कौरव सेना को फिर मारने लगे। फिर सब सैनिक उनके प्रहार से व्याकुल हो उठे। फिर धूल उड़ने लगी और आकाश में मेघों के समान बाण छागये उस तुमुल संग्राम में ऐसा घोर अँधेरा छा गया कि किसी को कुछ भी नहीं दिखाई देता था। असंख्य बाण बरसने के कारण आकाश में कोई आकाशचारी पक्षी भी उड़ता नहीं दिखाई पड़ता था॥५२।५४॥

द्रोणपर्व का एक सौ अट्ठासी अध्याय समाप्त हुआ ॥ १८८ ॥

अथ अष्टाशीत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १८९ ॥

सञ्जय उवाच—तस्मिंस्तथा वर्तमाने गजाश्वनरसंक्षये ।
दुःशासनो महाराज धृष्टद्युम्नमयोधयत् ॥ १ ॥
स तु रुक्मरथासक्तो दुःशासनशरार्दितः ।
अमर्षात्तव पुत्रस्य शरैर्वाहानवाकिरत् ॥ २ ॥
क्षणेन स रथस्तस्य सध्वजः सहसारथिः ।
नाऽदृश्यत महाराज पार्षतस्य शरैश्चितः ॥ ३ ॥
दुःशासनस्तु राजेन्द्र पाञ्चाल्यस्य महात्मनः ।
नाऽशकत्प्रमुखे स्थातुं शरजालप्रपीडितः ॥ ४ ॥
स तु दुःशासनं बाणैर्विमुखीकृत्य पार्षतः ।
किरञ्छरसहस्राणि द्रोणमेवाऽभ्ययाद्रणे ॥ ५ ॥
अभ्यपद्यत हार्दिक्यः कृतवर्मा त्वनन्तरम् ।
सोदर्याणां त्रयश्चैव त एनं पर्यवारयन् ॥ ६ ॥
तं यमौ पृष्ठतोऽन्वैतां रक्षन्तौ पुरुषर्षभौ ।
द्रोणायाऽभिमुखं यान्तं दीप्यमानमिवाऽनलम् ॥ ७ ॥

एक सौ नवासी अध्याय ॥ १८९ ॥

सञ्जय ने कहा—हे राजेन्द्र ! इस प्रकार असंख्य मनुष्य, हाथी, घोड़े मरने लगे। उस समय महाबली दुःशासन धृष्टद्युम्न से युद्ध करने लगे। सुनहरे रथ पर बैठे हुए वीर धृष्टद्युम्न दुःशासन के बाणों की चोट खाकर अत्यन्त क्रुद्ध हो उठे। वे दुःशासन के घोड़ों पर तीक्ष्ण बाण छोड़ने लगे। क्षण भर में धृष्टद्युम्न ने इतने बाण बरसाये कि उनसे दुःशासन का सारथी, रथ और रथ की ध्वजा तक अदृश्य हो गई। महाबली दुःशासन धृष्टद्युम्न के बाणों की चोट से अत्यन्त व्यथित हो उठे और उनके सम्मुख ठहर सकने का साहस न कर सके ॥१।४॥ महाबली धृष्टद्युम्न इस प्रकार दुःशासन को रण से भगा करके बाण बरसाते हुए द्रोणाचार्य की ओर

सम्प्रहारमकुर्वंस्ते सर्वे च सुमहारथाः ।
अमर्षिताः सत्त्ववन्तः कृत्वा मरणमग्रतः ॥ ८ ॥
शुद्धात्मानः शुद्धवृत्ता राजन्स्वर्गपुरस्कृताः ।
आर्यं युद्धमकुर्वन्त परस्परजिगीषवः ॥ ९ ॥
शुक्लाभिजनकर्माणो मतिमन्तो जनाधिप ।
धर्मयुद्धमयुध्यन्त प्रेप्सन्तो गतिमुत्तमाम् ॥ १० ॥
न तत्राऽऽसीदधर्मिष्ठमशस्तं युद्धमेव च ।
नाऽत्र कर्णी न नालीको न लिप्तो न च वस्तिकः ॥ ११ ॥
न सूची कपिशो नैव न गजास्थिर्गजास्थिजः ।
इषुरासीन्न संश्लिष्टो न पूतिर्न च जिह्मगः ॥ १२ ॥
ऋजून्येव विशुद्धानि सर्वे शस्त्राण्यधारयन् ।
सुयुद्धेन पराँल्लोकानीप्सन्तः कीर्तिमेव च ॥ १३ ॥
तदासीत्तुमुलं युद्धं सर्वदोषविवर्जितम् ।
चतुर्णां तव योधानां तैस्त्रिभिः पाण्डवैः सह ॥ १४ ॥
धृष्टद्युम्नस्तु तान्दृष्ट्वा तव राजन्रथर्षभान् ।
यमाभ्यां वारितान्वीराञ्छीघ्रास्त्रो द्रोणमभ्ययात् ॥ १५ ॥
निवारितास्तु ते वीरास्तयोः पुरुषसिंहयोः ।
समसज्जन्त चत्वारो वाताः पर्वतयोरिव ॥ १६ ॥

---

चले। यह देखकर वीर कृतवर्मा और उनके तीन भाई धृष्टद्युम्न को परास्त करने की चेष्टा करने लगे। महावीर नकुल और सहदेव प्रज्वलित अग्नि के समान तेजस्वी धृष्टद्युम्न को द्रोण के सम्मुख जाते, और कृतवर्मा को अपने भाइयों के सहित उन पर आक्रमण करते, देखकर धृष्टद्युम्न की सहायता करने के निमित्त उनके पीछे चले ॥५।७॥ सत्त्वशाली, विशुद्धात्मा, विशुद्धचरित्र और परस्पर विजय की आकांक्षा रखनेवाले ये सब महारथी योद्धा क्रुद्ध होकर, मृत्यु का भय छोड़कर, स्वर्ग पाने की अभिलाषा से आर्यजनोचित धर्मयुद्ध और परस्पर प्रहार करने लगे। ये योद्धा उत्तम कुल में उत्पन्न और स्वयं उत्तम कर्म करनेवाले बुद्धिमान् थे। इसी से उत्तम गति की कामना करके परस्पर धर्मयुद्ध कर रहे थे॥८।१०॥ अधर्मपूर्ण या निन्दित युद्ध कोई नहीं करता था। सभी वीर स्वर्ग और कीर्ति प्राप्त करने के निमित्त सरल और विशुद्ध अस्त्र-शस्त्रों का ही प्रयोग कर रहे थे। कर्णी (निकालते समय इस बाण के दो उलटे काँटे आँतों को खींच लेते है), नालीक (यह बाण छोटा होने के कारण बहुत कठिनाई से निकाला जा सकता है), विपलिप्त, वस्तिक (इस बाण का अग्रभाग शिथिल रूप से दण्ड में लगा रहता है, निकालते समय लोहे की गाँसी वस्ति में रह जाती है, दण्ड भर बाहर निकलता है), सूची (बहुत सी सुइयों या काँटों से परिपूर्ण), कपिश (गाय या हाथी की हड्डी का बना), संश्लिष्ट (दो घाव कर देनेवाला), पूति (मलिन शल्यवाला) और जिह्मग (एक को निशाना बना दूसरे पर चला देना) इत्यादि निषिद्ध बाणों का प्रयोग किसी ओर से नहीं होता था॥११।१३॥ हे महाराज! इस प्रकार पाण्डवपक्ष के तीन योद्धाओं के साथ कौरवपक्ष के चार योद्धाओं का तुमुल संग्राम होने

द्वाभ्यां द्वाभ्यां यमौ सार्धं रथाभ्यां रथपुङ्गवौ ।
समासक्तौ ततो द्रोणं धृष्टद्युम्नोऽभ्यवर्तत ॥ १७ ॥
दृष्ट्वा द्रोणाय पाञ्चाल्यं व्रजन्तं युद्धदुर्मदम् ।
यमाभ्यां तांश्च संसक्तांस्तदन्तरमुपाद्रवत् ॥ १८ ॥
दुर्योधनो महाराज किरञ्छोणितभोजनान् ।
तं सात्यकिः शीघ्रतरं पुनरेवाऽभ्यवर्तत् ॥ १९ ॥
तौ परस्परमासाद्य समीपे कुरुमाधवौ ।
हसमानौ नृशार्दूलावभीतौ समसज्जताम् ॥ २० ॥
बाल्यवृत्तानि सर्वाणि प्रीयमाणौ विचिन्त्य तौ ।
अन्योन्यं प्रेक्षमाणौ च स्मयमानौ पुनः पुनः ॥ २१ ॥
अथ दुर्योधनो राजा सात्यकिं समभाषत ।
प्रियं सखायं सततं गर्हयन्वृत्तमात्मनः ॥ २२ ॥
धिक् क्रोधं धिक्सखे लोभं धिङ् मोहं धिगमर्षितम् ।
धिगस्तु क्षात्रमाचारं धिगस्तु बलमौरसम् ॥ २३ ॥
यत्र मामभिसन्धत्से त्वां चाऽहं शिनिपुङ्गव ।
त्वं हि प्राणैः प्रियतरो ममाऽहं च सदा तव ॥ २४ ॥
स्मरामि तानि सर्वाणि बाल्यवृत्तानि यानि नौ ।
तानि सर्वाणि जीर्णानि साम्प्रतं नो रणाजिरे ॥ २५ ॥

लगा। उस समय महावीर धृष्टद्युम्न ने नकुल और सहदेव को उन कौरवपक्ष के चारों योद्धाओं का सामना करते देखकर स्वयं द्रोणाचार्य के सम्मुख अपना रथ बढ़ाया। कौरवपक्ष के चारों वीर नकुल और सहदेव के द्वारा रोके जाने पर क्रुद्ध होकर उन पर आक्रमण करने लगे। इस प्रकार नकुल और सहदेव शत्रुपक्ष के दो दो योद्धाओं से सम ही युद्ध करने लगे जैसे आँधी दो पर्वतों पर आक्रमण करती है ॥१४।१६॥ महावीर धृष्टद्युम्न को द्रोणाचार्य की ओर बढ़ते और कृतवर्मा आदि चारों वीरों को नकुल-सहदेव से युद्ध करते देखकर राजा दुर्योधन स्वयं धृष्टद्युम्न की ओर बढ़े और उन पर मर्मभेदी बाण बरसाने लगे। महावीर सात्यकि यह देखकर शीघ्रता के साथ दुर्योधन के सम्मुख आ गये॥१७।१९॥ पुरुषसिंह कौरव और यादव दोनों एक दूसरे के सम्मुख आकर, प्रसन्नतापूर्वक बालकपन के वृत्तान्त स्मरण करके, हँसते हुए निर्भय भाव से युद्ध करने के निमित्त उद्यत हुए॥२०।२१॥ राजा दुर्योधन ने प्रिय सखा सात्यकि को देखकर अपने चरित्र की निन्दा करते हुए कहा—हे मित्र ! क्षत्रियों के क्रोध, लोभ, मोह, पराक्रम, असहनशीलता, बल और आचार को धिक्कार है, जिनके कारण आज हम दोनों मित्र परस्पर युद्ध करने को प्रस्तुत हैं। तुम मुझे प्राणों से भी अधिक प्यारे थे और मैं भी तुम्हें अत्यन्त प्रिय था, तथापि आज क्षत्रियधर्म के कारण ही तुम मुझे और मैं तुम्हें मारने को उद्यत हूं। मुझे इस समय वे अपने और तुम्हारे पुत्र के वृत्तान्त स्मरण आते हैं; किन्तु रणभूमि में वह पहले का स्नेह जाता रहा है। इस युद्ध का कारण क्रोध और लोभ के

किमन्यत्क्रोधलोभाभ्यां युद्धमेवाऽद्य सात्वत ।
तं तथावादिनं तत्र सात्यकिः प्रत्यभाषत ॥ २६ ॥
प्रहसन्विशिखांस्तीक्ष्णानुद्यम्य परमास्त्रवित् ।
नेयं सभा राजपुत्र नाऽऽचार्यस्य निवेशनम् ॥ २७ ॥
यत्र क्रीडितमस्माभिस्तदा राजन्समागतैः ।
दुर्योधन उवाच— क्व सा क्रीडा गताऽस्माकं बाल्ये वै शिनिपुङ्गव ॥ २८ ॥
क्व च युद्धमिदं भूयः कालो हि दुरतिक्रमः ।
किन्नु नो विद्यते कृत्यं धनेन धनलिप्सया ॥ २९ ॥
यत्र युद्धामहे सर्वे धनलोभात्समागताः ।
सञ्जय उवाच— तं तथावादिनं तत्र राजानं माधवोऽब्रवीत् ॥ ३० ॥
एवं वृत्तं सदा क्षात्रं युध्यन्तीह गुरूनपि ।
यदि तेऽहं प्रियो राजञ्जहि मां मा चिरं कृथाः ॥ ३१ ॥
त्वत्कृते सुकृताँल्लोकान्गच्छेयं भरतर्षभ ।
या ते शक्तिर्बलं यच्च तत्क्षिप्रं मयि दर्शय ॥ ३२ ॥
नेच्छामि तदहं द्रष्टुं मित्राणां व्यसनं महत् ।
इत्येवं व्यक्तमाभाष्य प्रतिभाष्य च सात्यकिः ॥ ३३ ॥
अभ्ययात्तूर्णमव्यग्रो दयां नाऽकुरुताऽऽत्मनि ।
तमायान्तं महाबाहुं प्रत्यगृह्णात्तवाऽऽत्मजः ॥ ३४ ॥

अतिरिक्त और कुछ नहीं है। क्रोध और लोभ से बढ़कर अनिष्ट करनेवाला और कुछ नहीं है। इन्हीं के कारण आज मुझे तुमसे युद्ध करना पड़ा॥२२।२६॥ये वचन सुनकर,तीक्ष्ण बाणों को हाथ में लेकर,श्रेष्ठ अस्त्रों के जाननेवाले सात्यकि हँसकर दुर्योधन से कहने लगे— हे राजपुत्र ! यह न तो राजसभा है और न आचार्य का आश्रम है, जहाँ हम दोनों ने एकत्र रहकर सदा क्रीड़ा और मनोरञ्जन किया है। यह तो रणभूमि है ॥२६।२८॥दुर्योधन ने फिर कहा—काल की महिमा बड़ी प्रबल है ! हे यादवश्रेष्ठ ! वह हमारा बचपन का खेल कहाँ चला गया ? इस समय हम एक दूसरे के शत्रु होकर घोर संग्राम करने को उपस्थित हैं। हम लोग धन के लोभ से ही परस्पर युद्ध कर रहे हैं। किन्तु ऐसे धन और धन के लोभ से क्या लाभ होगा,यह समझ में नहीं आता॥२८।३०॥सञ्जय कहते हैं कि महारथी सात्यकि ने कहा—हे दुर्योधन ! क्षत्रियों का यही धर्म है कि वे आवश्यकता पड़ने पर अपने गुरु से भी युद्ध में नहीं हिचकते। हे राजेन्द्र ! यदि तुम मुझे अपना प्यारा सखा समझते हो तो शीघ्र ही मुझे मार डालो। हे भरतश्रेष्ठ ! तुम्हारी कृपा से सम्मुख युद्ध में मरकर मैं सुकृत से मिलनेवाले श्रेष्ठ लोक को जाऊँगा। इसलिए तुममें जितनी शक्ति और बल हो, सो सब शीघ्र मुझसे युद्ध करने में दिखाओ, किसी प्रकार की न्यूनता न रक्खो।मैं जीवित रहकर अपने आत्मीय मित्रों के महादुःख और कष्ट को नहीं देख सकता॥३०।३२॥महावीर सात्यकि इतना कहकर, निर्भय भाव से स्थिर होकर, शीघ्रता के साथ दुर्योधन से युद्ध करने को बढ़े और प्राणों की ममता छोड़कर

शरैश्चाऽवाकिरद्राजञ्शैनेयं तनयस्तव ।
ततः प्रववृते युद्धं कुरुमाधवसिंहयोः ॥ ३५ ॥
अन्योन्यं क्रुद्धयोर्घोरं यथा द्विरदसिंहयोः ।
ततः पूर्णायतोत्सृष्टैः सात्वतं युद्धदुर्मदम् ॥ ३६ ॥
दुर्योधनः प्रत्यविध्यत्कुपितो दशभिः शरैः ।
तं सात्यकिः प्रत्यविध्यत्तथैवाऽवाकिरच्छरैः ॥ ३७ ॥
पञ्चाशता पुनश्चाऽऽजौ त्रिंशता दशभिश्च ह ।
सात्यकिं तु रणे राजन्प्रहसंस्तनयस्तव ॥ ३८ ॥
आकर्णपूर्णैर्निशितैर्विव्याध त्रिंशताशरैः ।
ततोऽस्य सशरं चापं क्षुरप्रेण द्विधाऽच्छिनत् ॥ ३९ ॥
सोऽन्यत्कार्मुकमादाय लघुहस्तस्ततो दृढम् ।
सात्यकिर्व्यसृजच्चापि शरश्रेणीं सुतस्य ते ॥ ४० ॥
तामापतन्तीं सहसा शरश्रेणीं जिघांसया ।
चिच्छेद बहुधा राजा तत उच्चुक्रुशुर्जनाः ॥ ४१ ॥
सात्यकिं च त्रिसप्तत्या पीडयामास वेगितः ।
स्वर्णपुङ्खैः शिलाधौतैराकर्णापूर्णनिःसृतैः ॥ ४२ ॥
तस्य सन्दधतश्चेषुं संहितेषु च कार्मुकम् ।
आच्छिनत्सात्यकिस्तूर्णं शरैश्चैवाऽप्यवीविधत् ॥ ४३ ॥
स गाढविद्धो व्यथितः प्रत्यपायाद्रथान्तरं ।
दुर्योधनो महाराज दाशार्हशरपीडितः ॥ ४४ ॥

युद्ध करने लगे। महाबाहु सात्यकि को युद्ध के निमित्त बढ़ते देखकर दुर्योधन ने उन पर बाणों की वर्षा कर दी। उस समय सिंह और गजराज के समान वे दोनों घोर घमासान युद्ध करने लगे॥३३।३५॥महारथी क्रुद्ध दुर्योधन ने कानों तक खींचकर छोड़े गये दस बाणों से सात्यकि को घायल किया। तब सात्यकि ने भी उनको क्रम से पचीस, तीस और दस तीक्ष्ण बाण मारे। हे राजेन्द्र ! आपके पुत्र ने हँसकर, धनुष तानकर, कान तक खींचकर तीस बाण सात्यकि को मारे। फिर एक क्षुरप्र बाण से उनका धनुष भी काट डाला॥३५।३९॥वीर सात्यकि ने तत्काल दूसरा दृढ धनुष लेकर दुर्योधन के वध के निमित्त स्फूर्ति के साथ असंख्य बाण बरसाना प्रारम्भ कर दिया। राजा दुर्योधन भी अनायास अपने बाणों से सात्यकि के बाणों को काट-काटकर व्यर्थ करने लगे। यह देखकर सैनिकगण बड़ा कोलाहल करने लगे। राजा दुर्योधन ने बड़े वेग से धनुष खींचकर सुवर्णपुङ्खशोभित तीक्ष्ण तिहत्तर बाण सात्यकि को मारे। तब सात्यकि ने दुर्योधन के बाण-सहित धनुष को काट डाला। सात्यकि ने असंख्य बाणों से राजा दुर्योधन को ढक दिया॥४०।४३॥कुरुराज दुर्योधन सात्यकि के बाणों की गहरी चोट खाकर अत्यन्त व्यथित हो उठे और उनके सम्मुख से हटकर अन्य रथी योद्धा के सम्मुख चले गये। वहाँ कुछ देर विश्राम करके वे फिर सात्यकि

समाश्वस्य तु पुत्रस्ते सात्यकिं पुनरभ्ययात् ।
विसृजन्निषुजालानि युयुधानरथं प्रति ॥ ४५ ॥
तथैव सात्यकिर्बाणान्दुर्योधनरथं प्रति ।
सततं विसृजन्राजंस्तत्संकुलमवर्तत ॥ ४६ ॥
तत्रेषुभिः क्षिप्यमाणैः पतद्भिश्च शरीरिषु ।
अग्नेरिव महाकक्षैः शब्दः समभवन्महान् ॥ ४७ ॥
तयोः शरसहस्रैश्च सञ्छन्नं वसुधातलम् ।
अगम्यरूपं च शरैराकाशं समपद्यत ॥ ४८ ॥
तत्राऽप्यधिकमालक्ष्य माधवं रथसत्तमम् ।
क्षिप्रमभ्यपतत्कर्णः परीप्संस्तनयं तव ॥ ४९ ॥
न तु तं मर्षयामास भीमसेनो महाबलः ।
सोऽभ्ययात्त्वरितः कर्णं विसृजन्सायकान्बहून ॥ ५० ॥
तस्य कर्णः शितान्बाणान्प्रतिहन्य हसन्निव ।
धनुः शरांश्च चिच्छेद सूतं चाऽभ्याहनच्छरैः ॥ ५१ ॥
भीमसेनस्तु संक्रुद्धो गदामादाय पाण्डवः ।
ध्वजं धनुश्च सूतं च सम्ममर्दाऽऽहवे रिपोः ॥ ५२ ॥
रथचक्रं च कर्णस्य बभञ्ज स महाबलः ।
भग्नचक्रे रथे तिष्ठदकम्पः शैलराडिव ॥ ५३ ॥
एकचक्रं रथं तस्य तमूहुः सुचिरं हयाः ।
एकचक्रमिवाऽर्कस्य रथं सप्तहया यथा ॥ ५४ ॥

के सम्मुख आये और उनके रथ पर बाणों की वर्षा करने लगे । सात्यकि भी दुर्योधन के रथ पर तीक्ष्ण बाण बरसाने लगे । चारों ओर बाणों के गिरने से वैसा ही शब्द हो रहा था, जैसा शब्द वन में अग्नि लगने पर वृक्षों के जलने और गिरने से होता है । उन दोनों वीरों के बाणों से पृथ्वीतल परिपूर्ण और आकाशमार्ग दुर्गम हो उठा॥४४।४८॥सात्यकि को दुर्योधन से अधिक पराक्रम प्रकट करते देखकर उनकी रक्षा करने के निमित्त कर्ण शीघ्रता से सात्यकि की ओर चले । यह देखकर महाबली भीमसेन से नहीं रहा गया।वे शीघ्रता के साथ कर्ण के सम्मुख जाकर उन पर निरन्तर तीक्ष्ण बाण बरसाने लगे॥४९।५०॥वीर कर्ण ने भीमसेन के सब बाणों को अनायास काट डाला और फिर कई बाणों से उनके धनुष-बाण को काटकर सारथी को भी मार गिराया । यह देखकर वीर भीमसेन क्रोध से विह्वल हो उठे । उन्होंने भारी गदा लेकर उसके प्रहार से कर्ण के धनुष,ध्वजा और सारथी को चूर्ण करके उनके रथ का एक पहिया भी तोड डाला॥५१।५३॥ पहिया टूट जाने पर भी कर्ण पर्वतराज की भाँति अटल होकर उसी रथ पर बैठे रहे । सूर्य के एक पहियेवाले रथ को जैसे सात घोडे आकाशमार्ग में ले चलते हैं, वैसे ही कर्ण के एक पहिये के रथ को बहुत देर तक घोडे घुमाते रहे। भीमसेन के उस कार्य को कर्ण न सह सके और बहुत

अमृष्यमाणः कर्णस्तु भीमसेनमयुध्यत ।
विविधैरिषुजालैश्च नानाशस्त्रैश्च संयुगे ॥ ५५ ॥
भीमसेनस्तु संक्रुद्धः सूतपुत्रमयोधयत् ।
तस्मिंस्तथा वर्तमाने क्रुद्धो धर्मसुतोऽब्रवीत् ॥ ५६ ॥
पञ्चालानां नरव्याघ्रान्मत्स्यांश्च पुरुषर्षभान् ।
ये नः प्राणाः शिरो ये च ये नो योधा महारथाः ॥ ५७ ॥
त एते धार्तराष्ट्रेषु विषक्ताः पुरुषर्षभाः ।
किंतिष्ठत यथा मूढाः सर्वे विगतचेतसः ॥ ५८ ॥
तत्र गच्छत यत्रैते युध्यन्ते मामका रथाः ।
क्षत्रधर्मं पुरस्कृत्य सर्व एव गतज्वराः ॥ ५९ ॥
जयन्तो वध्यमानाश्च गतिमिष्टां गमिष्यथ ।
जित्वा वा बहुभिर्यज्ञैर्यजध्वं भूरिदक्षिणैः ॥ ६० ॥
हता वा देवसाद्भूत्वा लोकान्प्राप्स्यथ पुष्कलान् ।
ते राज्ञा चोदिता वीरा योत्स्यमाना महारथाः ॥ ६१ ॥
क्षात्रधर्मं पुरस्कृत्य त्वरिता द्रोणमभ्ययुः ।
पाञ्चालास्त्वेकतो द्रोणमभ्यघ्नन्निशितैः शरैः ॥ ६२ ॥
भीमसेनपुरोगाश्चाऽप्येकतः पर्यवारयन् ।
आसंस्तु पाण्डुपुत्राणां त्रयो जिह्मा महारथाः ॥ ६३ ॥

देर तक भाँति भाँति के बाण और शस्त्र छोड़कर उनसे युद्ध करते रहे। भीमसेन भी क्रुद्ध हो रहे थे। वे बहुत देर तक कर्ण का सामना करते रहे॥५३।५६॥ हे राजन्! इस प्रकार भीम और कर्ण का युद्ध होते देखकर धर्मपुत्र युधिष्ठिर ने कुपित होकर पाञ्चाल और मत्स्य देश के महारथी योद्धाओं से कहा—हे श्रेष्ठ वीरो! हमारे प्राण और शिरोमणि स्वरूप जो महारथी श्रेष्ठ योद्धा हैं, वे इस समय दुर्योधन आदि शत्रुओं के साथ युद्ध कर रहे हैं। फिर तुम लोग मूढ़ अचेत की भाँति खड़े हुए कातुर क्या देख रहे हो? जहाँ पर ये हमारे पक्ष के महारथी योद्धा शत्रुओं से युद्ध कर रहे हैं वहीं तुम भी जाओ और क्षत्रिय धर्म के अनुसार निर्भय होकर युद्ध करो॥५६।६०॥ विजय, धर्मयुद्ध करके जय प्राप्त करने में और मृत्यु होने में भी सर्वथा लाभ ही है। मृत्यु को प्राप्त होगे तो श्रेष्ठ लोकों में जाकर उत्तम भोग प्राप्त करोगे और यदि विजय प्राप्त करोगे तो यहाँ भारी दक्षिणावाले यज्ञ करोगे, सुख भोगोगे और साथ ही कीर्ति भी संसार में फैलेगी। यदि मृत्यु को प्राप्त हो जाओगे, तो भी क्या चिन्ता है, देव शरीर पाकर स्वर्ग के श्रेष्ठ सुख भोगोगे॥५९।६१॥ हे राजन्! महावीर योद्धा लोग राजा युधिष्ठिर के ये वचन सुनकर, सेना के चार भाग करके, द्रोणाचार्य पर आक्रमण करने चले। एक ओर से धृष्टद्युम्न प्रमुख पाञ्चालगण द्रोणाचार्य पर तीक्ष्ण बाण बरसाने लगे। एक ओर से भीमसेन के साथ की सेना और वीरगण आचार्य पर आक्रमण करने चले और एक ओर से नकुल तथा सहदेव ने आक्रमण किया॥६१।

यमौ च भीमसेनश्च प्राक्रोशंस्ते धनञ्जयम् ।
अभिद्रवाऽर्जुन क्षिप्रं कुरून्द्रोणादपानुद ॥ ६४ ॥
तत एनं हनिष्यन्ति पञ्चाला हतरक्षिणम् ।
कौरव्येयांस्ततः पार्थः सहसा समुपाद्रवत् ॥ ६५ ॥
पञ्चालानेव तु द्रोणो धृष्टद्युम्नपुरोगमान् ।
ममर्दुस्तरसा वीराः पञ्चमेऽहनि भारत ॥ ६६ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि द्रोणवधपर्वणि नकुलयुद्धे ऊननवत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १८९ ॥

६३॥पाण्डवपक्ष के तीन महारथी भीमसेन,नकुल और सहदेव चिल्लाकर कहने लगे–हे अर्जुन ! तुम शीघ्र ही आक्रमण करके आचार्य की रक्षा कर रहे, कौरवों को द्रोणाचार्य से दूर भगा दो।तब रक्षक हीन असहाय आचार्य को ये वीर पाञ्चाल शीघ्र ही मार डालेंगे हे महाराज ! महाप्रतापी तेजस्वी अर्जुन, भाइयों के कथनानुसार,स्फूर्त्ति के साथ कौरवों पर आक्रमण करने लगे। इधर द्रोणाचार्य भी धृष्टद्युम्न आदि पाञ्चालों पर आक्रमण करने के निमित्त उनकी ओर बढ़ने लगे। इस प्रकार द्रोणाचार्य के सेनापतित्व में होनेवाले पाँचवें दिन के युद्ध में वीरगण एक दूसरे को मारने लगे ॥ ६३।६६॥

द्रोणपर्व का एक सौ नवासी अध्याय समाप्त हुआ ॥ १८९ ॥

अथ नवत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १९० ॥

सञ्जय उवाच—पाञ्चालानां ततो द्रोणोऽप्यकरोत्कदनं महत् ।
यथा क्रुद्धो रणे शक्रो दानवानां क्षयं पुरा ॥ १ ॥
द्रोणास्त्रेण महाराज वध्यमानाः परे युधि ।
नाऽत्रसन्त रणे द्रोणात्सत्त्ववन्तो महारथाः ॥ २ ॥
युध्यमाना महाराज पाञ्चालाः सृञ्जयास्तथा ।
द्रोणमेवाऽभ्ययुर्युद्धे योधयन्तो महारथाः ॥ ३ ॥
तेषां तु च्छाद्यमानानां पाञ्चालानां समन्ततः ।
अभवद्भैरवो नादो वध्यतां शरवृष्टिभिः ॥ ४ ॥
वध्यमानेषु संग्रामे पञ्चालेषु महात्मना ।
उदीर्यमाणे द्रोणास्त्रे पाण्डवान्भयमाविशत् ॥ ५ ॥

सञ्जय ने कहा—हे महाराज! पहले इन्द्र ने जैसे क्रोध करके समर में दानवों का संहार किया था वैसे ही महावीर द्रोणाचार्य पाञ्चाल लोगों का संहार करने लगे। पाण्डवपक्ष के महाबली महारथी लोग द्रोणाचार्य के प्रहार से अत्यन्त पीड़ित होने पर भी भयभीत हुए नहीं। महारथी पाञ्चाल और सृञ्जयगण निर्भय होकर द्रोणाचार्य के सम्मुख चले। चारों ओर से द्रोणाचार्य के घेर रहे और उनके बाणों की वर्षा से मर रहे पाञ्चालों का भयानक कोलाहल और आर्तनाद रणभूमि में गूँज उठा॥१।४॥द्रोणाचार्य के अस्त्र वज्र को प्रचण्ड रूप धारण करते और उसके द्वारा पाञ्चालों का दारुण संहार होते देखकर पाण्डव बहुत ही भयभीत हो गये। असंख्य योद्धा, हाथी और घोड़े आदि का नाश होते देखकर पाण्डवों को ऐसा जान पड़ा कि

दृष्ट्वाऽश्वनरयोधानां विपुलं च क्षयं युधि ।
पाण्डवेया महाराज नाऽऽशशंसुर्जयं तदा ॥ ६ ॥
कच्चिद् द्रोणो न नः सर्वान्क्षपयेत्परमास्त्रवित् ।
समिद्धः शिशिरापाये दहन्कक्षमिवाऽनलः ॥ ७ ॥
न चैनं संयुगे कश्चित्समर्थः प्रतिवीक्षितुम् ।
न चैनमर्जुनो जातु प्रतियुध्येत धर्मवित् ॥ ८ ॥
त्रस्तान्कुन्तीसुतान्दृष्ट्वा द्रोणसायकपीडितान् ।
मतिमाञ्छ्रेयसे युक्तः केशवोऽर्जुनमब्रवीत् ॥ ९ ॥
नैष युद्धेन संग्रामे जेतुं शक्यः कथञ्चन ।
सधनुर्धन्विनां श्रेष्ठो देवैरपि सवासवैः ॥ १० ॥
न्यस्तशस्त्रस्तु संग्रामे शक्यो हन्तुं भवेन्नृभिः ।
आस्थीयतां जये योगो धर्ममुत्सृज्य पाण्डवाः ॥ ११ ॥
यथा नः संयुगे सर्वान्न हन्याद्रुक्मवाहनः ।
अश्वत्थाम्नि हते नैष युध्येदिति मतिर्मम ॥ १२ ॥
तं हतं संयुगे कश्चिदस्मै शंसतु मानवः ।
एतन्नाऽरोचयद्राजन्कुन्तीपुत्रो धनञ्जयः ॥ १३ ॥
अन्ये त्वरोचयन्सर्वे कृच्छ्रेण तु युधिष्ठिरः ।
ततो भीमो महाबाहुरनीके स्वे महागजम् ॥ १४ ॥

अब युद्ध में उनको विजय प्राप्त नहीं हो सकती। वे व्याकुल होकर कहने लगे- श्रेष्ठ अस्त्रों के जाननेवाले द्रोणाचार्य कहीं हमारी सारी सेना को न मार डालें। वसन्तकाल में लगी हुई अग्नि जैसे प्रचण्ड होकर घास-फूस को भस्म कर डालती है वैसे ही-द्रोणाचार्य इस समय हमारी सेना का संहार कर रहे हैं। इस समय कोई योद्धा इन्हें नेत्र से देख तक भी नहीं सकता। अर्जुन धर्मज्ञ हैं इसलिये वे गुरु से युद्ध नहीं करेंगे ॥५।८॥ हे राजेन्द्र! पाण्डवों के हितैषी अलौकिक बुद्धिमान् श्रीकृष्ण ने द्रोणाचार्य के बाण प्रहार से पीड़ित और भयभीत हुए-हुए पाण्डवों की यह दशा देखकर अर्जुन से कहा —हे पार्थ! श्रेष्ठ धनुर्धर द्रोणाचार्य के हाथ में जब तक धनुष है तब तक इन्द्र सहित सब देवता भी इन्हें नहीं परास्त कर सकते हैं, यदि किसी प्रकार से ये शस्त्र छोड़ दें तो मनुष्य भी इनका वध कर सकते हैं। इसीलिए मेरी सम्मति से तो यह है कि धर्म-अधर्म का विचार छोड़कर इन्हें जीतने का—शस्त्र त्याग कराने का—कोई उपाय तुम लोगों को करना चाहिए। वही उपाय करना चाहिए जिससे ये मारे जा सकें और इनके अस्त्र बल से हमारी सेना का संहार न होने पावे। यदि धर्म का विचार करोगे, कोई ऐसा उपाय न कर सकोगे जिससे ये शस्त्र रख दें, तो ये बहुत शीघ्र तुम्हारी सारी सेना का नाश कर डालेंगे। मैं समझता हूं, किसी प्रकार इन्हें अश्वत्थामा के मरने का निश्चय हो जाय तो ये फिर युद्ध नहीं करेंगे। कोई मनुष्य इनके समीप जाकर कह दे कि युद्ध में अश्वत्थामा मारे गये ॥९।१३॥ हे राजेन्द्र! और सबने तो यह युक्ति उचित समझी, परन्तु अर्जुन प्रसन्न नहीं हुए। धर्मपुत्र युधिष्ठिर भी बहुत

जघान गदया राजन्नश्वत्थामानमित्युत ।
परप्रमथनं घोरं मालवस्येन्द्रवर्मणः ॥ १५ ॥
भीमसेनस्तु सव्रीडमुपेत्य द्रोणमाहवे ।
अश्वत्थामा हत इति शब्दमुच्चैश्चकार ह ॥ १६ ॥
अश्वत्थामेति हि गजः ख्यातो नाम्ना हतोऽभवत् ।
कृत्वा मनसि तं भीमो मिथ्या व्याहृतवांस्तदा ॥ १७ ॥
भीमसेनवचः श्रुत्वा द्रोणस्तत्परमाप्रियम् ।
मनसा सन्नगात्रोऽभूद्यथा सैकतमम्भसि ॥ १८ ॥
शङ्कमान स तन्मिथ्या वीर्यज्ञः स्वसुतस्य वै ।
हतः स इति च श्रुत्वा नैव धैर्यादकम्पत ॥ १९ ॥
स लब्ध्वा चेतनां द्रोणः क्षणेनैव समाश्वसत् ।
अनुचिन्त्याऽऽत्मनः पुत्रमविषह्यमरातिभिः ॥ २० ॥
स पार्षतमभिद्रुत्य जिघांसुर्मृत्युमात्मनः ।
अवाकिरत्सहस्रेण तीक्ष्णानां कङ्कपत्रिणाम् ॥ २१ ॥
तं विंशतिसहस्राणि पाञ्चालानां नरर्षभाः ।
तथा चरन्तं संग्रामे सर्वतोऽवाकिरञ्छरैः ॥ २२ ॥
शरैस्तैराचितं द्रोणं नाऽपश्याम महारथम् ।
भास्करं जलदै रुद्धं वर्षास्विव विशाम्पते ॥ २३ ॥

---

कहने सुनने पर इस पर प्रसन्न हुए । तब भीमसेन ने जाकर मालव देश के राजा इन्द्रवर्मा के हाथी का, जिसका नाम अश्वत्थामा था, गदा के प्रहार से मार डाला । वह शत्रु की सेना को नष्ट करनेवाला हाथी पाण्डवों की सेना में ही प्रवेश हुआ-हुआ था । इसके पश्चात् द्रोणाचार्य के समीप जाकर, कुछ लज्जित भाव से, भीमसेन ने ज़ोर से कहा—अश्वत्थामा मारा गया । भीमसेन ने मन में अश्वत्थामा हाथी की मृत्यु की बात सुनकर द्रोणाचार्य को धोखा देने के निमित्त केवल अश्वत्थामा मारा गया यह अस्पष्ट वाक्य कहा, जो कि वास्तव में मिथ्या था॥१३।१७॥भीमसेन को बारम्बार चिल्लाकर यों कहते देखकर और उपरोक्त महान् अप्रिय वचन सुनकर आचार्य का मन विषाद और शोक मे व्याकुल हो उठा ; उनके हाथ पाँव आदि सब अङ्ग वैसे ही रह गये जैसे जल में बालू बैठ जाती है । क्षण भर के पश्चात् आचार्य का यह भाव जाता रहा; क्योंकि वे अपने पुत्र के बल और पराक्रम को जानते थे कि उसे कोई शस्त्रधारी नहीं मार सकता । उन्हें सन्देह हो गया कि भीमसेन का यह कहना मिथ्या है । इसी लिए भीमसेन के मुख से अश्वत्थामा के मरने की सूचना सुनकर वे धैर्य से विचलित नहीं हुए । अपने पुत्र को शत्रुओं के लिए अजेय जानकर, क्षण भर में सचेत होकर, द्रोणाचार्य अपने लिए मृत्यु स्वरूप धृष्टद्युम्न की ओर वेग से चले और उनके ऊपर कङ्कपत्रयुक्त तीक्ष्ण सहस्रों बाण बरसाने लगे॥१८।२१॥संग्राममें मृत्युकी भाँति विचर रहे द्रोणाचार्य को पाञ्चाल देश के बीस सहस्र श्रेष्ठ-श्रेष्ठ योद्धाओं ने घेर लिया । वे चारों ओर से उन पर

विधूय तान्बाणगणान्पाञ्चालानां महारथः ।
प्रादुश्चक्रे ततो द्रोणो ब्राह्ममस्त्रं परन्तपः ॥ २४ ॥
वधाय तेषां शूराणां पाञ्चालानाममर्षितः ।
ततो व्यरोचत द्रोणो विनिघ्नन्सर्वसैनिकान् ॥ २५ ॥
शिरांस्यपातयच्चापि पाञ्चालानां महामृधे ।
तथैव परिघाकारान्बाहून्कनकभूषणान् ॥ २६ ॥
ते वध्यमानाः समरे भारद्वाजेन पार्थिवाः ।
मेदिन्यामन्वकीर्यन्त वातनुन्ना इव द्रुमाः ॥ २७ ॥
कुञ्जराणां च पततां हयौघानां च भारत ।
अगम्यरूपा पृथिवी मांसशोणितकर्दमा ॥ २८ ॥
हत्वा विंशतिसाहस्रान्पाञ्चालानां रथव्रजान् ।
अतिष्ठदाहवे द्रोणो विधूमोऽग्निरिव ज्वलन् ॥ २९ ॥
तथैव च पुनः क्रुद्धो भारद्वाजः प्रतापवान् ।
वसुदानस्य भल्लेन शिरः कायादपाहरत् ॥ ३० ॥
पुनः पञ्चशतान्मत्स्यान्षट्सहस्रांश्च सृञ्जयान् ।
हस्तिनामयुतं हत्वा जघानाऽश्वायुतं पुनः ॥ ३१ ॥
क्षत्रियाणामभावाय दृष्ट्वा द्रोणमवस्थितम् ।
ऋषयोऽभ्यागतास्तूर्णं हव्यवाहपुरोगमाः ॥ ३२ ॥
विश्वामित्रो जमदग्निर्भरद्वाजोऽथ गौतमः ।
वसिष्ठः कश्यपोऽत्रिश्च ब्रह्मलोकं निनीषवः ॥ ३३ ॥

बाण बरसाने लगे। वर्षा ऋतु में बादलों से छिपे हुए सूर्य की भाँति महारथी द्रोणाचार्य उनके बाणों की वर्षा में छिप गये। हम लोगों को उनका रथ भी नहीं देख पड़ता था। महारथी द्रोणाचार्य ने क्षण भर में पाञ्चाल योद्धाओं के उन बाणों को छिन्न-भिन्न कर दिया॥२२।२३॥कुपित द्रोणाचार्य ने उन शूर पाञ्चालों को मारने के निमित्त ब्रह्मास्त्र प्रकट किया। उस समय सब सैनिक लोगों का संहार कर रहे द्रोणाचार्य बहुत ही शोभा को प्राप्त हुए। उन्होंने पाञ्चालों के सिरों और सुवर्णभूषणयुक्त परिघ से हाथों को काट-काट कर ढेर लगा दिया। समर में द्रोण के अस्त्र से मारे गये राजा लोग आँधी से उखड़े और टूटे हुए वृक्षों की भाँति पृथ्वी पर गिरने लगे। मर-मरकर गिर रहे असंख्य हाथियों और घोड़ों के मांस और रुधिर की कीच से रणभूमि अगम्य हो उठी॥२४।२८॥ हे राजेन्द्र! इस प्रकार महावीर द्रोणाचार्य ने पाञ्चाल देश के बीस सहस्र रथी योद्धाओं को मार डाला। उस समय वे अपने प्रचण्ड तेज से धूम-हीन अग्नि के समान रथ पर शोभायमान हो रहे थे। फिर उन्होंने क्रुद्ध होकर एक भल्ल बाण से वसुदान का सिर काट डाला। इसके पश्चात् पाँच सौ मत्स्यदेश के और छः सहस्र सृञ्जयसेना के वीर मारकर दस सहस्र हाथी और इतने ही घोड़े मार गिराये॥२९।३१॥हे महाराज! इसी समय अग्निदेवी

सिकताः पृश्नयो गर्गा वालखिल्या मरीचिपाः ।
भृगवोऽङ्गिरसश्चैव सूक्ष्माश्चाऽन्ये महर्षयः ॥ ३४ ॥
त एनमब्रुवन्सर्वे द्रोणमाहवशोभिनम् ।
अधर्मतः कृतं युद्धं समयो निधनस्य ते ॥ ३५ ॥
न्यस्याऽऽयुधं रणे द्रोण समीक्षाऽस्मानवस्थितान्।
नाऽतः क्रूरतरं कर्म पुनः कर्तुमिहाऽर्हसि ॥ ३६ ॥
वेदवेदाङ्गविदुषः सत्यधर्मरतस्य ते ।
ब्राह्मणस्य विशेषेण तवैतन्नोपपद्यते ॥ ३७ ॥
त्यजाऽऽयुधममोघेषो तिष्ठ वर्त्मनि शाश्वते ।
परिपूर्णश्च कालस्ते वस्तुं लोकेऽद्य मानुषे ॥ ३८ ॥
ब्रह्मास्त्रेण त्वया दग्धा अनस्त्रज्ञा नरा भुवि ।
यदेतदीदृशं विप्र कृतं कर्म न साधु तत् ॥ ३९ ॥
न्यस्याऽऽयुधं रणे विप्र द्रोण मा त्वं चिरं कृथाः ।
मा पापिष्ठतरं कर्म करिष्यसि पुनर्द्विज ॥ ४० ॥
इति तेषां वचः श्रुत्वा भीमसेनवचश्च तत् ।
धृष्टद्युम्नं च सम्प्रेक्ष्य रणे स विमनाऽभवत् ॥ ४१ ॥
सन्दिह्यमानो व्यथितः कुन्तीपुत्रं युधिष्ठिरम् ।
अहतं वा हतं वेति पप्रच्छ सुतमात्मनः ॥ ४२ ॥

---

विश्वामित्र, जमदग्नि, भरद्वाज, गौतम, वशिष्ठ, कश्यप, अत्रि आदि ऋषिगण द्रोणाचार्य को ब्रह्मलोक ले जाने के निमित्त आकाश में आ गये । इसके अतिरिक्त सिकत, पृश्नि, गर्ग, वालखिल्य, मरीचिप, भृगु, अङ्गिरा और अन्य सूक्ष्म शरीरधारी ऋषि आकर — द्रोणाचार्य को क्षत्रियवंश का बिल्कुल ही नाश करने के निमित्त उद्यत देखकर — बोले कि हे आचार्य ! तुम इस समय अस्त्र न जाननेवाले शत्रुओं को अस्त्र से मारकर अधर्म युद्ध कर रहे हो । अब यह तुम्हारे परलोक-गमन का समय उपस्थित है । हम लोग तुम्हें ले जाने को आये हैं । अब तुम शस्त्र रखकर हमारी ओर देखो, हमारा कहा मानो । यह अत्यन्त क्रूर व्यापार करना तुम्हें उचित नहीं है ॥३२।३६॥ तुम सब वेदों और वेदाङ्गों के ज्ञाता, सत्य-धर्म-निरत, विशेषकर ब्राह्मण हो । इसलिए यह क्रूर कर्म किसी प्रकार तुम्हारे योग्य नहीं है । हे अमोघ बाण चलानेवाले आचार्य ! अब तुम शाश्वत धर्म के मार्ग को ग्रहण करके ईश्वरभक्ति में मन लगाओ । मनुष्यलोक में तुम्हारे रहने का समय पूर्ण हो गया । हे विप्र ! तुमने अस्त्र न जाननेवाले साधारण सैनिकों पर ब्रह्मास्त्र का प्रयोग करके उन्हें भस्म किया है । यह कर्म तुमने उचित नहीं किया । अब तुम शस्त्र-त्याग करके इस क्रूर कर्म को बन्द कर दो । विलम्ब न करो । अब ऐसा क्रूर कर्म फिर करनेका विचार छोड़ दो॥३७।४०॥ हे राजेन्द्र ! भीमसेन के मुख से अश्वत्थामा की मृत्यु का समाचार सुनकर द्रोणाचार्य पहले शोकाकुल हो चुके थे । अब ऋषियों के ये वचन सुनकर, भीमसेन के वचन स्मरण करके, और धृष्टद्युम्न को सम्मुख

स्थिरा बुद्धिर्हि द्रोणस्य न पार्थो वक्ष्यतेऽनृतम् ।
त्रयाणामपि लोकानामैश्वर्यार्थे कथञ्चन ॥ ४३ ॥
तस्मात्तं परिपप्रच्छ नाऽन्यं कञ्चिद् द्विजर्षभः ।
तस्मिंस्तस्य हि सत्याशा बाल्यात्प्रभृति पाण्डवे ॥ ४४ ॥
ततो निष्पाण्डवामुर्वीं करिष्यन्तं युधाम्पतिम् ।
द्रोणं ज्ञात्वा धर्मराजं गोविन्दो व्यथितोऽब्रवीत् ॥ ४५ ॥
यद्यर्धदिवसं द्रोणो युध्यते मन्युमास्थितः ।
सत्यं ब्रवीमि ते सेना विनाशं समुपैष्यति ॥ ४६ ॥
स भवांस्त्रातु नो द्रोणात्सत्याज्ज्यायोऽनृतं वचः ।
अनृतं जीवितस्याऽर्थे वदन्न स्पृश्यतेऽनृतैः ॥ ४७ ॥
तयोः संवदतोरेवं भीमसेनोऽब्रवीदिदम् ॥ ४८ ॥
श्रुत्वैवं तु महाराज वधोपायं महात्मनः ।
गाहमानस्य ते सेनां मालवस्येन्द्रवर्मणः ॥ ४९ ॥
अश्वत्थामेति विख्यातो गजः शक्रगजोपमः ।
निहतो युधि विक्रम्य ततोऽहं द्रोणमब्रुवम् ॥ ५० ॥
अश्वत्थामा हतो ब्रह्मन्निवर्तस्वाऽऽहवादिति ।
नूनं नाऽश्रद्दधद्वाक्यमेष मे पुरुषर्षभः ॥ ५१ ॥

उपस्थित देखकर वे बहुत ही खिन्न, व्यथित और व्याकुल हो उठे। भीमसेन की बात पर पूर्ण विश्वास न करके आचार्य ने राजा युधिष्ठिर से पूछा कि अश्वत्थामा मारे गये या जीते हैं। आचार्य को दृढ़ निश्चय था कि युधिष्ठिर त्रिभुवन के राज्य के लिए कदापि भी असत्य नहीं बोलेंगे। युधिष्ठिर के बाल्यकाल से ही वे उन्हें सत्यवादी जानते थे। इसी से द्विज-श्रेष्ठ द्रोण ने और सब को छोड़कर उन्हीं से इस विषय में पूछा॥४१।४४॥इसी समय महारथी द्रोणाचार्य को पृथ्वी को पाण्डव हीन करने के निमित्त उद्यत जानकर श्रीकृष्ण ने, व्यथित होकर, युधिष्ठिर से कहा—हे धर्मराज! यदि द्रोणाचार्य आधे दिन और इसी प्रकार क्रुद्ध होकर युद्ध करेंगे तो आपकी सारी सेना में एक मनुष्य भी जीता नहीं बचेगा। इसलिए आप मिथ्या बोलकर अपनी सेना की रक्षा कीजिए। ऐसे अवसर पर सत्य बोलने की अपेक्षा असत्य बोलना ही श्रेष्ठ है। जीवन बचाने के लिए मिथ्या बोलने से मिथ्यावादी होने का पातक नहीं होता*॥४५।४७॥ श्रीकृष्ण युधिष्ठिर से यों कह ही रहे थे कि भीमसेन ने भी कहा—हे राजेन्द्र! मैंने द्रोणाचार्य के वध का उपाय सुनकर आपकी सेना को नष्ट करनेवाले मालव-नरेश इन्द्रवर्मा के ऐरावत सदृश अश्वत्थामा नाम के हाथी को गदा के प्रहार से मार डाला, और फिर द्रोणाचार्य से जाकर कहा—हे ब्रह्मन्! अश्वत्थामा

* शास्त्र में लिखा है कि स्त्रियों के विषय [illegible] में, विवाह के समय में, वृत्ति के लिए, प्राणसङ्कट के अवसर पर तथा गौ और ब्राह्मण [illegible] प्राण बचाने के लिए मिथ्या बोलना निन्दित नहीं है।

स त्वं गोविन्दवाक्यानि मानयस्व जयैषिणः ।
द्रोणाय निहतं शंस राजञ्शारद्वतीसुतम् ॥ ५२ ॥
त्वयोक्तो नैव युध्येत जातु राजन्द्विजर्षभः ।
सत्यवान्हि त्रिलोकेऽस्मिन्भवान्ख्यातो जनाधिप ॥ ५३ ॥
तस्य तद्वचनं श्रुत्वा कृष्णवाक्यप्रचोदितः ।
भावित्वाच्च महाराज वक्तुं समुपचक्रमे ॥ ५४ ॥
तमतथ्यभये मग्नो जये सक्तो युधिष्ठिरः ।
अव्यक्तमब्रवीद्राजन्हतः कुञ्जर इत्युत ॥ ५५ ॥
तस्य पूर्वं रथः पृथ्व्याश्चतुरंगुलमुच्छ्रितः ।
बभूवैवं च तेनोक्ते तस्य वाहाः स्पृशन्महीम् ॥ ५६ ॥
युधिष्ठिरात्तु तद्वाक्यं श्रुत्वा द्रोणो महारथः ।
पुत्रव्यसनसन्तप्तो निराशो जीवितेऽभवत् ॥ ५७ ॥
आगस्कृतमिवाऽऽत्मानं पाण्डवानां महात्मनाम् ।
ऋषिवाक्येन मन्वानः श्रुत्वा च निहतं सुतम् ॥ ५८ ॥
विचेताः परमोद्विग्नो धृष्टद्युम्नमवेक्ष्य च ।
योद्धुं नाऽशक्नुवद्राजन्यथापूर्वमरिन्दमः ॥ ५९ ॥

इति श्री महाभारते० द्रोणपर्वणि द्रोणवधपर्वणि युधिष्ठिरासत्यकथने नवत्यधिकशततमोऽध्याय ॥ १९० ॥

---

मारे गये, अब युद्ध करना छोड़ो ॥४८।५१॥ किन्तु पुरुषश्रेष्ठ द्रोणाचार्य ने मेरी बात पर विश्वास न किया। इसलिए आप हमारे हितैषी श्रीकृष्ण का कहा मानकर द्रोणाचार्य से यह दीजिए कि अश्वत्थामा मारे गये। आप यदि यह देंगे तो द्रोणाचार्य को विश्वास हो जायगा और वे हथियार रख देंगे। क्योंकि आप संसार में सर्वत्र सत्यवादी कहलाते हैं॥५१।५३॥ हे महाराज! श्रीकृष्ण की प्रेरणा से, भीमसेन के कहने से और भवितव्यतावश, राजा युधिष्ठिर ने असत्य बोलना स्वीकार कर लिया। एक ओर मिथ्या बोलने के पातक का भय था और दूसरी ओर विजय की अभिलाषा थी। पर दोनों में [illegible] राजा युधिष्ठिर ने भयभीत होते होते आचार्य को सुनाकर कहा—अश्वत्थामा मारा गया। साथ ही धीरे से कहा—अश्वत्थामा हाथी मारा गया। हे राजेन्द्र! इससे पहले युधिष्ठिर का रथ पृथ्वी से चार अंगुल ऊँचा रहता था; किन्तु उस समय इस प्रकार धोखा देने के लिए मिथ्या बोलने से उनके रथ के घोड़े पृथ्वी पर चलने लगे॥५४।५६॥ युधिष्ठिर के वचन सुनकर महारथी द्रोणाचार्य असह्य पुत्रशोक से पीड़ित हो उठे। उन्होंने जीवन की ममता छोड़ दी। ऋषियों के पूर्वोक्त वाक्य स्मरण करके वे अपने को पाण्डवों का अपराधी सा समझने लगे। पुत्र की मृत्यु सुनकर वे व्याकुल हो उठे। सम्मुख धृष्टद्युम्न को युद्ध के निमित्त खड़े देखकर भी, शोकविह्वल होने के कारण, पहले की भाँति वे युद्ध न कर सके ॥५७।५९॥

द्रोणपर्व का एक सौ नब्बे अध्याय समाप्त हुआ ॥ १९० ॥

अथ एकनवत्यधिकशततमोऽध्याय ॥ १९१ ॥

सञ्जय उवाच— तं दृष्ट्वा परमोद्विग्नं शोकोपहतचेतसम् ।
पञ्चालराजस्य सुतो धृष्टद्युम्नः समाद्रवत् ॥ १ ॥
य इष्ट्वा मनुजेन्द्रेण द्रुपदेन महामखे ।
लब्धो द्रोणविनाशाय समिद्धाद्धव्यवाहनात् ॥ २ ॥
स धनुर्जैत्रमादाय घोरं जलदनिःस्वनम् ।
दृढज्यमजरं दिव्यं शरं चाऽऽशीविषोपमम् ॥ ३ ॥
सन्दधे कार्मुके तस्मिंस्ततस्तमनलोपमम् ।
द्रोणं जिघांसुः पाञ्चाल्यो महाज्वालमिवाऽनलम् ॥ ४ ॥
तस्य रूपं शरस्याऽऽसीद्धनुर्ज्यामण्डलान्तरे ।
द्योततो भास्करस्येव घनान्ते परिवेषिणः ॥ ५ ॥
पार्षतेन परामृष्टं ज्वलन्तमिव तद्धनुः ।
अन्तकालमनुप्राप्तं मेनिरे वीक्ष्य सैनिकाः ॥ ६ ॥
तमिषुं संहितं तेन भारद्वाजः प्रतापवान् ।
दृष्ट्वाऽमन्यत देहस्य कालपर्यायमागतम् ॥ ७ ॥
ततः प्रयत्नमातिष्ठदाचार्यस्तस्य वारणे ।
न चाऽस्याऽस्त्राणि राजेन्द्र प्रादुरासन्महात्मनः ॥ ८ ॥
तस्य त्वहानि चत्वारि क्षपा चैकाऽस्यतो गता ।
तस्य चाऽह्नस्त्रिभागेन क्षयं जग्मुः पतत्रिणः ॥ ९ ॥

एक सौ इक्यानवे अध्याय ॥ १९१ ॥

सञ्जय कहते हैं—हे भरतश्रेष्ठ ! इसी समय पाञ्चालराज द्रुपद के पुत्र धृष्टद्युम्न द्रोणाचार्य को पुत्रशोक से अत्यन्त शिथिल और अचेत देखकर, सुअवसर जानकर, वेग से उन पर आक्रमण करने को चले । राजा द्रुपद ने द्रोण को मारने के निमित्त ही महायज्ञ किया था, और उसी यज्ञ में अग्निकुण्ड से धृष्टद्युम्न की उत्पत्ति हुई थी ॥१।२॥ महापराक्रमी धृष्टद्युम्न ने द्रोणाचार्य को मारने के निमित्त सुदृढ डोरीवाले, मेघगर्जन के समान शब्द करनेवाले, विजय दिलानेवाले, जीर्ण न होनेवाले, घोर धनुष पर विषैले सर्प के समान बाण चढ़ाया । द्रोणाचार्य को मारने के निमित्त धृष्टद्युम्न ने जो बाण धनुष पर चढ़ाया वह ज्वालाओं से परिपूर्ण अग्नि के समान था । धनुष की डोरी के मण्डल के मध्य में वह उग्र बाण मेघ के बीच घेरे से युक्त सूर्यमण्डल के समान प्रतीत होने लगा । धृष्टद्युम्न के हाथ में वह प्रज्वलित धनुष देखकर सब सैनिकों को ऐसा जान पड़ा कि अब प्रलय होने में कुछ देर नहीं है । आचार्य भी उस बाण को धृष्टद्युम्न के धनुष पर चढ़ते देखकर समझ गये कि उनके शरीर छोड़ने का समय आ गया है॥४।७॥ आचार्य ने उस बाण को व्यर्थ करने का बहुत यत्न किया, परन्तु उनके सब दिव्य अस्त्र पहले की भाँति

स शरक्षयमासाद्य पुत्रशोकेन चाऽर्दितः ।
विविधानां च दिव्यानामस्त्राणामप्रसादतः ॥ १० ॥
उत्स्रष्टुकामः शस्त्राणि ऋषिवाक्यप्रचोदितः ।
तेजसा पूर्यमाणश्च युयुधे न यथा पुरा ॥ ११ ॥
भूयश्चाऽन्यत्समादाय दिव्यमाङ्गिरसं धनुः ।
शरांश्च ब्रह्मदण्डाभान्धृष्टद्युम्नमयोधयत् ॥ १२ ॥
ततस्तं शरवर्षेण महता समवाकिरत् ।
व्यशातयच्च संक्रुद्धो धृष्टद्युम्नममर्षणम् ॥ १३ ॥
शरांश्च शतधा तस्य द्रोणश्चिच्छेद सायकैः ।
ध्वजं धनुश्च निशितैः सारथिं चाऽप्यपातयत् ॥ १४ ॥
धृष्टद्युम्नःप्रहस्याऽन्यत्पुनरादाय कार्मुकम् ।
शितेन चैनं बाणेन प्रत्यविध्यत्स्तनान्तरे ॥ १५ ॥
सोऽतिविद्धो महेष्वासोऽसम्भ्रान्त इव संयुगे ।
भल्लेन शितधारेण चिच्छेदाऽस्य पुनर्धनुः ॥ १६ ॥
यच्चाऽस्य बाणविकृतं धनूंषि च विशाम्पते ।
सर्वं चिच्छेद दुर्धर्षो गदां खड्गं च वर्जयन् ॥ १७ ॥
धृष्टद्युम्नं च विव्याध नवभिर्निशितैः शरैः ।
जीवितान्तकरः क्रुद्धः क्रुद्धरूपः परन्तपः ॥ १८ ॥

प्रकट नहीं हुए। चार दिवस और एक रात्रि उन्होंने निरन्तर बाणों की वर्षा की, किन्तु बाण वैसे ही अक्षय बने रहे। परन्तु आज दिन का तिहाई भाग भी नहीं व्यतीत होने पाया कि सब बाण चुक गये। पुत्र-शोक से विह्वल द्रोणाचार्य अपने बाणों को चुकते और विविध दिव्य अस्त्रों को पहले की भाँति काम न देते देखकर युद्ध से निराश हो गये। ऋषियों के वचनों को स्मरण करके उन्होंने शस्त्र रख देने का निश्चय कर लिया। उनका तेज भी घट गया। वे पहले की भाँति उत्साह से युद्ध करने में असमर्थ हो गये ॥८।११॥ क्षण भर के पश्चात् आचार्य ने फिर अङ्गिरा का दिया हुआ दिव्य धनुष और ब्रह्म-दण्ड के समान उस बाण हाथ में लिये। अब वे धृष्टद्युम्न से युद्ध करने लगे। आचार्य ने धृष्टद्युम्न के ऊपर घोर बाण-वर्षा करके उनको छिन्न-भिन्न कर डाला। द्रोण ने बाणों से धृष्टद्युम्न के सब बाणों के सैकड़ों टुकड़े कर डाले और उनके धनुष, ध्वजा और सारथी को काट गिराया ॥१२।१४॥ महावीर धृष्टद्युम्न ने हँसकर दूसरा धनुष लेकर आचार्य की छाती में एक अत्यन्त तीक्ष्ण बाण मारा। उस बाण की गहरी चोट खाकर भी आचार्य विचलित नहीं हुए और उन्होंने तीक्ष्ण धारवाले भल्ल बाण से फिर धृष्टद्युम्न का धनुष काट डाला। धनुर्धरों में श्रेष्ठ आचार्य ने धृष्टद्युम्न के खड्ग और गदा के अतिरिक्त सब अस्त्र-शस्त्र, बाण और धनुष आदि के टुकड़े-टुकड़े कर डाले। इसके पश्चात् शत्रुदमन द्रोण ने सिल्ली पर रगड़कर तीक्ष्ण किये गये और जीवन का संहार करनेवाले नव अत्यन्त तीक्ष्ण बाण धृष्टद्युम्न को

धृष्टद्युम्नोऽथ तस्याऽश्वान्स्वरथाश्वैर्महारथः ।
व्यामिश्रयदमेयात्मा ब्राह्ममस्त्रमुदीरयन् ॥ १९ ॥
ते मिश्रा बह्वशोभन्त जवना वातरंहसः ।
पारावतसवर्णाश्च शोणाश्च भरतर्षभ ॥ २० ॥
यथा सविद्युतो मेघा नदन्तो जलदागमे ।
तथा रेजुर्महाराज मिश्रिता रणमूर्धनि ॥ २१ ॥
ईषाबन्धं चक्रबन्धं रथबन्धं तथैव च ।
प्राणाशयदमेयात्मा धृष्टद्युम्नस्य स द्विज ॥ २२ ॥
स च्छिन्नधन्वा पाञ्चाल्यो निकृत्तध्वजसारथिः ।
उत्तमामापदं प्राप्य गदां वीरः परामृशत् ॥ २३ ॥
तामस्य विशिखैस्तीक्ष्णैः क्षिप्यमाणां महारथः ।
निजघान शरैर्द्रोणः क्रुद्धः सत्यपराक्रमः ॥ २४ ॥
तां तु दृष्ट्वा नरव्याघ्रो द्रोणेन निहतां शरैः ।
विमलं खड्गमादत्त शतचन्द्रं च भानुमत् ॥ २५ ॥
असंशयं तथाभूतं पाञ्चाल्यः साध्वमन्यत ।
वधमाचार्यमुख्यस्य प्राप्तकालं महात्मनः ॥ २६ ॥
ततः स रथनीडस्थं स्वरथस्य रथेषया ।
अगच्छदसिमुद्यम्य शतचन्द्रं च भानुमत् ॥ २७ ॥
चिकीर्षुर्दुष्करं कर्म धृष्टद्युम्नो महारथः ।
इयेष वक्षो भेत्तुं स भारद्वाजस्य संयुगे ॥ २८ ॥

मारे॥१५।१८॥तब धृष्टद्युम्न ने क्रुद्ध होकर अपने रथ के घोड़ों को आचार्य के रथ के घोड़ों से मिलाकर ब्रह्मास्त्र का प्रयोग किया। वायु के समान वेग से जाने वाले श्वेत, लाल और कबूतर के रङ्गवाले, घोड़े एक में मिल जाने से बहुत ही शोभायमान हुए। रणभूमि में मिले हुए वे घोड़े वैसे ही शोभायमान हुए जैसे वर्षाऋतु में गरज रहे बिजली सहित मेघ शोभित होते हैं॥१९।२१॥आचार्य ने धृष्टद्युम्न के रथ के ईषा, चक्र और रथ के बन्धन को काट डाला। धनुष, ध्वजा, सारथी और रथ कुछ भी न रहने पर घोर विपत्ति में पड़कर वीर धृष्टद्युम्न ने अपने बचाव के निमित्त हाथ में भारी गदा ली। कुपित द्रोणाचार्य ने प्रहार करने के पहले ही बाणों से उस गदा के टुकड़े-टुकड़े कर डाले॥२२।२४॥गदा को इस प्रकार व्यर्थ होते देखकर धृष्टद्युम्न ने उज्ज्वल तीक्ष्ण शतचन्द्र-शोभित खड्ग हाथ में लिया। धृष्टद्युम्न ने निःसंशय होकर द्रोण-वध के निमित्त यही उचित समय समझा। तब वे शतचन्द्रयुक्त तलवार तानकर अपने रथ से उतरकर द्रोणाचार्य के रथ पर चले गये और उन्होंने चाहा कि उसी खड्ग से आचार्य के हृदय को फाड़ डालें॥२५।२७॥वे कभी युग के मध्य भाग में, कभी युग के सन्नहन स्थान में और कभी द्रोण के घोड़ों की पीठ पर चले जाते थे, और इस प्रकार अपने को बचाकर आचार्य पर वार करने का अवसर ढूँढ रहे थे। उनकी

सोऽतिष्ठद्युगमध्ये वै युगसन्नहनेषु च ।
जघनार्धेषु चाऽश्वानां तत्सैन्याः समपूजयन् ॥ २९ ॥
तिष्ठतो युगपालीषु शोणानप्यधितिष्ठतः ।
नाऽपश्यदन्तरं द्रोणस्तदद्भुतमिवाऽभवत् ॥ ३० ॥
क्षिप्रं श्येनस्य चरतो यथैवाऽऽमिषगृद्धिनः ।
तद्वदासीदभीसारो द्रोणपार्षतयो रणे ॥ ३१ ॥
तस्य पारावतानश्वान्रथशक्त्या पराभिनत् ।
सर्वानेकैकशो द्रोणो रक्तानश्वान्विवर्जयन् ॥ ३२ ॥
ते हता न्यपतन्भूमौ धृष्टद्युम्नस्य वाजिनः ।
शोणास्तु पर्यमुच्यन्त रथबन्धाद्विशाम्पते ॥ ३३ ॥
तान्हयान्निहतान्दृष्ट्वा द्विजाग्र्येण स पार्षतः ।
नाऽमृष्यत युधां श्रेष्ठो याज्ञसेनिर्महारथः ॥ ३४ ॥
विरथः स गृहीत्वा तु खड्गं खड्गभृतां वरः ।
द्रोणमभ्यपतद्राजन्वैनतेय इवोरगम् ॥ ३५ ॥
तस्य रूपं बभौ राजन्भारद्वाजं जिघांसतः ।
यथा रूपं पुरा विष्णोर्हिरण्यकशिपोर्वधे ॥ ३६ ॥
स तदा विविधान्मार्गान्प्रवरांश्चैकविंशतिम् ।
दर्शयामास कौरव्य पार्षतो विचरन्रणे ॥ ३७ ॥
भ्रान्तमुद्भ्रान्तमाविद्धमाप्लुतं प्रसृतं सृतम् ।
परिवृत्तं निवृत्तं च खड्गं चर्म च धारयन् ॥ ३८ ॥

यह स्फूर्ति और उद्यम देखकर सब सैनिक प्रशंसा करने लगे। युग मध्य में और घोड़ों की पीठ पर विचर रहे धृष्टद्युम्न पर वार करने का अवसर आचार्य को भी नहीं मिलता था। यह भी एक अद्भुत बात देख पड़ी। जैसे मांस के लिए दो गिद्ध घोर युद्ध करें वैसे ही स्फूर्ति के साथ द्रोणाचार्य और धृष्टद्युम्न वार करने का अवसर देख रहे थे॥२८।३१॥अब महारथी आचार्य ने कुपित होकर अपने लाल घोड़ों को बचाकर धृष्टद्युम्न के चितकबरे घोड़ों को, एक-एक करके, शक्ति के प्रहार से मार डाला। इस प्रकार धृष्टद्युम्न के घोड़े मरकर जब गिर पड़े तब द्रोणाचार्य के घोड़े रथ के बंधन से छूट गये। महारथी धृष्टद्युम्न द्रोण के प्रहार से अपने घोड़ों का मरना किसी प्रकार न सह सके। महारथी धृष्टद्युम्न रथ हीन होने पर कुपित हो खड्ग लेकर, सर्प पर गरुड़ की भांति, आचार्य पर प्रहार करने के अभिप्राय से झपटे॥३२।३५॥द्रोण को मारने के निमित्त उद्यत धृष्टद्युम्न का रूप उस समय वैसा ही देख पड़ा जैसा कि हिरण्यकशिपु राक्षस को मारने के निमित्त प्रकट हुए नृसिंहावतार विष्णु का भयानक रूप था। हे भरतकुल-श्रेष्ठ! उस समय ढाल-तलवार हाथों में लिए हुए वीर धृष्टद्युम्न भ्रान्त, उद्भ्रान्त, आविद्ध, आप्लुत, प्रसृत, सृत, परिवृत्त, निवृत्त, सम्पात, समुदीर्ण, भारत, कौशिक, सात्वत आदि इक्कीस प्रकार के पैंतरे दिखाकर अपने खड्ग-युद्ध के

सम्पातं समुदीर्णं च दर्शयामास पार्षतः ।
भारतं कौशिकं चैव सात्वतं चैव शिक्षया ॥ ३९ ॥
दर्शयन्व्यचरद्युद्धे द्रोणस्याऽन्तचिकीर्षया ।
चरतस्तस्य तान्मार्गान्विचित्रान्खड्गचार्मिणः ॥ ४० ॥
व्यस्मयन्त रणे योधा देवताश्च समागताः ।
ततः शरसहस्रेण शतचन्द्रमपातयत् ॥ ४१ ॥
चर्म खड्गं च सम्बाधे धृष्टद्युम्नस्य स द्विजः ।
ये तु वैतस्तिका नाम शरा आसन्नयोधिनः ॥ ४२ ॥
निकृष्टयुद्धे द्रोणस्य नाऽन्येषां सन्ति ते शराः ।
ऋते शरद्वतात्पार्थाद् द्रौणेर्वैकर्तनात्तथा ॥ ४३ ॥
प्रद्युम्नयुयुधानाभ्यामभिमन्योश्च भारत ।
अथाऽस्येषुं समाधत्त दृढं परमसम्मतम् ॥ ४४ ॥
अन्तेवासिनमाचार्यो जिघांसुः पुत्रसमितम् ।
तं शरैर्दशभिस्तीक्ष्णैश्चिच्छेद शिनिपुङ्गवः ॥ ४५ ॥
पश्यतस्तव पुत्रस्य कर्णस्य च महात्मनः ।
ग्रस्तमाचार्यमुख्येन धृष्टद्युम्नममोचयत् ॥ ४६ ॥
चरन्त रथमार्गेषु सात्यकिं सत्यविक्रमम् ।
द्रोणकर्णान्तरगतं कृपस्याऽपि च भारत ॥ ४७ ॥
अपश्येतां महात्मानौ विष्वक्सेनधनञ्जयौ ।
अपूजयेतां वार्ष्णेयं ब्रुवाणौ साधुसाध्विति ॥ ४८ ॥
दिव्यान्यस्त्राणि सर्वेषां युधिनिघ्नन्तमच्युतम् ।
अभिपत्य ततः सेनां विष्वक्सेनधनञ्जयौ ॥ ४९ ॥

अभ्यास और शिक्षा का परिचय देने लगे॥३६।३९॥ ढाल तलवार लेकर इस प्रकार पैंतरे बदल रहे धृष्टद्युम्न के युद्ध कौशल को देखकर सब योद्धा और देवगण बहुत ही विस्मित हुए। इसी समय द्रोणाचार्य ने सहस्रों बाण मारकर धृष्टद्युम्न के हाथ की ढाल और शतचन्द्र खड्ग के टुकड़े टुकड़े कर डाले॥३९।४२॥ आचार्य ने उस समय निकट के युद्ध में जिन बाणों का प्रयोग किया, वे वैतस्तिक ( बित्ते भर के ) थे। निकट के युद्ध में वे ही बाण काम में आ सकते हैं। वैसे बाण द्रोणाचार्य, कृपाचार्य, अर्जुन, कर्ण, प्रद्युम्न, सात्यकि और अभिमन्यु के अतिरिक्त अन्य योद्धाओं के समीप नहीं थे॥४२।४५॥हे महाराज! आचार्य ने क्रुद्ध होकर पुत्र तुल्य शिष्य धृष्टद्युम्न को मार डालने के निमित्त एक विकट बाण धनुष पर चढ़ाकर छोड़ा। यह देखकर यादव श्रेष्ठ सात्यकि ने दूर से ही दस बाण चलाकर उसे काट डाला और इस प्रकार आप के पुत्र दुर्योधन, कर्ण आदि के सम्मुख ही आचार्य के वश में आ गये धृष्टद्युम्न को उन्होंने बचा लिया।

धनञ्जयस्ततः कृष्णमब्रवीत्पश्य केशव ।
आचार्यरथमुख्यानां मध्ये क्रीडन्मधूद्वहः ॥ ५० ॥
आनन्दयति मां भूयः सात्यकिः परवीरहा ।
माद्रीपुत्रौ च भीमं च राजानं च युधिष्ठिरम् ॥ ५१ ॥
यच्छिक्षयाऽनुद्धतः सन्रणे चरति सात्यकिः ।
महारथानुपक्रीडन्वृष्णीनां कीर्तिवर्धनः ॥ ५२ ॥
तमेते प्रतिनन्दन्ति सिद्धाः सैन्याश्च विस्मिताः ।
अजय्यं समरे दृष्ट्वा साधुसाध्विति सात्यकिम् ॥
योधाश्चोभयतः सर्वे कर्मभिः समपूजयन् ॥ ५३ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि द्रोणवधपर्वणि संकुलयुद्धे एकनवत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १९१ ॥

सात्यकि को द्रोण, कर्ण तथा कृपाचार्य के मध्य में विचरते और रथ की विविध विचित्र गतियां दिखाते देखकर श्रीकृष्ण और अर्जुन बहुत ही प्रसन्न हुए और सात्यकि को युद्ध में अस्त्र बल से दिव्य अस्त्रों को व्यर्थ करते देखकर साधुवाद देने लगे॥४५।४९॥ अर्जुन ने कृष्णचन्द्र से कहा—हे केशव! देखो, आचार्य और अन्य श्रेष्ठ महारथियों के मध्य निर्भय भाव से क्रीड़ा सी कर रहे और अपनी श्रेष्ठ अस्त्र शिक्षा का परिचय दे रहे शत्रु-दल दलन सात्यकि मुझे, भीमसेन को, महाराज युधिष्ठिर को और नकुल सहदेव को बहुत ही आनन्दित और सन्तुष्ट कर रहे हैं। सब युद्ध देखनेवाले सिद्धगण और सैनिकगण समर में शत्रुओं से न जीते जा सकनेवाले और यादवों की कीर्ति को बढ़ानेवाले सात्यकि के निर्भय भाव, रण-कौशल, शिक्षा और अभ्यास को देखकर वाह-वाह कर रहे हैं। हे कुरुकुल-श्रेष्ठ महाराज धृतराष्ट्र! दोनों दलों के योद्धा लोग सात्यकि के अद्भुत कर्मों को देखकर उनकी प्रशंसा करने लगे ॥५०।५३॥

द्रोणपर्व का एक सौ इक्यानवे अध्याय समाप्त हुआ ॥ १९१ ॥

अथ द्विनवत्यधिकशततमोऽध्यायः ॥ १९२ ॥

सञ्जय उवाच—सात्वतस्य तु तत्कर्म दृष्ट्वा दुर्योधनादयः ।
शैनेयं सर्वतः क्रुद्धा वारयामासुरञ्जसा ॥ १ ॥
कृपकर्णौ च समरे पुत्राश्च तव मारिष ।
शैनेयं त्वरयाऽभ्येत्य विनिघ्नन्निशितैः शरैः ॥ २ ॥
युधिष्ठिरस्ततो राजा माद्रीपुत्रौ च पाण्डवौ ।
भीमसेनश्च बलवान्सात्यकिं पर्यवारयन् ॥ ३ ॥

॥ एक सौ बानबे अध्याय १९२ ॥

सञ्जय कहते हैं हे महाराज! तब दुर्योधन आदि महारथी सात्यकि के ऐसे अद्भुत कार्य को देखकर क्रोधान्ध हो उन्हें यत्नपूर्वक जीतने और मारने की चेष्टा करने लगे। कृपाचार्य, कर्ण और आपके पुत्रगण युद्ध में उपस्थित होकर सात्यकि को अत्यन्त तीक्ष्ण बाण मारने लगे। उस समय महाराज युधिष्ठिर, महावली भीमसेन, नकुल और सहदेव ने सात्यकि को अपने मध्य में कर लिया॥१।३॥उधर

कर्णश्च शरवर्षेण गौतमश्च महारथः ।
दुर्योधनादयस्ते च शैनेयं पर्यवारयन् ॥ ४ ॥
तां वृष्टिं सहसा राजन्नुत्थितां घोररूपिणीम् ।
वारयामास शैनेयो योधयंस्तान्महारथान् ॥ ५ ॥
तेषामस्त्राणि दिव्यानि संहितानि महात्मनाम् ।
वारयामास विधिवद्दिव्यैरस्त्रैर्महामृधे ॥ ६ ॥
क्रूरमायोधनं जज्ञे तस्मिन्राजसमागमे ।
रुद्रस्येव हि क्रुद्धस्य निघ्नतस्तान्पशून्पुरा ॥ ७ ॥
हस्तानामुत्तमाङ्गानां कार्मुकाणां च भारत ।
छत्राणां चाऽपविद्धानां चामराणां च सञ्चयैः ॥ ८ ॥
राशयः स्म व्यदृश्यन्त तत्र तत्र रणाजिरे ।
भग्नचक्रै रथैश्चापि पातितैश्च महाध्वजैः ॥ ९ ॥
सादिभिश्च हतैः शूरैः सङ्कीर्णा वसुधाऽभवत् ।
बाणपातनिकृत्तास्तु योधास्ते कुरुसत्तम ॥ १० ॥
चेष्टन्तो विविधाश्चेष्टा व्यदृश्यन्त महाहवे ।
वर्तमाने तथा युद्धे घोरे देवासुरोपमे ॥ ११ ॥
अब्रवीत्क्षत्रियांस्तत्र धर्मराजो युधिष्ठिरः ।
अभिद्रवत संयत्ताः कुम्भयोनिं महारथाः ॥ १२ ॥
एषो हि पार्षतो वीरो भारद्वाजेन सङ्गतः ।
घटते च यथाशक्ति भारद्वाजस्य नाशने ॥ १३ ॥

से महारथी कर्ण, कृपाचार्य और दुर्योधन आदि वीरगण चारों ओर से आक्रमण करके उनके ऊपर असंख्य तीक्ष्ण बाण बरसाने लगे। महारथी सात्यकि उस समय उन सब महारथियों से युद्ध करने लगे। हे महाराज! सात्यकि ने उनकी भयानक बाण-वर्षा को बाण-वर्षा से और दिव्य अस्त्रों को दिव्य अस्त्रों से व्यर्थ कर दिया। पूर्व समय में पशु-विनाश कर रहे पशुपति रुद्र के समान वीरवर सात्यकि जब राजमण्डली में क्रूरता-पूर्ण युद्ध करने लगे तब युद्ध-भूमि का रूप बहुत ही भयानक हो उठा॥४।७॥ रणभूमि में जहाँ-तहाँ कटे हुए सिरों, हाथों, धनुषों, छत्रों और चामरों के ढेर पड़े हुए दिखाई देने लगे। जिनके पहिए टूट गये हैं ऐसे रथों, गिरी हुई बड़ी-बड़ी ध्वजाओं और मारे गये शूर घुड़सवारों से युद्ध-भूमि भयानक और अगम्य हो उठी। बाणों की चोट से जिनके अङ्ग-प्रत्यङ्ग कट गये हैं ऐसे अनेक योद्धा लोग पृथ्वी पर गिरकर तरह-तरह से तड़पने और कराहते थे॥८।११॥ इस प्रकार देवासुर संग्राम के समान भयानक युद्ध छिड़ जाने पर धर्मराज युधिष्ठिर ने वीर क्षत्रियों से कहा—हे वीरो! तुम लोग सम्पूर्ण वेग से जाकर द्रोणाचार्य पर आक्रमण और उन्हें मारने की पूर्ण चेष्टा करो। ये वीर धृष्टद्युम्न द्रोणाचार्य से युद्ध कर रहे हैं और यथाशक्ति उन्हें मारने की चेष्टा कर रहे हैं। इस समय धृष्टद्युम्न के रूप और

याद्दशानि हि रूपाणि दृश्यन्तेऽस्य महारणे ।
अद्य द्रोणं रणे क्रुद्धो घातयिष्यति पार्षतः ॥ १४ ॥
ते यूयं सहिता भूत्वा युध्यध्वं कुम्भसम्भवम् ।
युधिष्ठिरसमाज्ञप्ताः सृञ्जयानां महारथाः ॥ १५ ॥
अभ्यद्रवन्त संयत्ता भारद्वाजजिघांसवः ।
तान्समापततः सर्वान्भारद्वाजो महारथः ॥ १६ ॥
अभ्यवर्तत वेगेन मर्तव्यमिति निश्चितः ।
प्रयाते सत्यसन्धे तु समकम्पत मेदिनी ॥ १७ ॥
ववुर्वाताः सनिर्घातास्त्रासयाना वरूथिनीम् ।
पपात महती चोल्का आदित्यान्निश्चरन्त्युत ॥ १८ ॥
दीपयन्ती उभे सेने शंसन्तीव महद्भयम् ।
जज्वलुश्चैव शस्त्राणि भारद्वाजस्य मारिष ॥ १९ ॥
रथाः स्वनन्ति चाऽत्यर्थं हयाश्चाऽश्रूण्यवासृजन् ।
हतौजा इव चाऽप्यासीद्भारद्वाजो महारथः ॥ २० ॥
प्रास्फुरन्नयनं चाऽस्य वामबाहुस्तथैव च ।
विमनाश्चाऽभवद्युद्धे दृष्ट्वा पार्षतमग्रतः ॥ २१ ॥
ऋषीणां ब्रह्मवादानां स्वर्गस्य गमनं प्रति ।
सुयुद्धेन ततः प्राणानुत्स्रष्टुमुपचक्रमे ॥ २२ ॥
ततश्चतुर्दिशं सैन्यैर्द्रुपदस्याऽभिसंवृतः ।
निर्दहन्क्षत्रियव्रातान्द्रोणः पर्यचरद्रणे ॥ २३ ॥

चेष्टा को देखकर जान पड़ता है कि आज ये क्रुद्ध होकर रण में अवश्य द्रोणाचार्य को मार डालेंगे। इसलिए तुम सब लोग मिलकर द्रोणाचार्यसे दारुण युद्ध करो॥१२।१५॥ राजा युधिष्ठिरकी आज्ञा पाकर पाञ्चाल-सृञ्जय सेना के महारथी लोग द्रोणाचार्य को मारने के निमित्त चल पड़े। महारथी द्रोण भी मरने का दृढ निश्चय करके उन सब महारथियों के सम्मुख पहुँचे ॥१५।१७॥ हे महाराज! सत्यसन्ध आचार्य जब कोप करके आक्रमण करने चले तब धरती काँप उठी, सैनिकों के अन्तःकरण में भय उत्पन्न करती हुई प्रचण्ड आँधी चलने लगी। सूर्यमण्डल से एक भारी उल्का-पिण्ड निकलकर दोनों सेनाओं को प्रकाशित करता और महाभय की सूचना देता हुआ बड़े वेग से पृथ्वी पर गिरा। आचार्य के सब अस्त्र प्रज्वलित हो उठे। रथ में भयानक शब्द निकलने लगा और घोड़ों की आँखों से आँसू बहने लगे॥१७।२०॥ महारथी द्रोणाचार्य का ओज-बल और पराक्रम नष्ट सा हो गया। उनकी बाईं आँख और बाईं भुजा फड़कने लगी। वे धृष्टद्युम्न को आगे देखकर व्याकुल हो गये। ब्रह्मवादी ऋषियों के पूर्वोक्त वचन स्मरण करके उन्होंने धर्मयुद्ध से प्राण त्याग करनेकी इच्छा की॥२०।२२॥ उस समय पाञ्चाल सेनामें प्रवेश होकर क्षत्रियोंको चर्यों की अग्नि में भस्म करते हुए वे समर-भूमि में चारों ओर विचरने लगे। आचार्य द्रोण ने सैकड़ों करस्था-

हत्वा विंशतिसाहस्रान्क्षत्रियानरिमर्दनः ।
दशायुतानि करिणामवधीद्विशिखैः शितैः ॥ २४ ॥
सोऽतिष्ठदाहवे यत्तो विधूमोऽग्निरिव ज्वलन् ।
क्षत्रियाणामभावाय ब्राह्ममस्त्रं समास्थितः ॥ २५ ॥
पाञ्चाल्यं विरथं भीमो हतसर्वायुधं बली ।
सुविषण्णं महात्मानं त्वरमाणः समभ्ययात् ॥ २६ ॥
ततः स्वरथमारोप्य पाञ्चाल्यमरिमर्दनः ।
अब्रवीदभिसम्प्रेक्ष्य द्रोणमस्यन्तमन्तिकात् ॥ २७ ॥
न त्वदन्य इहाऽऽचार्यं योद्धुमुत्सहते पुमान् ।
त्वरस्व प्राग्वधायैव त्वयि भारः समाहितः ॥ २८ ॥
स तथोक्तो महाबाहुः सर्वभारसहं धनुः ।
अभिपत्याऽऽददे क्षिप्रमायुधप्रवरं दृढम् ॥ २९ ॥
संरब्धश्च शरानस्यन्द्रोणं दुर्वारणं रणे ।
विवारयिषुराचार्यं शरवर्षैरवाकिरत् ॥ ३० ॥
तौ न्यवारयतां श्रेष्ठौ संरब्धौ रणशोभिनौ ।
उदीरयेतां ब्राह्माणि दिव्यान्यस्त्राण्यनेकशः ॥ ३१ ॥
स महास्त्रैर्महाराज द्रोणमाच्छादयद्रणे ।
निहत्य सर्वाण्यस्त्राणि भारद्वाजस्य पार्षतः ॥ ३२ ॥
स वसातीञ्शिबींश्चैव बाल्हीकान्कौरवानपि ।
रक्षिष्यमाणान्संग्रामे द्रोणं व्यधमदच्युतः ॥ ३३ ॥

कर पहले बीस हजार क्षत्रियों को मारकर एक लाख हाथियों को तीक्ष्ण बाणों से मार गिराया । क्षत्रियों के संहार के निमित्त ब्रह्मास्त्र का प्रयोग करके वे समरभूमि में बिना धुएँ की अग्नि के समान प्रज्वलित हो उठे॥२३।२५॥तब महावीर भीमसेन ने व्याकुल हुए धृष्टद्युम्न के समीप रथ [ और कोई शस्त्र ] न देखकर समीप जाकर उन्हें अपने रथ पर बिठा लिया । द्रोणाचार्य समीप ही थे और बाणों की वर्षा कर रहे थे । यह देखकर भीमसेन ने कहा—हे पाञ्चाल राजकुमार ! इस समय तुम्हारे अतिरिक्त और कोई द्रोणाचार्य से युद्ध नहीं कर सकता । तुम्हारे ऊपर ही आचार्य को मारने का भार है । इसलिए तुम आचार्य को मारने के निमित्त शीघ्रता करो॥२६।२८॥यह सुनकर धृष्टद्युम्न ने भीमसेन के समीप से एक उत्तम बोझ सहनेवाला दृढ़ धनुष लेकर रण में न जीते जा सकनेवाले आचार्य को मारने के निमित्त उन पर बाणों की वर्षा करना प्रारम्भ कर दिया॥२९।३०॥रण में शोभायमान युद्ध दोनों वीर परस्पर विजय की आकांक्षा से ब्रह्मास्त्र आदि अनेक दिव्य अस्त्रों का प्रयोग करने लगे । महारथी धृष्टद्युम्न ने आचार्य के सब दिव्य अस्त्र व्यर्थ कर दिये और उन्हें अनेक श्रेष्ठ अस्त्रों से पीड़ित करना प्रारम्भ किया । धृष्टद्युम्न ने द्रोण की रक्षा करने में तत्पर शिबि, वसाति, बाह्लीक और कौरव आदि वीरों को मार-मारकर भगा दिया॥३१।३३॥किरणों को फैला रहे सूर्य की

धृष्टद्युम्नस्तथा राजन्गभस्तिभिरिवांऽशुमान् ।
बभौ प्रच्छादयन्नाशाः शरजालैः समन्ततः ॥ ३४ ॥
तस्य द्रोणो धनुश्छित्वा विद्ध्वा चैनं शिलीमुखैः ।
मर्माण्यभ्यहनद्भूयः स व्यथां परमामगात् ॥ ३५ ॥
ततो भीमो दृढक्रोधो द्रोणस्याऽऽश्लिष्य तं रथम् ।
शनकैरिव राजेन्द्र द्रोणं वचनमब्रवीत् ॥ ३६ ॥
यदि नाम न युध्येरञ्शिक्षिता ब्रह्मबन्धवः ।
स्वकर्मभिरसन्तुष्टा न स्म क्षत्रं क्षयं व्रजेत् ॥ ३७ ॥
अहिंसां सर्वभूतेषु धर्मं ज्यायस्तरं विदुः ।
तस्य च ब्राह्मणो मूलं भवांश्च ब्रह्मवित्तमः ॥ ३८ ॥
श्वपाकवन्म्लेच्छगणान्हत्वा चाऽन्यान्पृथग्विधान् ।
अज्ञानान्मूढवद्ब्रह्मन्पुत्रदारधनेप्सया ॥ ३९ ॥
एकस्याऽर्थे बहून्हत्वा पुत्रस्याऽधर्मविद्यया ।
स्वकर्मस्थान्विकर्मस्थो न व्यपत्रपसे कथम् ॥ ४० ॥
यस्यार्थे शस्त्रमादाय यमपेक्ष्य च जीवसि ।
स चाऽद्य पतितः शेते पृष्ठेनाऽऽवेदितस्तव ॥ ४१ ॥
धर्मराजस्य तद्वाक्यं नाऽभिशङ्कितुमर्हसि ।
एवमुक्तस्ततो द्रोणो भीमेनोत्सृज्य तद्धनुः ॥ ४२ ॥
सर्वाण्यस्त्राणि धर्मात्मा हातुकामोऽभ्यभाषत ।
कर्ण कर्ण महेष्वास कृप दुर्योधनेति च ॥ ४३ ॥

जैसी शोभा होती है, वैसी ही शोभा उस समय धृष्टद्युम्न की हुई; क्योंकि वे भी चारों ओर चमकीले तीक्ष्ण बाण बरसा रहे थे। इसके पश्चात् महाधनुर्धर आचार्य ने बाणों से धृष्टद्युम्न का धनुष काट डाला; और उनके छाती आदि मर्मस्थलों में गहरी चोट पहुँचाई। बाणों की गहरी चोट से धृष्टद्युम्न व्यथित हो उठे॥३४।३५॥ तब क्रोध से विह्वल भीमसेन ने द्रोणाचार्य का रथ पकड़कर धीरे से द्रोणाचार्य से कहा— हे भगवन्! यदि अपने ब्राह्मणोचित कर्मों से सन्तुष्ट न होकर अस्त्रशिक्षा प्राप्त करनेवाले, और इसी लिए अधम, ब्राह्मणगण युद्ध न करें तो क्षत्रियों का क्षय कभी न हो। पण्डितों ने अहिंसा को ही सबसे श्रेष्ठ धर्म कहा है। उस अहिंसाधर्म की जड़ ब्राह्मण ही हैं॥३६।३८॥ आप ब्रह्मज्ञ ब्राह्मणों में श्रेष्ठ होकर भी उस धर्म का पालन न करके चण्डाल की भाँति म्लेच्छों और अन्य क्षत्रियों की हत्या कर रहे हैं। आपने अज्ञानवश पुत्र स्त्री आदि के भरण पोषण के निमित्त, धन की आकांक्षा से, दुर्योधन का पक्ष लेकर अनुचित काम किया है। एक पुत्र के निमित्त बहुत लोगों को मारकर भी आपको लज्जा क्यों नहीं आती? जो क्षत्रिय लोग अपने धर्म का पालन कर रहे हैं उन्हें आप, अपने धर्म के प्रतिकूल, अधर्म युद्ध करके मार रहे हैं। आप जिस पुत्र के निमित्त अबतक शस्त्र धारण करके जी रहे हैं, वह अश्वत्थामा पीठ की ओर मरे पड़े हैं। आपको प्रतीत हो नहीं! धर्मराज

संग्रामे क्रियतां यत्नो ब्रवीम्येष पुनः पुनः ।
पाण्डवेभ्यः शिवं वोऽस्तु शस्त्रमभ्युत्सृजाम्यहम् ॥ ४४ ॥
इति तत्र महाराज प्राक्रोशद् द्रौणिमेव च ।
उत्सृज्य च रणे शस्त्रं रथोपस्थे निविश्य च ॥ ४५ ॥
अभयं सर्वभूतानां प्रददौ योगमीयिवान् ।
तस्य तच्छिद्रमाज्ञाय धृष्टद्युम्नः प्रतापवान् ॥ ४६ ॥
सशरं तद्धनुर्घोरं संन्यस्याऽथ रथे ततः ।
खड्गी रथादवप्लुत्य सहसा द्रोणमभ्ययात् ॥ ४७ ॥
हाहाकृतानि भूतानि मानुषाणीतराणि च ।
द्रोणं तथागतं दृष्ट्वा धृष्टद्युम्नवशङ्गतम् ॥ ४८ ॥
हाहाकारं भृशं चक्रुरहो धिगिति चाऽब्रुवन् ।
द्रोणोऽपि शस्त्राण्युत्सृज्य परमं सांख्यमास्थितः ॥ ४९ ॥
तथोक्त्वा योगमास्थाय ज्योतिर्भूतो महातपाः ।
पुराणं पुरुषं विष्णुं जगाम मनसा परम् ॥ ५० ॥
मुखं किञ्चित्समुन्नाम्य विष्टभ्य उरमग्रतः ।
निमीलिताक्षः सत्त्वस्थो निक्षिप्य हृदि धारणाम् ॥ ५१ ॥
ओमित्येकाक्षरं ब्रह्म ज्योतिर्भूतो महातपाः ।
स्मरित्वा देवदेवेशमक्षरं परमं प्रभुम् ॥ ५२ ॥
दिवमाक्रामदाचार्यः साक्षात्सद्भिर्दुराक्रमाम् ।
द्वौ सूर्याविति नो बुद्धिरासीत्तस्मिंस्तथा गते ॥ ५३ ॥

युधिष्ठिर ने भी (पूछने पर) कह दिया है कि अश्वत्थामा मारा गया। इतने पर भी क्या आपको सन्देह बना है ?॥३९।४२॥हे भरतश्रेष्ठ! भीमसेन के यों कहने पर आचार्य ने धनुष रख दिया और सब अस्त्र शस्त्रों का त्याग करते हुए वे कहने लगे—हे महाधनुर्धर कर्ण! हे कृपाचार्य! हे दुर्योधन! मैं बार-बार कहता हूं कि मन लगाकर संग्राम करो। पाण्डवों से तुम्हारा कल्याण हो। मैं अब हथियार रखता हूं। हे राजेन्द्र! महात्मा द्रोणाचार्य इतना कहकर जोर से अश्वत्थामा को पुकारने लगे। रणभूमि में हथियार छोड़कर, रथ के आसन पर बैठकर, परमात्मा में आत्मा का योग करके, समाधिस्थ हो आचार्य ने सब प्राणियों को अभय कर दिया ॥४२।४६॥इसी समय वीर धृष्टद्युम्न अवसर पाकर, वह भयानक धनुष और बाण रथ पर रखकर, तलवार हाथ में लेकर द्रोणाचार्य की ओर दौड़े। द्रोणाचार्य को इस प्रकार धृष्टद्युम्न के हस्तगत देखकर समरभूमि में मनुष्य और देवगण आदि हाहाकार शब्द, धिक्कार शब्द और घोर कोलाहल करने लगे॥४८।४९॥इधर ज्योति स्वरूप महातपस्वी द्रोणाचार्य अस्त्र-शस्त्र त्याग कर, शान्त भाव धारण कर, योगस्थ होकर, अनादि-पुरुष विष्णु भगवान् का ध्यान करने लगे। वे पद्मासन में बैठे थे। मुख कुछ ऊंचा, वक्षःस्थल सीधा और नेत्र बन्द थे। सब विषय वासना ममता-मोह छोड़कर, सात्विक भाव धारण कर, एकाक्षर वेदमन्त्र प्रणव

एकाग्रमिव चाऽऽसीच्च ज्योतिर्भिः पूरितं नभः ।
समपद्यत चाऽऽकाभे भारद्वाजदिवाकरे ॥ ५४ ॥
निमेषमात्रेण च तज्ज्योतिरन्तरधीयत ।
आसीत्किलकिलाशब्दः प्रहृष्टानां दिवौकसाम् ॥ ५५ ॥
ब्रह्मलोकगते द्रोणे धृष्टद्युम्ने च मोहिते ।
वयमेव तदाऽद्राक्ष्म पञ्च मानुषयोनयः ॥ ५६ ॥
योगयुक्तं महात्मानं गच्छन्तं परमां गतिम् ।
अहं धनञ्जयः पार्थो भारद्वाजस्य चाऽऽत्मजः ॥ ५७ ॥
वासुदेवश्च वार्ष्णेयो धर्मपुत्रश्च पाण्डवः ।
अन्ये तु सर्वे नाऽपश्यन्भारद्वाजस्य धीमतः ॥ ५८ ॥
महिमानं महाराज योगयुक्तस्य गच्छतः ।
ब्रह्मलोकं महद्दिव्यं देवगुह्यं हि तत्परम् ॥ ५९ ॥
गतिं परमिकां प्राप्तमजानन्तो नृयोनयः ।
नाऽपश्यन्गच्छमानं हि तं सार्धमृषिपुङ्गवैः ॥ ६० ॥
आचार्यं योगमास्थाय ब्रह्मलोकमरिन्दमम् ।
वितुन्नाङ्गं शरव्रातैर्न्यस्तायुधमसृक्क्षरम् ॥ ६१ ॥
धिक्कृतः पार्षतस्तं तु सर्वभूतैः परामृशत् ।
तस्य मूर्धानमालम्ब्य गतसत्त्वस्य देहिनः ॥ ६२ ॥

( ओंकार ) का उच्चारण और परमपुरुष देवाधिदेव का स्मरण करते हुए द्रोणाचार्य ने शरीर-त्याग कर दिया और वे सुकृती सज्जनों के निमित्त भी दुर्लभ स्वर्गलोक को चल दिये॥४९।५३॥ उस समय आकाश में उनके ज्योतिर्मय स्वरूप का ऐसा तेज फैल गया कि हमें जान पड़ा कि मानो जगत् में दो सूर्य निकल आये हैं। आकाश-मण्डल तेजोराशि से परिपूर्ण हो गया, ऐसा जान पड़ा कि आकाश भर में ज्योति फैली हुई है। आचार्य की मृत्यु होने पर उल्का के समान आकाश में तेजोराशि दिखाई पड़ी और वह ज्योति पल भर में ही अन्तर्धान हो गई॥५३।५५॥ उस समय द्रोणाचार्य को ब्रह्मलोक जाते देखकर प्रसन्न हो रहे देवगण किलकारियाँ मारने लगे। धृष्टद्युम्न भी ऐसे मोहित हो गये [ कि जीवित अवस्था में द्रोणाचार्य के शरीर को नहीं स्पर्श कर सके ] हे महाराज! उस समय मनुष्यों में केवल मैं, अर्जुन, अश्वत्थामा*, श्रीकृष्ण और युधिष्ठिर, ये पाँच पुरुष ही योगयुक्त महात्मा आचार्य का परलोक-गमन देख सके। और कोई भी महात्मा द्रोण के योग-बल की महिमा नहीं देख सका। द्रोणाचार्य उस दिव्य ब्रह्मलोक में गये जिसे परमगति कहते हैं। आचार्य के शरीर के सब अङ्ग बाणों से कट-फट गये थे, खून बह रहा था, शस्त्रत्याग तो वे कर ही चुके थे॥५५।६१॥ क्रोध और अमर्ष के वश में हो रहे धृष्टद्युम्न ने खड्ग खींचकर रथ पर जाकर

* कुछ प्रतियों में अश्वत्थामा के स्थान पर [illegible] का नाम है [illegible]
[illegible] ।

किञ्चिद्ब्रुवतः कायाद्विचकर्ताऽसिना शिरः ।
हर्षेण महता युक्तो भारद्वाजे निपातिते ॥ ६३ ॥
सिंहनादरवं चक्रे भ्रामयन्खड्गमाहवे ।
आकर्णपलितश्यामो वयसाऽशीतिपञ्चकः ॥ ६४ ॥
त्वत्कृते व्यचरत्संख्ये स तु षोडशवर्षवत् ।
उक्तवांश्च महाबाहुः कुन्तीपुत्रो धनञ्जयः ॥ ६५ ॥
जीवन्तमानयाऽऽचार्यं मा वधीर्द्रुपदात्मजः ।
न हन्तव्यो न हन्तव्य इति ते सैनिकाश्च ह ॥ ६६ ॥
उत्क्रोशन्नर्जुनश्चैव सानुक्रोशस्तमाव्रजत् ।
क्रोशमानेऽर्जुने चैव पार्थिवेषु च सर्वशः ॥ ६७ ॥
धृष्टद्युम्नोऽवधीद् द्रोणं रथतल्पे नरर्षभम् ।
शोणितेन परिक्लिन्नो रथाद्भूमिमथाऽपतत् ॥ ६८ ॥
लोहिताङ्ग इवाऽऽदित्यो दुर्धर्षः समपद्यत ।
एवं तं निहतं संख्ये ददृशे सैनिको जनः ॥ ६९ ॥
धृष्टद्युम्नस्तु तद्राजन्भारद्वाजशिरोऽहरत् ।
तावकानां महेष्वासः प्रमुखे तत्समाक्षिपत् ॥ ७० ॥
ते तु दृष्ट्वा शिरो राजन्भारद्वाजस्य तावकाः ।
पलायनकृतोत्साहा दुद्रुवुः सर्वतोदिशम् ॥ ७१ ॥

द्रोणाचार्य के केश पकड़ लिए और सबके सम्मुख ही उस मृत शरीर से सिर काट लिया। वे तो मर ही चुके थे, इससे कुछ बोले भी नहीं। धृष्टद्युम्न ने जीवित समझकर मृत आचार्य का सिर काट डाला। वे आनन्द के मारे तलवार घुमाते हुए घोर सिंहनाद करने लगे। उस समय सब दर्शक धृष्टद्युम्न को धिक्कार देने लगे। हे राजेन्द्र ! केवल आपकी कुमन्त्रणा के कारण ही यह घटना हुई॥६३।६४॥कानों तक जिनके बाल पक गये थे उन सांवले, चार सौ वर्ष के बूढ़े, द्रोणाचार्य ने आपके निमित्त ही निर्भय भाव से सोलह वर्ष के नौजवान की भाँति रणभूमि में विचरकर युद्ध किया और पराक्रम दिखाकर सब को चकित कर दिया। हे महाराज ! जब धृष्टद्युम्न द्रोणाचार्य को मारने के निमित्त दौड़े तब अर्जुन ने चिल्ला कर कहा—हे द्रुपद-नन्दन ! आचार्य को मत मारना, उन्हें जीता ही ले आना॥६५।६७॥सब राजा लोग, सैनिक और अर्जुन चिल्लाते ही रहे कि "आचार्य को न मारना, न मारना", परन्तु धृष्टद्युम्न ने किसी का कहा नहीं सुना और रथ पर जाकर आचार्य का सिर काट ही डाला। रुधिर में भीगे हुए आचार्य के शरीर को धृष्टद्युम्न ने रथ से नीचे गिरा दिया। उस समय आचार्य के रक्त से नहाये हुए धृष्टद्युम्न का शरीर लाल सूर्य के समान हो गया। उनका रूप बहुत ही भयानक देख पड़ा। वे बहुत ही दुर्दर्श जान पड़े। सब सैनिकों और राजाओं ने इस प्रकार आचार्य की मृत्यु देखी ॥६७।६९॥ अब धृष्टद्युम्न ने द्रोणाचार्य का कटा हुआ सिर हाथ में लेकर आपके दल के योद्धाओं के सम्मुख फेंक दिया। आपके योद्धा और सैनिकगण द्रोणाचार्य का

द्रोणस्तु दिवमास्थाय नक्षत्रपथमाविशत् ।
अहमेव तदाऽद्राक्षं द्रोणस्य निधनं नृप ॥ ७२ ॥
ऋषेः प्रसादात्कृष्णस्य सत्यवत्याः सुतस्य च ।
विधूमामिह सयान्तीमुल्कां प्रज्वलितामिव ॥ ७३ ॥
अपश्याम दिवं स्तब्ध्वा गच्छन्तं तं महाद्युतिम् ।
हते द्रोणे निरुत्साहाः कुरुपाण्डवसृञ्जयाः ॥ ७४ ॥
अभ्यद्रवन्महावेगास्ततः सैन्यं व्यदीर्यत ।
निहता हतभूयिष्ठाः संग्रामे निशितैः शरैः ॥ ७५ ॥
तावका निहते द्रोणे गतासव इवाऽभवन् ।
पराजयमथाऽवाप्य परत्र च महद्भयम् ॥ ७६ ॥
उभयेनैव ते हीना नाऽविन्दन्धृतिमात्मनः ।
अन्विच्छन्तः शरीरं तु भारद्वाजस्य पार्थिवाः ॥ ७७ ॥
नाऽन्वगच्छन्महाराज कबन्धायुतसंकुले ।
पाण्डवास्तु जयं लब्ध्वा परत्र च महद्यशः ॥ ७८ ॥
बाणशङ्खरवांश्चक्रुः सिंहनादांश्च पुष्कलान् ।
भीमसेनस्ततो राजन्धृष्टद्युम्नश्च पार्षतः ॥ ७९ ॥
वरूथिन्यामनृत्येतां परिष्वज्य परस्परम् ।
अब्रवीच्च तदा भीमः पार्षतं शत्रुतापनम् ॥ ८० ॥

कटा हुआ सिर देखकर ऐसे भयभीत हो गये कि दसों दिशाओं में भागने लगे। उधर द्रोणाचार्य स्वर्गलोक में, नक्षत्र-मार्ग होकर, चले गये। सत्यवती के पुत्र व्यासदेव की कृपा से मैंने द्रोणाचार्य का परलोक-गमन देख लिया। मैंने देखा कि बिना धुएँ की उल्का सी स्वर्गलोक को जा रही है। वही महातेजस्वी महात्मा द्रोणाचार्य थे॥७०।७४॥ द्रोणाचार्य की मृत्यु होने पर निरुत्साह होकर कौरव, पाण्डव, सृञ्जयगण, सभी महावेग से भाग खड़े हुए। उनके साथ सब सेना भी भाग खड़ी हुई। चारों ओर विशृङ्खला हो गई। संग्राम में तीक्ष्ण बाणों से घायल आपके पक्ष के लोग, जिनकी सेना का भी अधिक भाग नष्ट हो चुका था, द्रोणाचार्य के निहत होने पर मुर्दे के समान हो गये। यहाँ आज पराजय हुई, और अधर्म-अन्याय करने के कारण परलोक में भी नरक का महाभय नेत्रों के आगे नाचने लगा। इस प्रकार इस लोक और परलोक दोनों के नष्ट होने पर आपके दल के लोग अपनी बुद्धि की निन्दा करने लगे। राजा लोग उस असंख्य कबन्धों से परिपूर्ण रण के मैदान में आचार्य के धड़ को बारम्बार खोजने लगे, परन्तु कहीं उसका पता नहीं लगा॥७५।७८॥ इधर पाण्डवगण जय पाकर, आगे चलकर पूर्ण विजय और कीर्ति प्राप्त करने की सम्भावना से, अत्यन्त आनन्दित हो उठे। वे धनुष बाण बजाने, शङ्खनाद और सिंहनाद करने लगे। उस समय भीमसेन ने सब सैनिकों के मध्य धृष्टद्युम्न को गले से लगाकर कहा—हे द्रुपद-नन्दन! दुरात्मा सूतपुत्र कर्ण और दुष्ट दुर्योधन के मारे पर भी फिर इसी प्रकार समर में विजय प्राप्त करनेवाले

भूयोऽहं त्वां विजयिनं परिष्वङ्ज्यामि पार्षत ।
सूतपुत्रे हते पापे धार्तराष्ट्रे च संयुगे ॥ ८१ ॥
एतावदुक्त्वा भीमस्तु हर्षेण महता युतः ।
बाहुशब्देन पृथिवीं कम्पयामास पाण्डवः ॥ ८२ ॥
तस्य शब्देन वित्रस्ताः प्राद्रवंस्तावका युधि ।
क्षत्रधर्मं समुत्सृज्य पलायनपरायणाः ॥ ८३ ॥
पाण्डवास्तु जयं लब्ध्वा हृष्टा ह्यासन्विशाम्पते ।
अरिक्षयं च संग्रामे तेन ते सुखमाप्नुवन् ॥ ८४ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि द्रोणवधपर्वणि द्वि द्रोणवधे द्विनवत्यधिकशततमोऽध्याय ॥ १९२ ॥

तुमको गले से लगाऊँगा और आनन्दपूर्वक तुम्हारा अभिनन्दन करूँगा ॥७८।८१॥ यों कहकर भीमसेन ताल ठोककर पृथ्वी को कम्पायमान करने लगे। उधर कौरव दल के सब सैनिक उस शब्द से भयभीत होकर विह्वल होकर, क्षत्रिय धर्म का विचार न करके भाग खड़े हुए। पाण्डव लोग भी विजय पाकर आनन्द पूर्वक शत्रु विनाश के सुख का अनुभव करने लगे ॥८२।८४॥

द्रोणपर्व का एक सौ बानबे अध्याय समाप्त हुआ ॥ १९२ ॥

अथ त्रिनवत्यधिकशततमोऽध्याय ॥ १९३ ॥

सञ्जय उवाच—ततो द्रोणे हते राजन्कुरवः शस्त्रपीडिताः ।
हतप्रवीरा विध्वस्ता भृशं शोकपरायणाः ॥ १ ॥
उदीर्णांश्च परान्दृष्ट्वा कम्पमानाः पुनः पुनः ।
अश्रुपूर्णेक्षणास्त्रस्ता दीनास्त्वासन्विशाम्पते ॥ २ ॥
विचेतसो हतोत्साहाः कश्मलाभिहतौजसः ।
आर्तस्वरेण महता पुत्रं ते पर्यवारयन् ॥ ३ ॥
रजस्वला वेपमाना वीक्षमाणा दिशो दश ।
अश्रुकण्ठा यथा दैत्या हिरण्याक्षे पुरा हते ॥ ४ ॥
स तैः परिवृतो राजा त्रस्तैः क्षुद्रमृगैरिव ।
अशक्नुवन्नवस्थातुमपायात्तनयस्तव ॥ ५ ॥

॥ एक सौ तिरानबे अध्याय १९३ ॥

सञ्जय कहते हैं हे महाराज! श्रेष्ठ श्रेष्ठ वीरों के साथ ही द्रोणाचार्य के भी मारे जाने पर शत्रुओं के शस्त्रों से पीड़ित, शोक से व्याकुल, विध्वस्त को प्राप्त कौरवगण बहुत ही भयभीत हो गये। शत्रुओं को विजय पाकर उत्साहित और हर्षयुक्त देखकर नेत्रों में आँसू भरे हुए कौरवगण उत्साहहीन, शिथिल और अचेत से हो गये। सङ्कट और मोह होने के कारण उनका तेज और पराक्रम भी सब नष्ट होगया था॥१। २॥पहले समय में दानवों में श्रेष्ठ हिरण्याक्ष की मृत्यु हो जाने पर दैत्य जिस प्रकार दुखित हो [illegible] सब कौरव उस समय खिन्न, त्रस्त और [illegible] होकर शून्य दृष्टि से चारों ओर देखने लगे। [illegible]

क्षुत्पिपासापरिम्लानास्ते योधास्तव भारत ।
आदित्येनेव सन्तप्ता भृशं विमनसोऽभवन् ॥ ६ ॥
भास्करस्येव पतनं समुद्रस्येव शोषणम् ।
विपर्यासं यथा मेरोर्वासवस्येव निर्जयम् ॥ ७ ॥
अमर्षणीयं तद् दृष्ट्वा भारद्वाजस्य पातनम् ।
त्रस्तरूपतरा राजन्कौरवाः प्राद्रवन्भयात् ॥ ८ ॥
गान्धारराजः शकुनिस्त्रस्तस्त्रस्ततरैः सह ।
हतं रुक्मरथं श्रुत्वा प्राद्रवत्साहितो रथैः ॥ ९ ॥
वरूथिनीं वेगवतीं विद्रुतां सपताकिनीम् ।
परिगृह्य महासेनां सूतपुत्रोऽपयाद्भयात् ॥ १० ॥
रथनागाश्वकलिलां पुरस्कृत्य तु वाहिनीम् ।
मद्राणामीश्वरः शल्यो वीक्ष्यमाणोऽपयाद्भयात् ॥ ११ ॥
हतप्रवीरैर्भूयिष्ठैर्ध्वजैर्बहुपताकिभिः ।
वृतः शारद्वतोऽगच्छत्कष्टं कष्टमिति ब्रुवन् ॥ १२ ॥
भोजानीकेन शिष्टेन कलिङ्गारट्टबाह्लिकैः ।
कृतवर्मा वृतो राजन्प्रायात्सुजवनैर्हयैः ॥ १३ ॥
पदातिगणसंयुक्तस्त्रस्तो राजन्भयार्दितः ।
उलूकः प्राद्रवत्तत्र दृष्ट्वा द्रोणं निपातितम् ॥ १४ ॥

आँसू भरे हुए दीन कौरव दुर्योधन के चारों ओर जाकर एकत्र हो गये॥३।४॥भयभीत हुए क्षुद्र मृगों के समान व्याकुल हुए-हुए उन कौरवों को देखकर राजा दुर्योधन रणभूमि में नहीं स्थिर रह सके। वे रणभूमि छोड़कर उन सबके साथ शिविर की ओर भाग गये। भूख-प्यास से पीड़ित और सूर्य के प्रचण्ड तेज से मुरझाए हुए आपके योद्धा लोग अत्यन्त व्याकुल हो उठे। सूर्य का पृथ्वी पर गिर पड़ना, समुद्र का सूख जाना, सुमेरु का पूर्व से पश्चिम में चला जाना और इन्द्र का हार जाना जैसा असम्भव है वैसा ही युद्ध में द्रोणाचार्य का मारा जाना समझा जाता था। इस समय उसी असम्भव बात के सम्भव होने, प्रत्यक्ष द्रोणाचार्य का वध होते देखकर भयभीत हुए कौरव भाग खड़े हुए॥५।८॥द्रोण की मृत्यु का समाचार सुनते ही गन्धारराज शकुनि अत्यन्त भयविह्वल अपने योद्धाओं के साथ भाग खड़े हुए। कर्ण भी वेग से भागती हुई अपनी विशाल सेना को लेकर भय के मारे रणभूमि से चल दिये। मद्रराज शल्य अपनी विशाल चतुरङ्गिणी सेना के साथ भय के मारे घूम-घूमकर पीछे देखते हुए भागे। कृपाचार्य भी "हाय, कैसे कष्ट की बात है! हाय, कैसे कष्ट की बात है!" कहते हुए भाग गये। उनके साथ ध्वजा-पताका से शोभित सेना थी, जिसके बहुत से श्रेष्ठ वीर योद्धा मारे जा चुके थे। कृतवर्मा वेगगामी घोड़ों की सहायता से दौड़ते हुए भागे॥९।१३॥उनके साथ नष्ट होने से बची हुई कलिङ्ग, अरट्ट, बाह्लीक और भोजवंशी यादवों की सेना भी भाग खड़ी हुई। और उलूक भी द्रोण का वध देखकर भय के मारे बहुत सी पैदल सेना के साथ वेग

दर्शनीयो युवा चैव शौर्येण कृतलक्षणः ।
दुःशासनो भृशोद्विग्नः प्राद्रवद्गजसंवृतः ॥ १५ ॥
रथानामयुतं गृह्य त्रिसाहस्रं च दन्तिनाम् ।
वृषसेनो ययौ तूर्णं दृष्ट्वा द्रोणं निपातितम् ॥ १६ ॥
गजाश्वरथसंयुक्तो वृतश्चैव पदातिभिः ।
दुर्योधनो महाराज प्रायात्तत्र महारथः ॥ १७ ॥
संशप्तकगणान्गृह्य हतशेषान्किरीटिना ।
सुशर्मा प्राद्रवद्राजन्दृष्ट्वा द्रोणं निपातितम् ॥ १८ ॥
गजान्रथान्समारुह्य व्युदस्य च हयाञ्जनाः ।
प्राद्रवन्सर्वतः संख्ये दृष्ट्वा रुक्मरथं हतम् ॥ १९ ॥
त्वरयन्तः पितॄनन्ये भ्रातॄनन्येऽथ मातुलान् ।
पुत्रानन्ये वयस्यांश्च प्राद्रवन्कुरवस्तदा ॥ २० ॥
चोदयन्तश्च सैन्यानि स्वस्रीयांश्च तथाऽपरे ।
सम्बन्धिनस्तथाऽन्ये च प्राद्रवन्त दिशो दश ॥ २१ ॥
प्रकीर्णकेशा विध्वस्ता न द्वावेकत्र धावतः ।
नेदमस्तीति मन्वाना हतोत्साहा हतौजसः ॥ २२ ॥
उत्सृज्य कवचानन्ये प्राद्रवंस्तावका विभो ।
अन्योन्यं ते समाक्रोशन्सैनिका भरतर्षभ ॥ २३ ॥
तिष्ठ तिष्ठेति न च ते स्वयं तत्राऽवतस्थिरे ।
धुर्यानुन्मुच्य च रथाद्धतसूतान्स्वलंकृतान् ।
अधिरुह्य हयान्योधाः क्षिप्रं पद्भिरचोदयन् ॥ २४ ॥

से भाग खड़े हुए । महावीर, दर्शनीय, युवा दुःशासन भी व्याकुल होकर गज सेना के साथ भागा॥१३।१५॥ कर्ण के पुत्र वृषसेन ने जब द्रोण की मृत्यु देखी तब वे दस सहस्र रथ और तीन सहस्र हाथी लेकर रण भूमि से भागे । हे महाराज ! हाथी, घोड़े, रथ, पैदल आदि के साथ आपके पुत्र राजा दुर्योधन को भी उस समय भय के मारे भागना ही सूझ पड़ा । संशप्तक सेना के स्वामी त्रिगर्त नरेश सुशर्मा अर्जुन के मारने से बची हुई सेना लेकर भाग खड़े हुए॥१६।१८॥ हे राजेन्द्र ! द्रोणाचार्य को निहत देखकर सब ओर हलचल मच गई । लोग शीघ्रता से हाथियों, रथों और घोड़ों को हाँकते हुए और कुछ लोग शीघ्रता के मारे घोड़े आदि वाहनों को छोड़कर पैदल ही भागने लगे। कौरव सेना में पिता, भाई, मामा, पुत्र, मित्र, भानजे और अन्य सम्बन्धियों तथा सैनिकों को भागने के लिए पुकारते हुए सब लोग भागने लगे॥१९।२१॥ उनके बाल खुले हुए थे, वस्त्र और आभूषण उलटे पलटे हो रहे थे, तेज और उत्साह का नाम तक भी नहीं रह गया था । वे यहाँ तक व्याकुल हुए हुए थे कि एक दूसरे की अपेक्षा नहीं करता था । उन्हें निश्चय सा हो गया था कि अब यह कौरव सेना बच नहीं सकती। हे भरतश्रेष्ठ ! आपके पक्ष के लोग ऐसे व्याकुल हो

द्रवमाणे तथा सैन्ये त्रस्तरूपे हतौजसि ।
प्रतिस्रोत इव ग्राहो द्रोणपुत्रः परानियात् ॥ २५ ॥
तस्याऽऽसीत्सुमहद्युद्धं शिखण्डिप्रमुखैर्गणैः ।
प्रभद्रकैश्च पञ्चालैश्चेदिभिश्च सकेकयैः ॥ २६ ॥
हत्वा बहुविधाः सेनाः पाण्डूनां युद्धदुर्मदः ।
कथञ्चित्सङ्कटान्मुक्तो मत्तद्विरदविक्रमः ॥ २७ ॥
द्रवमाणं बलं दृष्ट्वा पलायनकृतक्षणम् ।
दुर्योधनं समासाद्य द्रोणपुत्रोऽब्रवीदिदम् ॥ २८ ॥
किमियं द्रवते सेना त्रस्तरूपेव भारत ।
द्रवमाणां च राजेन्द्र नाऽवस्थापयसे रणे ॥ २९ ॥
त्वं चापि न यथापूर्वं प्रकृतिस्थो नराधिप ।
कर्णप्रभृतयश्चेमे नाऽत्रतिष्ठन्ति पार्थिव ॥ ३० ॥
अन्येष्वपि च युद्धेषु नैव सेनाऽद्रवत्तदा ।
कच्चित्क्षेमं महाबाहो तव सैन्यस्य भारत ॥ ३१ ॥
कस्मिन्निदं हते राजन्रथसिंहे बलं तव ।
एतामवस्थां सम्प्राप्तं तन्ममाऽऽचक्ष्व कौरव ॥ ३२ ॥

गये थे कि कवच फेंककर भागे और कोई-कोई आपस में एक दूसरे को पुकारते और भागने के निमित्त कहते जाते थे। कुछ योद्धा दूसरों से ठहरने के निमित्त कहते जाते थे, परन्तु आप नहीं ठहरते थे। कुछ लोगों ने सारथी-हीन के आगे से घोड़े खोल लिये और वे उनकी पीठ पर बैठकर, उन्हें एड़ी लगाकर, हाँकते हुए भागे ॥२२।२४॥ इसी प्रकार सारी सेना उत्साह और ओज से हीन तथा भय से विह्वल होकर भाग रही थी; परन्तु प्रतापी अश्वत्थामा शत्रुओं पर आक्रमण करने के निमित्त उन्हीं की ओर चले, जैसे कोई बड़ा ग्राह जल-प्रवाह के प्रतिकूल जा रहा हो। वीर अश्वत्थामा ने शिखण्डी के साथ की—प्रभद्रक, पाञ्चाल, चेदि, कैकेय आदि वीरों की—सेना से युद्ध करके उन सबको भगा दिया ॥२५।२६॥ मत्त हाथी के समान पराक्रमी अश्वत्थामा ने पाण्डव पक्ष की सेना के अनेक दलों का संहार करके किसी प्रकार अपने को सङ्कट से छुड़ाया। [ द्रोण सेनापति के मध्य में फँसे रहने के कारण से अश्वत्थामा को अपने पिता की मृत्यु का समाचार नहीं प्रतीत हो सका था ] वे जब शत्रु-सेना का संहार करके लौटे तब उन्हें देख पड़ा कि कौरवों की सेना के पाँव उखड़ गये हैं—जिसे देखो वही भागा जा रहा है। तब आश्चर्य के साथ दुर्योधन के समीप पहुँचकर अश्वत्थामा ने पूछा—हे राजेन्द्र! यह क्या बात है? आपकी सेना इस प्रकार व्याकुल हुई-हुई सी क्यों भाग रही है! हे राजेन्द्र! आप इन सबको धैर्य देकर रोकते क्यों नहीं ॥२७।२९॥ आप भी मुझे पहले की भाँति सावधान नहीं देख पड़ते; व्याकुल हुए-हुए और शोक-पीड़ित से प्रतीत होते हैं। कर्ण आदि ये श्रेष्ठ महारथी योद्धा भी रण छोड़कर भागते दिखाई पड़ रहे हैं। इसका क्या कारण है! और भी अनेक बार महाभयानक युद्ध हुए हैं, किन्तु उनमें आपकी सेना इस प्रकार जी छोड़कर नहीं भागी। हे महाबाहु! शीघ्र बताइए, आपकी सेना की कुशल तो है? हे कौरव! किस वीर की मृत्यु होने से आपकी, और सेना की,

तत्तु दुर्योधनः श्रुत्वा द्रोणपुत्रस्य भाषितम् ।
घोरमप्रियमाख्यातुं नाऽशक्नोत्पार्थिवर्षभः ॥ ३३ ॥
भिन्ना नौरिव ते पुत्रो मग्नः शोकमहार्णवे ।
बाष्पेणाऽपिहितो दृष्ट्वा द्रोणपुत्रं रथे स्थितम् ॥ ३४ ॥
ततः शारद्वतं राजा सव्रीडमिदमब्रवीत् ।
शंसाऽत्र भद्रं ते सर्वं यथा सैन्यमिदं द्रुतम् ॥ ३५ ॥
अथ शारद्वतो राजन्नार्तिमार्च्छन्पुनः पुनः ।
शशंस द्रोणपुत्राय यथा द्रोणो निपातितः ॥ ३६ ॥
कृप उवाच—वयं द्रोणं पुरस्कृत्य पृथिव्यां प्रवरं रथम् ।
प्रावर्तयाम संग्रामं पञ्चालैरेव केवलम् ॥ ३७ ॥
ततः प्रवृत्ते संग्रामे विमिश्राः कुरुसोमकाः ।
अन्योन्यमभिगर्जन्तः शस्त्रैर्देहानपातयन् ॥ ३८ ॥
वर्तमाने तथा युधे क्षीयमाणेषु संयुगे ।
धार्तराष्ट्रेषु संक्रुद्धः पिता तेऽस्त्रमुदैरयत् ॥ ३९ ॥
ततो द्रोणो ब्राह्ममस्त्रं विकुर्वाणो नरर्षभः ।
व्यहनच्छात्रवान्भल्लैः शतशोऽथ सहस्रशः ॥ ४० ॥
पाण्डवाः केकया मत्स्याः पञ्चालाश्च विशेषतः ।
संख्ये द्रोणरथं प्राप्य व्यनशन्कालचोदिताः ॥ ४१ ॥
सहस्रं नरसिंहानां द्विसाहस्रं च दन्तिनाम् ।
द्रोणो ब्रह्मास्त्रयोगेन प्रेषयामास मृत्यवे ॥ ४२ ॥

यह दशा हो गई है ॥३०।३२॥ अश्वत्थामा का प्रश्न सुनकर राजा दुर्योधन वह घोर अप्रिय समाचार उनसे न कह सके। शोक के महासागर में टूटी नाव के समान डूब रहे, नेत्रों में आँसू भरे हुए आपके पुत्र ने अश्वत्थामा को सम्मुख देखकर लज्जा के साथ कृपाचार्य से कहा—हे ब्रह्मन्! आपका कल्याण हो। आप ही इस सेना के भागने का कारण गुरु पुत्र से कहिए। तब बारम्बार घोर कष्ट का अनुभव करते हुए महात्मा कृपाचार्य ने अश्वत्थामा के आगे आर्त स्वर से द्रोणाचार्य के मारे जाने का सम्पूर्ण वृत्तान्त इस प्रकार से कहा—हे आचार्य के पुत्र! हम लोग अद्वितीय महारथी द्रोणाचार्य को आगे करके केवल पाञ्चालों के साथ घोर युद्ध कर रहे थे। उस समय कौरवगण और पाञ्चालगण परस्पर भिड़कर गरजने और शस्त्र प्रहार करके मरने और मारने लगे। इस प्रकार युद्ध हो रहा था और दोनों पक्ष के योद्धा युद्ध में मर रहे थे। तुम्हारे पिता ने युद्ध में कौरव दल को विशेष रूप से नष्ट होते देखकर, क्रुद्ध होकर, ब्रह्मास्त्र प्रकट किया। उन्होंने भल्ल बाणों से सैकड़ों-सहस्रों शत्रुओं को मारना प्रारम्भ कर दिया॥३७।४०॥ पाण्डव दल के कैकेय, मत्स्य, चेदि आदि देशों के वीर, विशेष पाञ्चाल लोग, युद्ध में काल के वश होकर द्रोणाचार्य के रथ के समीप पहुँचकर विनष्ट होने लगे। आचार्य ने ब्रह्मास्त्र के द्वारा एक सहस्र श्रेष्ठ योद्धाओं और दो सहस्र

आकर्णपलितश्यामो वयसाऽशीतिपञ्चकः ।
रणे पर्यचरद् द्रोणो वृद्धः षोडशवर्षवत् ॥ ४३ ॥
क्लिश्यमानेषु सैन्येषु वध्यमानेषु राजसु ।
अमर्षवशमापन्नाः पञ्चाला विमुखाऽभवन् ॥ ४४ ॥
तेषु किञ्चित्प्रभग्नेषु विमुखेषु सपत्नजित् ।
दिव्यमस्त्रं विकुर्वाणो बभूवाऽर्क इवोदितः ॥ ४५ ॥
स मध्यं प्राप्य पण्डूनां शररश्मिः प्रतापवान् ।
मध्यं गत इवाऽऽदित्यो दुष्प्रेक्ष्यस्ते पिताऽभवत् ॥ ४६ ॥
ते दह्यमाना द्रोणेन सूर्येणेव विराजता ।
दग्धवीर्या निरुत्साहा बभूवुर्गतचेतसः ॥ ४७ ॥
तान्दृष्ट्वा पीडितान्बाणैर्द्रोणेन मधुसूदनः ।
जयैषी पाण्डुपुत्राणामिदं वचनमब्रवीत् ॥ ४८ ॥
नैष जातु नरैः शक्यो जेतुं शस्त्रभृतां वरः ।
अपि वृत्रहणा सङ्ख्ये रथयूथपयूथपः ॥ ४९ ॥
ते यूयं धर्ममुत्सृज्य जयं रक्षत पाण्डवाः ।
यथा वः संयुगे सर्वान्न हन्याद्रुक्मवाहनः ॥ ५० ॥
अश्वत्थाम्नि हते नैष युध्येदिति मतिर्मम ।
हतं तं संयुगे कश्चिदाख्यात्वस्मै मृषा नरः ॥ ५१ ॥
एतन्नाऽरोचयद्वाक्यं कुन्तीपुत्रो धनञ्जयः ।
अरोचयंस्तु सर्वेऽन्ये कृच्छ्रेण तु युधिष्ठिरः ॥ ५२ ॥

हाथियों को क्षण भर में मार डाला। कानों तक जिनके बाल पक गये थे ऐसे साँवले, चार सौ वर्ष के वृद्ध, आचार्य युद्ध में सोलह वर्ष के युवा पुरुष के समान पराक्रम प्रकट करते हुए विचर रहे थे॥४१।४३॥ इस प्रकार जब सब सेना पीड़ित हुई, राजा लोग मरने लगे, तब अत्यन्त क्रुद्ध होने पर भी कुछ पाञ्चालगण समर से भाग गये। उस समय शत्रुविजयी आचार्य दिव्य अस्त्र का प्रयोग करके उदय हुए सूर्य के समान शोभायमान हुए। पाण्डव सेना के मध्य तुम्हारे पिता प्रतापी आचार्य मध्याह्न के सूर्य के समान दुर्निरीक्ष्य हो उठे। बाण ही उनकी किरणें जान पड़ती थीं॥४४।४६॥ सूर्य के समान विराजमान आचार्य के पराक्रम से पाञ्चालों का पराक्रम भस्म सा हो गया। वे उत्साहहीन और अचेत से हो गये। पाण्डवों की जय चाहने के निमित्त यत्न करनेवाले श्रीकृष्ण ने द्रोण के बाणों से पाञ्चालों को पीड़ित देखकर कहा—अनेक महारथियों की रक्षा करने में समर्थ, शस्त्रधारियों में श्रेष्ठ इन आचार्य श्रेष्ठ को युद्ध में, मनुष्यों की कौन कहे, साक्षात् इन्द्र भी नहीं जीत सकते। इसलिये हे पाण्डवो! धर्म का विचार छोड़कर विजय प्राप्त करने की चेष्टा करो॥४७।५०॥ यह उपाय करो, जिससे आचार्य तुम्हारी सारी सेना का नाश न कर डालें। मेरा विचार है कि अश्वत्थामा के मारे जाने पर ये फिर युद्ध नहीं करेंगे। इसलिये कोई जाकर असत्य ही कह दे कि युद्ध

आकेशाग्रान्नखाग्राच्च वक्तव्यो वक्तुमिच्छसि ।
यः स भूरिश्रवाश्छिन्नभुजः प्रायगतस्त्वया ॥ २८ ॥
वार्यमाणेन हि हतस्ततः पापतरं नु किम् ।
गाहमानो मया द्रोणो दिव्येनाऽस्त्रेण संयुगे ॥ २९ ॥
विसृष्टशस्त्रो निहतः किं तत्र क्रूर दुष्कृतम् ।
अयुध्यमानं यस्त्वाजौ तथा प्रायगतं मुनिम् ॥ ३० ॥
छिन्नबाहुं परैर्हन्यात्सात्यके स कथं वदेत् ।
निहत्य त्वां पदा भूमौ स विकर्षति वीर्यवान् ॥ ३१ ॥
किं तदा निहंस्येनं भूत्वा पुरुषसत्तमः ।
त्वया पुनरनार्येण पूर्वं पार्थेन निर्जितः ॥ ३२ ॥
यदा तदा हतः शूरः सौमदत्तिः प्रतापवान् ।
यत्र यत्र तु पाण्डूनां द्रोणो द्रावयते चमूम् ॥ ३३ ॥
किरञ्छरसहस्राणि तत्र तत्र प्रयाम्यहम् ।
स त्वमेवंविधं कृत्वा कर्म चाण्डालवत्स्वयम् ॥ ३४ ॥
वक्तुमर्हसि वक्तव्यः कस्मात्त्वं परुषाण्यथ ।
कर्ता त्वं कर्मणो ह्यस्य नाऽहं वृष्णिकुलाधम ॥ ३५ ॥
पापानां च त्वमावासः कर्मणां मा पुनर्वद ।
जोषमास्व न मां भूयो वक्तुमर्हस्यतः परम् ॥ ३६ ॥

को अनुचित कर्म करनेवाले कहते हैं। यद्यपि लोग क्षमा की प्रशंसा करते हैं तथापि पापी पुरुष के प्रति कभी क्षमा का प्रयोग न करना चाहिए—वह क्षमा का पात्र ही नहीं। पापी समझता है कि क्षमा करनेवाला मुझसे भयभीत हो गया। हे सात्यकि! तुम स्वयं क्षुद्रप्रकृति, नीच विचार और पाप-निश्चय से दूषित हो। नख से शिख तक सब प्रकार निन्दा के योग्य होकर भी तुम मुझे निन्दित ठहराना चाहते हो। हे सात्यकि! वीर भूरिश्रवा का हाथ पहले ही काटकर अर्जुन ने उन्हें बेकार कर दिया था। इससे वे शस्त्र रखकर, रण से विमुख होकर, प्राणत्याग करने के निमित्त उद्यत थे। ऐसी अवस्था में, सबके मना करने पर भी, तुमने उन्हें मार ही डाला। इससे अधिक पाप और क्या हो सकता है!॥२८।२९॥ हे मूढ़प्रकृति यादव! युद्धभूमि में द्रोणाचार्य तो पहले मुझ पर दिव्य अस्त्र का प्रयोग कर रहे थे, पीछे उन्होंने शस्त्र रख दिये और उसी अवस्था में मैंने उनको मारा है तो इसमें पाप या अधर्म क्या हुआ? जो मनुष्य शस्त्र त्यागकर मुनियों की भाँति मौन होकर योग से शरीर छोड़ना चाहता हो, जिसका हाथ कट गया हो और जो युद्ध न करता हो, उसे मार डालनेवाला पापी पुरुष दूसरे की निन्दा कैसे कर सकता है? जिस समय पराक्रमी भूरिश्रवा ने तुमको पृथ्वी पर पटक दिया था, पैरों से मारा था, पृथ्वी पर घसीटा था, तभी तुमने क्यों न उन्हें मारा? यदि तुम में कुछ बल और वीरता का घमण्ड था तो उसी समय उनको मारते। उस दशा में अवश्य ही तुम्हारी प्रशंसा होती और तुम पुरुषश्रेष्ठ कहलाते॥३०।३२॥ किन्तु जब

अधरोत्तरमेतद्धि यन्मां त्वं वक्तुमर्हसि ।
अथ वक्ष्यसि मां मौर्ख्याद् भूयः परुषमीदृशम् ॥ ३७ ॥
गमयिष्यामि बाणैस्त्वां युधि वैवस्वतक्षयम् ।
न चैवं मूर्ख धर्मेण केवलेनैव शक्यते ॥ ३८ ॥
तेषामपि ह्यधर्मेण चेष्टितं शृणु यादृशम् ।
वञ्चितः पाण्डवः पूर्वमधर्मेण युधिष्ठिरः ॥ ३९ ॥
द्रौपदी च परिक्लिष्टा तथाऽधर्मेण सात्यके ।
प्रव्राजिता वनं सर्वे पाण्डवाः सह कृष्णया ॥ ४० ॥
सर्वस्वमपकृष्टं च तथाऽधर्मेण बालिश ।
अधर्मेणाऽपकृष्टश्च मद्रराजः परैरितः ॥ ४१ ॥
अधर्मेण तथा बालः सौभद्रो विनिपातितः ।
इतोऽप्यधर्मेण हतो भीष्मः परपुरञ्जयः ॥ ४२ ॥
भूरिश्रवा ह्यधर्मेण त्वया धर्मविदा हतः ।
एवं परैराचरितं पाण्डवेयैश्च संयुगे ॥ ४३ ॥
रक्षमाणैर्जयं वीरैर्धर्मज्ञैरपि सात्वत ।
दुर्ज्ञेयः स परो धर्मस्तथाऽधर्मश्च दुर्विदः ॥ ४४ ॥
युध्यस्व कौरवैः सार्धं मा गाः पितृनिवेशनम् ।
सञ्जय उवाच—एवमादीनि वाक्यानि क्रूराणि परुषाणि च ॥ ४५ ॥

---

अर्जुन ने प्रतापी भूरिश्रवा का हाथ काटकर उन्हें बेकार कर दिया तब तुमने अपने अनार्य होने का परिचय दिया, मेरे को मारने में अपनी बहादुरी दिखाई। और मैं तो वहीं-वहीं जाकर द्रोणाचार्य का सामना करता था जहाँ जहाँ वे बाण बरसाकर पाण्डवों की सेना को भगाते थे। हे सात्यकि! स्वयं चण्डाल की भाँति भूरिश्रवा रूप निंदित कर्म करके भी क्यों मेरी निन्दा कर रहे हो? ऐसे कठोर वचन क्यों कह रहे हो? हे वृष्णि कुल कलङ्क! तुम्हीं पापी और पापों का निवासस्थान हो, मैं नहीं॥३२।३६॥इसलिए अब फिर ऐसे वचन कहकर मुझे कुपित न करना। मौन रहो, अब कटु वचन न कहना। यदि मूर्खता के कारण फिर इस प्रकार के कठोर वचन कहोगे तो मैं तुम को जीता न छोडूँगा। हे मूर्ख! केवल धर्म से ही समर में विजय नहीं प्राप्त होती। पाण्डव और कौरव दोनों ने ही समय समय पर, कार्य साधन के निमित्त, अधर्म किया है॥३६।३९॥सबसे पहले तो कौरवों ने ही अधर्म से राजा युधिष्ठिर को छला है और द्रौपदी को क्लेश पहुँचाये हैं। द्रौपदी सहित सब पाण्डवों को अधर्म से ही वन भेजा है और उनका सर्वस्व छीन लिया है। शल्य पाण्डवों की ओर से युद्ध करने आ रहे थे, उन्हें कौरवों ने अधर्मपूर्वक अपने पक्ष में कर लिया। सबसे बढ़कर अधर्म यह किया कि बालक वीर अभिमन्यु को कई महारथियों ने निहत्था करके मार डाला ॥३९।४२॥फिर इधर पाण्डवों ने भी अधर्म का आश्रय लेकर शत्रुदमन भीष्म पितामह को युद्धभूमि में गिराया॥ तुमने धर्म को जानते हुए भी अधर्म से भूरिश्रवा को मारा। इस प्रकार हे यादव! धर्म को जानते रहने

आवितः सात्यकिः श्रीमानाकम्पित इवाऽभवत् ।
तच्छ्रुत्वा क्रोधताम्राक्षः सात्यकिस्त्वाददे गदाम् ॥ ४६ ॥
विनिःश्वस्य यथा सर्पः प्रणिधाय रथे धनुः ।
ततोऽभिपत्य पाञ्चाल्यं संरम्भेणेदमब्रवीत् ॥ ४७ ॥
न त्वां वक्ष्यामि परुषं हनिष्ये त्वां वधक्षमम् ।
तमापतन्तं सहसा महाबलममर्षणम् ॥ ४८ ॥
पाञ्चाल्यायाऽभिसंक्रुद्धमन्तकायाऽन्तकोपमम् ।
चोदितो वासुदेवेन भीमसेनो महाबलः ॥ ४९ ॥
अवप्लुत्य रथात्तूर्णं बाहुभ्यां समवारयत् ।
द्रवमाणं तथा क्रुद्धं सात्यकिं पाण्डवो बली ॥ ५० ॥
प्रस्पन्दमानमादाय जगाम बलिनं बलात् ।
स्थित्वा विष्टभ्य चरणौ भीमेन शिनिपुङ्गवः ॥ ५१ ॥
निगृहीतः पदे षष्ठे बलेन बलिनां वरः ।
अवरुह्य रथात्तूर्णं ध्रियमाणं बलीयसा ॥ ५२ ॥
उवाच श्लक्ष्णया वाचा सहदेवो विशाम्पते ।
अस्माकं पुरुषव्याघ्र मित्रमन्यन्न विद्यते ॥ ५३ ॥
परमन्धकवृष्णिभ्यः पञ्चालेभ्यश्च मारिष ।
तथैवाऽन्धकवृष्णीनां तथैव च विशेषतः ॥ ५४ ॥

पर भी विजय की आकाक्षा से वीर कौरव और पाण्डवों ने अधर्म का आश्रय लिया है । क्या धर्म है और क्या अधर्म, इसका तत्त्व बहुत ही गूढ़ और दुर्ज्ञेय है । इसलिए मैं फिर भी तुमको समझाता हूँ कि पहले की भाँति कौरवों से युद्ध करो । मेरे मुख लगकर मरने की तैयारी न करो ॥४२।४५॥ सञ्जय कहते हैं—हे महाराज ! धृष्टद्युम्न के ऐसे क्रूर और कठोर वाक्य सुनकर वीर प्रतापी सात्यकि क्रोध से काँपने लगे । उनके नेत्र लाल हो गये। सर्प की भाँति फुफकारते हुए सात्यकि ने रथ पर धनुष-बाण रख कर गदा हाथ में ले ली। वे झपट कर धृष्टद्युम्न की ओर चले और कहने लगे— हे दुरात्मा धृष्टद्युम्न ! मैं तुम्हें कटु वचन नहीं कहूँगा, बल्कि मार ही डालूँगा; क्योंकि तुम इसी योग्य ही हो ॥४५।४८॥ महाबली सात्यकि को इस प्रकार, मृत्यु की भाँति कुपित होकर धृष्टद्युम्न पर काल के तुल्य आक्रमण करने के निमित्त जाते देख श्रीकृष्ण ने सोचा कि यह तो बड़ा अनर्थ हुआ जाता है । उन्होंने शीघ्रता के साथ भीमसेन को इशारा किया । महाबली भीमसेन तुरन्त ही रथ से उतर पड़े । उन्होंने दौड़कर क्रोध से झपटे जा रहे और काँप रहे सात्यकि को बलपूर्वक दोनों हाथों से पकड़ लिया। महाबली भीमसेन के रोकने पर भी सात्यकि छः पग आगे बढ़ ही गये । परन्तु वहाँ जोर से पाँव जमाकर भीमसेन ने उन्हें रोक ही लिया॥४८।५२॥ इसी समय नीतिज्ञ सहदेव ने रथ से उतरकर मधुर वाणी से समझाते हुए सात्यकि से कहा—हे पुरुषसिंह ! अन्धक वृष्णि-वंश के यादव और पाञ्चालगण, दोनों ही हमारे सर्व-श्रेष्ठ सहायक हैं । यादवों में भी विशेष रूप से श्रीकृष्ण

कृष्णस्य च तथाऽस्मत्तो मित्रमन्यन्न विद्यते ।
पञ्चालानां च वार्ष्णेय समुद्रान्तां विचिन्वताम् ॥ ५५ ॥
नाऽन्यदस्ति परं मित्रं यथा पाण्डववृष्णयः ।
स भवानीदृशं मित्रं मन्यते च यथा भवान् ॥ ५६ ॥
भवन्तश्च यथाऽस्माकं भवतां च तथा वयम् ।
स एवं सर्वधर्मज्ञ मित्रधर्ममनुस्मरन् ॥ ५७ ॥
नियच्छ मन्युं पाञ्चाल्यात्प्रशाम्य शिनिपुङ्गव ।
पार्षतस्य क्षम त्वं वै क्षमतां पार्षतश्च ते ॥ ५८ ॥
वयं क्षमयितारश्च किमन्यत्र शमाद्भवेत् ।
प्रशाम्यमाने शैनेये सहदेवेन मारिष ॥ ५९ ॥
पाञ्चालराजस्य सुतः प्रहसन्निदमब्रवीत् ।
मुञ्च मुञ्च शिनेः पौत्रं भीम युद्धमदान्वितम् ॥ ६० ॥
आसादयतु मामेष धराधरमिवाऽनिलः ।
यादवस्य शितैर्बाणैः संरम्भं विनयाम्यहम् ॥ ६१ ॥
युद्धश्रद्धां च कौन्तेय जीवितं चाऽस्य संयुगे ।
किं नु शक्यं मया कर्तुं कार्यं यदिदमुद्यतम् ॥ ६२ ॥
सुमहत्पाण्डुपुत्राणामायान्त्येते हि कौरवाः ।
अथवा फाल्गुनः सर्वान्वारयिष्यति संयुगे ॥ ६३ ॥
अहमप्यस्य मूर्धानं पातयिष्यामि सायकैः ।
मन्यते छिन्नबाहुं मां भूरिश्रवसमाहवे ॥ ६४ ॥

---

हमारे हितैषी हैं । हे सात्यकि ! श्रीकृष्ण जैसे हमारे मित्र हैं वैसे ही हम भी उनके अनुगत मित्र हैं। पाञ्चालगण भी पृथ्वीमण्डल में खोजकर पाण्डवों और यादवों से बढ़कर अपना मित्र नहीं पावेंगे। इस प्रकार, हमारे सम्बन्ध से, पाञ्चालगण भी यादवों के मित्र हैं और यादव भी पाञ्चालों के मित्र हैं॥५२।५७॥सब धर्मों के जाननेवाले हे वीर-वर ! तुम मित्र-धर्म का स्मरण करके धृष्टद्युम्न के ऊपर उत्पन्न क्रोध को शान्त करो। तुम धृष्टद्युम्न की बातों को क्षमा करो और धृष्टद्युम्न तुम्हारी बातों को भूल जावें। हम लोग भी क्षमा करते हैं और क्षमा करने के निमित्त तुम दोनों मित्रों से अनुरोध करते हैं। क्षमा और शान्ति में ही हम सबका कल्याण है। शान्ति से बढ़कर और कुछ नहीं है॥५७।५९॥हे महाराज ! इस प्रकार सहदेव जब सात्यकि को शान्त करने लगे तब धृष्टद्युम्न ने हँसकर कहा—हे भीमसेन ! सात्यकि को छोड़ दो, छोड़ दो। इन्हें युद्ध का घमण्ड हुआ हुआ है। पर्वत से जैसे आँधी टकराती है वैसे ही ये मेरे समीप आवें तो। मैं तीक्ष्ण बाणों से इनके घमण्ड और युद्ध की इच्छा को अभी मिटाए देता हूँ। इनका जीवन मैं अभी नष्ट कर दूँगा। पाण्डवों का जो कार्य मेरे करने निमित्त हो सो बताओ, मैं उसे अभी कर दूँगा। यह देखो,कौरवों की सेना समीप आ पहुँची है॥५९।६३॥अथवा वीर अर्जुन इन सब शत्रुओं का संहार करेंगे, तब तक मैं सात्यकि का

उत्सृजैनमहं चैनमेष वा मां हनिष्यति ।
श्रृण्वन्पाञ्चालवाक्यानि सात्यकिःसर्पवच्छ्वसन्॥ ६५ ॥
भीमबाह्वन्तरे सक्तो विस्फुरत्यनिशं बली ।
तौ वृषाविव नर्दन्तौ बलिनौ बाहुशालिनौ ॥ ६६ ॥
त्वरया वासुदेवश्च धर्मराजश्च मारिष ।
यत्नेन महता वीरौ वारयामासतुस्ततः ॥ ६७ ॥
निवार्य परमेष्वासौ कोपसंरक्तलोचनौ ।
युयुत्सूनपरान्संख्ये प्रतीयुः क्षत्रियर्षभाः ॥ ६८ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि नारायणास्त्रमोक्षपर्वणि धृष्टद्युम्नसात्यकिक्रोधे अष्टनवत्यधिकशततमोऽध्याय ॥ १९८॥

सिर धड़ से अलग करता हूँ। ये मुझे भी भूरिश्रवा समझते हैं, जिनका हाथ अर्जुन ने काट डाला था। इन्हें छोड़ दो, या तो युद्ध में ये मुझे मारेंगे या मैं इन्हें मारूँगा॥६३।६५॥हे राजेन्द्र ! धृष्टद्युम्न के वचन सुनकर सात्यकि सर्प की भाँति श्वास ले रहे थे। भीमसेन की दोनों भुजाओं के मध्य में रहने के कारण वे छूटने के निमित्त बारम्बार यत्न कर रहे थे। वे बली महाबाहु दोनों वीर दो साँड़ों की भाँति गरज रहे थे। इसी मध्य में श्रीकृष्ण और युधिष्ठिर दोनों ने शीघ्रता से जाकर, बड़ी कठिनता से, समझा-बुझाकर दोनों को शान्त कर दिया। इस प्रकार क्रोध से लाल नेत्र करके युद्ध करने के निमित्त उद्यत दोनों महारथियों के शान्त होने पर पाण्डव पक्ष के क्षत्रियश्रेष्ठ वीर, युद्ध के निमित्त आ रहे, शत्रुओं की ओर बड़े वेग से बढ़े ॥६५।६८॥

—०—

द्रोणपर्व का एक सौ अट्ठानवे अध्याय समाप्त हुआ ॥ १९८

अथ नवनवत्यधिकशततमोऽध्याय ॥ १९९ ॥

सञ्जय उवाच—ततः स कदनं चक्रे रिपूणां द्रोणनन्दनः ।
युगान्ते सर्वभूतानां कालसृष्ट इवाऽन्तकः ॥ १ ॥
ध्वजद्रुमं शस्त्रश्रृङ्गं हतनागमहाशिलम् ।
अश्वकिम्पुरुषाकीर्णं शरासनलतावृतम् ॥ २ ॥
क्रव्यादपक्षिसंघुष्टं भूतयक्षगणाकुलम् ।
निहत्य शात्रवान्भल्लैः सोऽचिनोद्देहपर्वतम् ॥ ३ ॥
ततो वेगेन महता विनद्य स नरर्षभः ।
प्रतिज्ञां श्रावयामास पुनरेव तवाऽऽत्मजम् ॥ ४ ॥

एक सौ निनानवे अध्याय॥ १९९ ॥

सञ्जय कहते हैं—हे महाराज ! इधर अश्वत्थामा प्रलयकाल में काल प्रेरित मृत्यु की भाँति शत्रु सेना का संहार करने लगे। उनके भल्ल बाणों से असंख्य शत्रु मरने लगे और उनकी लाशों का एक पर्वत सा बन गया। ध्वजाएँ उस पर्वत के वृक्ष, शस्त्र उसके शिखर, मरे हुए हाथी उसकी बड़ी बड़ी शिलाएँ, घोड़े पर्वत पर विचरनेवाले घुड़मुँह किम्पुरुष, धनुष उस पर की लताएँ, राक्षस और मांसाहारी जीव उस पर शब्द करनेवाले पक्षी और भूतगण उस पर विहार करनेवाले यक्ष जान पड़ते थे॥१।३॥महावीर अश्वत्थामा

यस्माद्युध्यन्तमाचार्यं धर्मकंचुकमास्थितः ।
मुञ्च शस्त्रमिति प्राह कुन्तीपुत्रो युधिष्ठिरः ॥ ५ ॥
तस्मात्सम्पश्यतस्तस्य द्रावयिष्यामि वाहिनीम् ।
विद्राव्य सर्वान्हन्ताऽस्मि जाल्मं पाञ्चाल्यमेव तु ॥ ६ ॥
सर्वानेतान्हनिष्यामि यदि योत्स्यन्ति मां रणे ।
सत्यं ते प्रतिजानामि परिवर्तय वाहिनीम् ॥ ७ ॥
तच्छ्रुत्वा तव पुत्रस्तु वाहिनीं पर्यवर्तयत् ।
सिंहनादेन महता व्यपोह्य सुमहद्भयम् ॥ ८ ॥
ततः समागमो राजन्कुरुपाण्डवसेनयोः ।
पुनरेवाऽभवत्तीव्रः पूर्णसागरयोरिव ॥ ९ ॥
संरब्धा हि स्थिरीभूता द्रोणपुत्रेण कौरवाः ।
उदग्राः पाण्डुपञ्चाला द्रोणस्य निधनेन च ॥ १० ॥
तेषां परमहृष्टानां जयमात्मनि पश्यताम् ।
संरब्धानां महावेगः प्रादुरासीद्विशाम्पते ॥ ११ ॥
यथा शिलोच्चये शैलः सागरैः सागरो यथा ।
प्रतिहन्येत राजेन्द्र तथाऽऽसन्कुरुपाण्डवाः ॥ १२ ॥
ततः शङ्खसहस्राणि भेरीणामयुतानि च ।
अवादयन्त संहृष्टाः कुरुपाण्डवसैनिकाः ॥ १३ ॥
यथा निर्मथ्यमानस्य सागरस्य तु निःस्वनः ।
अभवत्तव सैन्यस्य सुमहानद्भुतोपमः ॥ १४ ॥

ने भयानक सिंहनाद करने के पश्चात् जोर से चिल्लाकर दुर्योधन को अपनी प्रतिज्ञा सुनाकर कहा—हे राजेन्द्र ! मैं सत्य कहता हूँ कि युधिष्ठिर ने जो धोखा देकर, सत्य-सदृश मिथ्या वचन कहकर, धर्मयुद्ध कर रहे मेरे पिता से शस्त्र रखवा दिये हैं, उसका परिणाम इस समय उन्हें अवश्य ही भोगना पड़ेगा। मैं उनके सम्मुख ही पाण्डवों की सारी सेना का संहार करके दुरात्मा नीच धृष्टद्युम्न को मारूँगा। यदि पाण्डव पक्ष के वीर समर से विमुख न हुए, मुझसे युद्ध करते रहे, तो मैं उन सबको जीता न छोड़ूँगा। आप अपनी सेना को युद्ध करने के निमित्त लौटाइए॥५-७॥हे राजेन्द्र ! दुर्योधन ने गुरु-पुत्र के ये वाक्य सुनकर, सिंह की भाँति गरजकर, अपनी सेना को निर्भय किया। सब कौरव सेना उत्साहित होकर युद्ध करने को लौट पड़ी। भरे हुए दो सागरों के समान फिर कौरवों और पाण्डवों की सेनाएँ परस्पर भिड़ गईं। अश्वत्थामा की प्रतिज्ञा सुनकर कौरव क्रुद्ध होकर स्थिर भाव से युद्ध करने को प्रस्तुत हुए। उन्हें उत्तेजित देखकर पाञ्चाल और पाण्डवगण भी उत्साहित हो उठे। पाञ्चाल तथा पाण्डव लोग द्रोणाचार्य के वध से पहले ही प्रसन्न हो रहे थे और उन्हें अपनी ही जीत दिखाई पड़ रही थी। इस समय क्रोध करके वे बड़े वेग से शत्रुसेना पर आक्रमण करने लगे ॥८-११॥ जैसे दो पर्वत या दो समुद्र टक्कर लें वैसे ही कौरवों और पाण्डवों की सेनाओं

प्रादुश्चक्रे ततो द्रौणिरस्त्रं नारायणं तदा ।
अभिसन्धाय पाण्डूनां पाञ्चालानां च वाहिनीम् ॥ १५ ॥
प्रादुरासंस्ततो बाणा दीप्ताग्राः खे सहस्रशः ।
पाण्डवान्क्षपयिष्यन्तो दीप्तास्याः पन्नगा इव ॥ १६ ॥
ते दिशः खं च सैन्यं च समावृण्वन्महाहवे ।
मुहूर्ताद्भास्करस्येव लोके राजन्गभस्तयः ॥ १७ ॥
तथाऽपरे द्योतमाना ज्योतींषीवाऽमलाम्बरे ।
प्रादुरासन्महाराज कार्ष्णायसमया गुडाः ॥ १८ ॥
चतुश्चक्रा द्विचक्राश्च शतघ्न्यो बहुला गदाः ।
चक्राणि च क्षुरान्तानि मण्डलानीव भास्वतः ॥ १९ ॥
शस्त्राकृतिभिराकीर्णमतीव पुरुषर्षभ ।
दृष्ट्वाऽन्तरिक्षमाविग्नाः पाण्डुपञ्चालसृञ्जयाः ॥ २० ॥
यथा यथा ह्ययुध्यन्त पाण्डवानां महारथाः ।
तथा तथा तदस्त्रं वै व्यवर्धत जनाधिप ॥ २१ ॥
वध्यमानास्तदाऽस्त्रेण तेन नारायणेन वै ।
दह्यमानाऽनलेनेव सर्वतोऽभ्यर्दिता रणे ॥ २२ ॥
यथा हि शिशिरापाये दहेत्कक्षं हुताशनः ।
तथा तदस्त्रं पाण्डूनां ददाह ध्वजिनीं प्रभो ॥ २३ ॥
आपूर्यमाणेनाऽस्त्रेण सैन्ये क्षीयति च प्रभो ।
जगाम परमं त्रासं धर्मपुत्रो युधिष्ठिरः ॥ २४ ॥

का हाल हुआ। दोनों पक्ष के सैनिक परम प्रसन्न होकर सहस्रों की संख्या में शङ्ख, भेरी आदि बाजे बजाने लगे। जैसे सागर के मथे जाने पर भयानक शब्द हुआ था वैसा ही, दोनों सेनाओं का, शब्द पृथ्वी और आकाश में गूँज उठा॥१२।१४॥हे राजेन्द्र! तब वीर अश्वत्थामा ने पाण्डवों और पाञ्चालों की सेना को लक्ष्य करके नारायणास्त्र प्रकट किया। उस अस्त्र के प्रभाव से अश्वत्थामा के धनुष से प्रज्वलित मुखवाले सर्पों के समान असंख्य प्रदीप्त बाण निकलने और पाण्डवों को व्याकुल करने लगे। क्षण भर में उन बाणों ने सूर्य की किरणों की भाँति सम्पूर्ण आकाश, दसों दिशाओं और सारी सेना को ढक लिया। आकाश में लोहमय वज्रमुष्टियाँ प्रकट होकर ज्योतिर्मय पदार्थों या उल्काओं के समान इधर उधर गिरने लगीं। चार चक्रों और दो चक्रोंवाली विचित्र शतघ्नियाँ और गदाएँ, सूर्यमण्डलाकार पैने चक्र और अन्य विविध शस्त्रों के आकार के पदार्थ चारों ओर प्रकाशमान हो उठे॥१५।१९॥पाण्डव, पाञ्चाल और सृञ्जयगण आकाशमण्डल को प्रज्वलित अस्त्र-शस्त्रों से परिपूर्ण देखकर बहुत ही व्याकुल हो उठे। हे नर-नाथ! जैसे जैसे पाण्डवों के महारथी योद्धा युद्ध करते थे वैसे ही वैसे उस अस्त्र का तेज और प्रभाव बढ़ता जाता था। उस अग्निसदृश नारायणास्त्र के तेज से सब सैनिक मरने और भस्म तथा पीड़ित होने लगे। शीतकाल के पश्चात् ग्रीष्म

द्रवमाणं तु तत्सैन्यं दृष्ट्वा विगतचेतनम् ।
मध्यस्थतां च पार्थस्य धर्मपुत्रोऽब्रवीदिदम् ॥ २५ ॥
धृष्टद्युम्न पलायस्व सह पाञ्चालसेनया ।
सात्यके त्वं च गच्छस्व वृष्ण्यन्धकवृतो महान् ॥ २६ ॥
वासुदेवोऽपि धर्मात्मा करिष्यत्यात्मनः क्षमम् ।
श्रेयो ह्युपदिशत्येष लोकस्य किमुताऽऽत्मनः ॥ २७ ॥
संग्रामस्तु न कर्तव्यः सर्वसैन्यान्ब्रवीमि वः ।
अहं हि सह सोदर्यैः प्रवेक्ष्ये हव्यवाहनम् ॥ २८ ॥
भीष्मद्रोणार्णवं तीर्त्वा संग्रामे भीरुदुस्तरे ।
निमज्जिष्यामि सलिले सगणो द्रौणिगोष्पदे ॥ २९ ॥
कामः सम्पद्यतामस्य बीभत्सोराशु मां प्रति ।
कल्याणवृत्तिराचार्यो मया युधि निपातितः ॥ ३० ॥
येन बालः स सौभद्रो युद्धानामविशारदः ।
समर्थैर्बहुभिः क्रूरैर्घातितो नाऽभिपालितः ॥ ३१ ॥
येन विब्रुवती प्रश्नं तथा कृष्णा सभां गता ।
उपेक्षिता सपुत्रेण दासभावं नियच्छती ॥ ३२ ॥
जिघांसुर्धार्तराष्ट्रश्च श्रान्तेष्वश्वेषु फाल्गुनः ।
कवचेन तथा गुप्तो रक्षार्थं सैन्धवस्य च ॥ ३३ ॥
येन ब्रह्मास्त्रविदुषा पाञ्चालाः सत्यजिन्मुखाः ।
कुर्वाणा मज्जये यत्नं समूला विनिपातिताः ॥ ३४ ॥

ऋतु में अग्नि जैसे सूखी घास के ढेर को जलाती है वैसे ही नारायणास्त्र पाण्डव सेना को भस्म करने लगा॥२०।२१॥ हे महाराज ! धर्मराज युधिष्ठिर ने अश्वत्थामा के नारायणास्त्र के प्रभाव से अपनी सेना के कुछ मनुष्यों को मरते, कुछ को अचेत, कुछ को भागते और अर्जुन को युद्ध से निराश देखकर भय से व्याकुल होकर कहा—हे धृष्टद्युम्न ! तुम पाञ्चालों की सेना लेकर भाग जाओ। हे सात्यकि ! तुम भी वृष्णि-अन्धक आदि यादव वीरों को लेकर प्रस्थान करो । धर्मात्मा श्रीकृष्ण स्वयं अपनी रक्षा का उपाय निकाल लेंगे, क्योंकि जब वे औरों को उनके कल्याण का उपदेश करते हैं तब अपने निजके बचने का उपाय क्यों न सोचेंगे ॥२६।२७॥ हे सैनिको ! मैं तुम से कहता हूं कि अब युद्ध न करो । मैं अपने भाइयों के साथ जलती हुई अग्नि में कूदकर प्राणत्याग करूंगा । हाय ! भीष्म और द्रोणरूप महासागर के पार होकर मैं इस समय गाय के पांवों के गढ़े के समान अश्वत्थामा के पराक्रम में बन्धु-बान्धवों सहित डूब रहा हूं॥२८।२९॥ अर्जुन मुझ पर इसलिए कुपित हैं कि मैंने मिथ्या कह, उनके महात्मा आचार्य का वध कराया है । सो मैं प्राणत्याग करके अर्जुन की इच्छा पूर्ण करूंगा । मगर निपुण, निष्ठुर कर्ण आदि महारथियों ने जब युद्ध-कला में कुशल, और बालक अभिमन्यु को निहत्था करके मारा था, तब अर्जुन ने उसकी रक्षा नहीं की । पति-परायणा द्रौपदी

येन प्रव्राज्यमानाश्च राज्याद्वयमधर्मतः ।
निवार्यमाणेनाऽस्माभिरनुगन्तुं तदेपिताः ॥ ३५ ॥
योऽसावत्यन्तमस्मासु कुर्वाणः सौहृदं परम् ।
हतस्तदर्थे मरणं गमिष्यामि सबान्धवः ॥ ३६ ॥
एवं ब्रुवति कौन्तेये दाशार्हस्त्वरितस्ततः ।
निवार्य सैन्यं बाहुभ्यामिदं वचनमब्रवीत् ॥ ३७ ॥
शीघ्रं न्यस्यत शस्त्राणि वाहेभ्यश्चाऽवरोहत ।
एष योगोऽत्र विहितः प्रतिघेधे महात्मना ॥ ३८ ॥
द्विपाश्वस्यन्दनेभ्यश्च क्षितिं सर्वेऽवरोहत ।
एवमेतन्न वो हन्यादस्त्रं भूमौ निरायुधान् ॥ ३९ ॥
यथा यथा हि युध्यन्ते योधा ह्यस्त्रमिदं प्रति ।
तथा तथा भवन्त्येते कौरवा बलवत्तराः ॥ ४० ॥
निक्षेप्स्यन्ति च शस्त्राणि वाहनेभ्योऽवरुह्य ये ।
तान्नैतदस्त्रं संग्रामे निहनिष्यति मानवान् ॥ ४१ ॥
ये त्वेतत्प्रतियोत्स्यन्ति मनसाऽपीह केचन ।
निहनिष्यति तान्सर्वान्रसातलगतानपि ॥ ४२ ॥

ने कौरव-सभा में दीन दशा को प्राप्त होकर दासी भाव से बचने के निमित्त जब प्रश्न किया था तब पुत्र सहित द्रोणाचार्य ने भी उपेक्षा दिखलाई थी, धर्मानुकूल उत्तर नहीं दिया था। अन्य सैनिकों के थक जाने पर जब दुर्योधन ने अर्जुन-वध के निमित्त उत्सुकता प्रकट की थी तब द्रोणाचार्य ने उसको अभेद्य कवच बाँध दिया था और उसे अर्जुन के मारने और जयद्रथ की रक्षा करने के निमित्त भेजा था। मेरे विजय-काम के निमित्त प्राण पर रहे, पुत्र-बन्धु-बान्धव सहित सत्यजित आदि, पाञ्चालों को द्रोणाचार्य ने ब्रह्मास्त्र के बल से मार डाला ॥३०।३४॥ कौरवों ने अधर्म के आश्रय जब हम लोगों को देश से निकालकर वन को भेज दिया था तब द्रोणाचार्य ने ही हमें युद्ध नहीं करने दिया था। इस प्रकार सदा हमपर अपना स्नेह दिखलानेवाले हित-चिन्तक द्रोणाचार्य जब मारे गये तब मुझे भी भाइयों सहित मर जाना ही चाहिए॥३५।३६॥ संजय कहते हैं कि हे राजेन्द्र! युधिष्ठिर इस प्रकार दुःखित होकर व्यंग्य वचन कह ही रहे थे कि इसी समय श्रीकृष्ण ने हाथ के इशारे से पाण्डव पक्ष के सैनिकों को युद्ध से रोकते हुए कहा—हे वीरो! तुम लोग शीघ्र अस्त्र-शस्त्र रखकर अपने-अपने वाहनों से नीचे उतर आओ। तुम लोग शस्त्र त्यागकर जब पृथ्वी पर पड़ जाओगे तभी इस अमोघ नारायणास्त्र के तेज से बच सकोगे। इस अस्त्र से बचने का यही एक उपाय है। रथ, घोड़े, हाथी आदि की पीठों पर से उतरकर, शस्त्र रखकर, पृथ्वी पर पड़ रहनेवालों को यह अस्त्र नहीं नष्ट करता ॥३७।३९॥ हमारे योद्धा लोग जैसे जैसे इस अस्त्र को व्यर्थ करने के निमित्त युद्ध करेंगे वैसे ही वैसे इस अस्त्र के प्रभाव से कौरव प्रबल होते जावेंगे। मैं सत्य कहता हूँ और तुम लोगों को समझाता हूँ कि जो लोग वाहनों से उतर आते हैं, शस्त्र फेंक देते हैं, हाथ जोड़ते और दीन भाव से प्रणाम करते हैं, उन मनुष्यों को यह अस्त्र नहीं मारता। इसके विरुद्ध जो लोग मन से भी युद्ध करने की इच्छा करेंगे वे, चाहे पाताल में

ते वचस्तस्य तच्छ्रुत्वा वासुदेवस्य भारत ।
ईषुः सर्वे समुत्स्रष्टुं मनोभिः करणेन च ॥ ४३ ॥
तत उत्स्रष्टुकामांस्तानस्त्राण्यालक्ष्य पाण्डवः ।
भीमसेनोऽब्रवीद्राजन्निदं संहर्षयन्वचः ॥ ४४ ॥
न कथञ्चन शस्त्राणि मोक्तव्यानीह केनचित् ।
अहमावारयिष्यामि द्रोणपुत्रास्त्रमाशुगैः ॥ ४५ ॥
गदयाऽप्यनया गुर्व्या हेमविग्रहया रणे ।
कालवत्प्रहरिष्यामि द्रौणेरस्त्रं विशातयन् ॥ ४६ ॥
न हि मे विक्रमे तुल्यः कश्चिदस्ति पुमानिह ।
यथैव सवितुस्तुल्यं ज्योतिरन्यन्न विद्यते ॥ ४७ ॥
पश्यतेमौ हि मे बाहू नागराजकरोपमौ ।
समर्थौ पर्वतस्यापि शैशिरस्य निपातने ॥ ४८ ॥
नागायुतसमप्राणो ह्यहमेको नरेष्विह ।
शक्रो यथाऽप्रतिद्वन्द्वो दिवि देवेषु विश्रुतः ॥ ४९ ॥
अद्य पश्यत मे वीर्यं बाह्वोः पीनांसयोर्युधि ।
ज्वलमानस्य दीप्तस्य द्रौणेरस्त्रस्य वा रणे ॥ ५० ॥
यदि नारायणास्त्रस्य प्रतियोद्धा न विद्यते ।
अद्यैतत्प्रतियोत्स्यामि पश्यत्सु कुरुपाण्डुषु ॥ ५१ ॥
अर्जुनाऽर्जुन बीभत्सो न न्यस्यं गाण्डिवं त्वया ।
शशाङ्कस्येव ते पङ्को नैर्मल्यं पातयिष्यति ॥ ५२ ॥

---

चले जाने पर, इस अस्त्र से नहीं बच सकते॥४०।४२॥ हे भरतश्रेष्ठ! श्रीकृष्ण के वचन सुनकर सब योद्धाओं ने वही किया। अस्त्र शस्त्र रख दिये और युद्ध का विचार ही मन से दूर कर दिया। उन सबको अस्त्र शस्त्र रखकर युद्ध बन्द करते देख क्रोधी भीमसेन उन लोगों के मन में युद्ध के निमित्त उत्साह उत्पन्न करते हुए कहने लगे—हे वीरो! तुममें से कोई कदापि शस्त्रत्याग न करे। मैं स्वयं बाण वर्षा करके अश्वत्थामा के अस्त्र को व्यर्थ किये देता हूँ। मैं इस सुवर्ण भूषित भारी गदा को लेकर, अश्वत्थामा के नारायणास्त्र को चूर्ण करके, काल की भाँति शत्रुओं पर प्रहार करूँगा॥४३।४६॥ जैसे सूर्य के समान कोई प्रकाशमय पदार्थ नहीं है वैसे ही पृथ्वी पर मेरे तुल्य बली कोई पुरुष नहीं है। ऐरावत हाथी की सूँड के समान सुदृढ़ मेरे इन हाथों को देखो, ये हिमालय पर्वत को भी उखाड़कर फेंक सकते हैं। मुझमें दस सहस्र हाथियों का बल है। देवलोक में जैसे इन्द्र की समता करनेवाला कोई नहीं है वैसे ही मैं मनुष्यलोक में हूँ॥४७।४९॥ आज मेरी मोटे कन्धोंवाली भुजाओं का बल और पराक्रम तुम लोग देखो। अश्वत्थामा के इस प्रज्वलित अस्त्र को मैं अभी रोकता हूँ। यदि इस नारायणास्त्र का सामना करनेवाला कोई दूसरा पृथ्वी पर नहीं है, तो मैं उस प्रकार करके दिखाऊँगा। कौरव और पाण्डव देखेंगे कि भीम

सूर्यमग्निः प्रविष्टः स्याद्यथा चाऽग्निं दिवाकरः ।
तथा प्रविष्टं तत्तेजो न प्राज्ञायत पाण्डवम् ॥ ७ ॥
विकीर्णमस्त्रं तद् दृष्ट्वा तथा भीमरथं प्रति ।
उदीर्यमाणं द्रौणिं च निष्प्रतिद्वन्द्वमाहवे ॥ ८ ॥
सर्वं सैन्यं च पाण्डूनां न्यस्तशस्त्रमचेतनम् ।
युधिष्ठिरपुरोगांश्च विमुखांस्तान्महारथान् ॥ ९ ॥
अर्जुनो वासुदेवश्च त्वरमाणौ महाद्युती ।
अवप्लुत्य रथाद्वीरौ भीममाद्रवतां ततः ॥ १० ॥
ततस्तद् द्रोणपुत्रस्य तेजोऽस्त्रबलसम्भवम् ।
विगाह्य तौ सुबलिनौ मायया विशतां तथा ॥ ११ ॥
न्यस्तशस्त्रौ ततस्तौ तु नाऽदहत्सोऽस्त्रजोऽनलः ।
वारुणास्त्रप्रयोगाच्च वीर्यवत्त्वाच्च कृष्णयोः ॥ १२ ॥
ततश्चकृषतुर्भीमं सर्वशस्त्रायुधानि च ।
नारायणास्त्रशान्त्यर्थं नरनारायणौ बलात् ॥ १३ ॥
आकृष्यमाणः कौन्तेयो नदत्येव महारवम् ।
वर्धते चैव तद्घोरं द्रौणेरस्त्रं सुदुर्जयम् ॥ १४ ॥
तमब्रवीद्वासुदेवः किमिदं पाण्डुनन्दन ।
वार्यमाणोऽपि कौन्तेय यद्युद्धान्न निवर्तसे ॥ १५ ॥
यदि युद्धेन जेयाः स्युरिमे कौरवनन्दनाः ।
वयमप्यत्र युध्येम तथा चेमे नरर्षभाः ॥ १६ ॥

हों, वैसे ही अस्त्र-तेज से घिरे हुए तेजस्वी भीमसेन को भी कोई नहीं देख पाता था॥६।७॥तब महावीर अर्जुन और श्रीकृष्ण उस भयानक अस्त्र को भीमसेन के रथ पर प्रज्वलित, अश्वत्थामा को प्रतिद्वन्द्वी योद्धा के न होने से विजयी, पाण्डव सेना को शस्त्र-हीन अचेत और युधिष्ठिर आदि महारथियों को रण में विमुख तथा भय से विह्वल देखकर शीघ्रता से रथ से उतर पड़े और भीमसेन की ओर दौड़े। वे दोनों वीर योग के बल से अश्वत्थामा के अस्त्र के तेज के भीतर प्रविष्ट हो गये। उन्होंने शस्त्र रख दिये थे, इस कारण भी उस अस्त्र की अग्नि ने उन्हें भस्म नहीं किया। वारुणास्त्र के प्रयोग और नर-नारायण-रूप अर्जुन तथा श्रीकृष्ण के प्रभाव से भीमसेन भी भस्म होने से बचे हुए थे॥८।१२॥तब नर-नारायण-रूप अर्जुन और श्रीकृष्ण, नारायणास्त्र की शान्ति के निमित्त, बलपूर्वक भीमसेन के हाथ से शस्त्र छीनकर उन्हें रथ से खींचने लगे। भीमसेन उस समय भी घोर सिंहनाद करते जाते थे और वह अश्वत्थामा का दुर्जय अस्त्र भी प्रचण्ड होता चला जाता था॥१३।१४॥श्रीकृष्ण ने कहा— हे भीमसेन! यह तुम क्या अनर्थ कर रहे हो! मना करने पर भी युद्ध बन्द नहीं करते! यदि इस समय ये कौरव युद्ध करके जीते जा सकते तो हम लोग भी युद्ध करते और ये वीर योद्धा भी युद्ध से विमुख न होते। देखो, तुम्हारे पक्ष के सभी वीर रथों और

रथेभ्यस्त्ववतीर्णाः स्म सर्व एव हि तावकाः ।
तस्मात्त्वमपि कौन्तेय रथात्तूर्णमपाक्रम ॥ १७ ॥
एवमुक्त्वा तु तं कृष्णो रथाद्भूमिमवर्तयत् ।
निश्वसन्तं यथा नागं क्रोधसंरक्तलोचनम् ॥ १८ ॥
यदाऽपकृष्टः स रथान्न्यासितश्चाऽऽयुधं भुवि ।
ततो नारायणास्त्रं तत्प्रशान्तं शत्रुतापनम् ॥ १९ ॥
सञ्जय उवाच—तस्मिन्प्रशान्ते विधिना तेन तेजसि दुःसहे ।
बभूवुर्विमलाः सर्वा दिशः प्रदिश एव च ॥ २० ॥
प्रववुश्च शिवा वाताः प्रशान्ता मृगपक्षिणः ।
वाहनानि च हृष्टानि प्रशान्तेऽस्त्रे सुदुर्जये ॥ २१ ॥
व्यपोढे च ततो घोरे तस्मिंस्तेजसि भारत ।
बभौ भीमो निशापाये धीमान्सूर्य इवोदितः ॥ २२ ॥
हतशेषं बलं तत्तु पाण्डवानामतिष्ठत ।
अस्त्रव्युपरमाद्धृष्टं तव पुत्रजिघांसया ॥ २३ ॥
व्यवस्थिते बले तस्मिन्नस्त्रे प्रतिहते तथा ।
दुर्योधनो महाराज द्रोणपुत्रमथाऽब्रवीत् ॥ २४ ॥
अश्वत्थामन्पुनः शीघ्रमस्त्रमेतत्प्रयोजय ।
अवस्थिता हि पाञ्चालाः पुनरेते जयैषिणः ॥ २५ ॥
अश्वत्थामा तथोक्तस्तु तव पुत्रेण मारिष ।
सुदीनमभिनिःश्वस्य राजानमिदमब्रवीत् ॥ २६ ॥

वाहनों से उतर पड़े हैं। इसलिए तुम भी शीघ्र ही रथ से उतर पड़ो। अब श्रीकृष्ण ने भीमसेन को रथ से उतार लिया। क्रोध से लाल नेत्र करके सर्प की भाँति फुफकार रहे भीमसेन ने विवश होने के कारण शस्त्र त्याग किया। बस, नारायणास्त्र का तेज भी शान्त हो गया॥१७।१८॥सञ्जय कहते हैं—हे महाराज! इस उपाय से नारायणास्त्र का दुःसह तेज शान्त हो जाने पर सब दिशा और उपदिशाएँ प्रकाशपूर्ण हो उठीं। अनुकूल शीतल वायु चलने लगी। मृग, पक्षी आदि ने शान्त भाव धारण कर लिया। योद्धा और वाहन प्रसन्नचित्त हो उठे। उस घोर तेज के शान्त होने पर पाण्डवों में भीमसेन प्रातःकाल उदय हुए सूर्य के समान अत्यन्त शोभा को प्राप्त हुए। मृत्यु से बची हुई पाण्डवों की सेना अस्त्र के शान्त होने पर, प्रसन्न होकर, आपके पुत्रों को मारने के निमित्त फिर युद्ध का उद्योग करने लगी॥१९।२३॥राजा दुर्योधन ने, यह देखकर कि वह अमोघ अस्त्र शान्त हो गया और शत्रु-सेना फिर युद्ध करने को प्रस्तुत है, खिन्न होकर अश्वत्थामा से कहा—हे आचार्यपुत्र! विजय की अभिलाषा से पाञ्चालगण फिर युद्ध करने को प्रस्तुत हैं। इसलिए तुम फिर उसी अस्त्र का प्रयोग करो॥२४।२५॥आपके पुत्र के वचन सुनकर अश्वत्थामा ने दीन भाव से लम्बी साँस लेकर कहा—हे राजेन्द्र! न तो यह अस्त्र फिर लौटाया जा सकता है और न दूसरा

नैतदावर्तते राजन्नस्त्रं द्विर्नोपपद्यते ।
आवृत्तं हि निवर्तेत प्रयोक्तारं न संशयः ॥ २७ ॥
एष चाऽस्त्रप्रतीघातं वासुदेवः प्रयुक्तवान् ।
अन्यथा विहितः संख्ये वधः शत्रोर्जनाधिप ॥ २८ ॥
पराजयो वा मृत्युर्वा श्रेयान्मृत्युर्न निर्जयः ।
निर्जिताश्चाऽरयो ह्येते शस्त्रोत्सर्गान्मृतोपमाः ॥ २९ ॥
दुर्योधन उवाच—आचार्यपुत्र यद्येतद् द्विरस्त्रं न प्रयुज्यते ।
अन्यैर्गुरुघ्ना वध्यन्तामस्त्रैरस्त्रविदां वर ॥ ३० ॥
त्वयि शस्त्राणि दिव्यानि त्र्यम्बके चाऽमितौजसि।
इच्छतो न हि ते मुच्येत्संक्रुद्धो हि पुरन्दरः ॥ ३१ ॥
धृतराष्ट्र उवाच—तस्मिन्नस्त्रे प्रतिहते द्रोणे चोपधिना हते ।
तथा दुर्योधनेनोक्तो द्रौणिः किमकरोत्पुनः ॥ ३२ ॥
दृष्ट्वा पार्थांश्च संग्रामे युद्धाय समुपस्थितान् ।
नारायणास्त्रनिर्मुक्तांश्चरतः पृतनामुखे ॥ ३३ ॥
सञ्जय उवाच—जानन्पितुः स निधनं सिंहलांगूलकेतनः ।
सक्रोधो भयमुत्सृज्य सोऽभिदुद्राव पार्षतम् ॥ ३४ ॥
अभिद्रुत्य च विंशत्या क्षुद्रकाणां नरर्षभ ।
पञ्चभिश्चाऽतिवेगेन विव्याध पुरुषर्षभः ॥ ३५ ॥
धृष्टद्युम्नस्ततो राजञ्ज्वलन्तमिव पावकम् ।
द्रोणपुत्रं त्रिषष्ट्या तु राजन्विव्याध पत्रिणाम् ॥ ३६ ॥

इसका प्रयोग ही किया जा सकता है । यदि कोई दुबारा इसका प्रयोग करे तो इसमें सन्देह नहीं कि यह अस्त्र प्रयोग करनेवाले को ही मार डालता है ॥२६।२७॥ श्रीकृष्ण ने ही शत्रुओं को उपाय बताकर इस अस्त्र के तेज से बचा लिया है । अस्तु, हारना और मरना दोनों ही समान हैं; बल्कि इस प्रकार हारकर रण से हटने की अपेक्षा मरना ही श्रेष्ठ है । शत्रुगण शस्त्र त्यागकर मृततुल्य हो गये थे और सबको हमने जीत लिया था॥२८।२९॥ तब दुर्योधन ने फिर कहा—हे आचार्यपुत्र ! यदि अब यह अस्त्र फिर नहीं छोड़ा जा सकता तो अन्य अस्त्रों के बल से गुरुहत्या करनेवाले पाञ्चालों और पाण्डवों का संहार करो । तुमसे बढ़कर अस्त्रविद्या जाननेवाला तो कोई है ही नहीं । जैसे महापराक्रमी देवदेव के निकट सब श्रेष्ठ अस्त्र हैं वैसे ही तुम भी सब दिव्य अस्त्रों को जानते हो । तुम चाहो तो क्रुद्ध इन्द्र को भी परास्त कर सकते हो॥३०।३१॥ धृतराष्ट्र ने कहा—हे सञ्जय ! नारायणास्त्र के प्रतिहत होने पर, दुर्योधन के ये वचन सुनकर, अश्वत्थामा ने क्या कहा ? उन्होंने युद्ध के निमित्त उद्यत पाण्डवों को देखकर फिर क्या किया॥३२।३३॥ सञ्जय ने कहा—हे महाराज ! सिंहपुच्छ की ध्वजा से शोभित रथवाले महावीर अश्वत्थामा ने पिता की मृत्यु से कुपित होकर निर्भय भाव से धृष्टद्युम्न पर आक्रमण करने का उद्योग किया । उन्होंने बड़े वेग से पर्वत [illegible] क्षुद्रक बाण धृष-

सारथिं चाऽस्य विंशत्या स्वर्णपुङ्खैः शिलाशितैः ।
हयांश्च चतुरोऽविध्यच्चतुर्भिर्निशितैः शरैः ॥ ३७ ॥
विद्ध्वा विद्ध्वा नदद् द्रौणिं कम्पयन्निव मेदिनीम् ।
आददे सर्वलोकस्य प्राणानिव महारणे ॥ ३८ ॥
पार्षतस्तु बली राजन्कृतास्त्रः कृतनिश्चयः ।
द्रौणिमेवाऽभिदुद्राव मृत्युं कृत्वा निवर्तनम् ॥ ३९ ॥
ततो बाणमयं वर्षं द्रोणपुत्रस्य मूर्धनि ।
अवासृजदमेयात्मा पाञ्चाल्यो रथिनां वरः ॥ ४० ॥
तं द्रौणिः समरे क्रुद्धं छादयामास पत्रिभिः ।
विव्याध चैनं दशभिः पितुर्वधमनुस्मरन् ॥ ४१ ॥
द्वाभ्यां च सुविसृष्टाभ्यां क्षुराभ्यां ध्वजकार्मुके ।
छित्त्वा पाञ्चालराजस्य द्रौणिरन्यैः समार्दयत् ॥ ४२ ॥
व्यश्वसूतरथं चैनं द्रौणिश्चक्रे महाहवे ।
तस्य चाऽनुचरान्सर्वान्क्रुद्धः प्राद्रावयच्छरैः ॥ ४३ ॥
ततः प्रदुद्रुवे सैन्यं पञ्चालानां विशाम्पते ।
सम्भ्रान्तरूपमार्तं च न परस्परमैक्षत ॥ ४४ ॥
दृष्ट्वा तु विमुखान्योधान्धृष्टद्युम्नं च पीडितम् ।
शैनेयोऽचोदयत्तूर्णं रथं द्रौणिरथं प्रति ॥ ४५ ॥
अष्टभिर्निशितैर्बाणैरश्वत्थामानमार्दयत् ।
विंशत्या पुनराहत्य नानारूपैरमर्षणः ॥ ४६ ॥

पुत्र को मारकर व्याकुल कर दिया॥३४।३५॥तब महापराक्रमी धृष्टद्युम्न ने कुपित होकर प्रज्वलित अग्नि के समान अश्वत्थामा को तिरसठ बाण, उनके सारथी को सुवर्णपुङ्ख युक्त अति तीक्ष्ण बीस बाण और उनके चारों घोड़ों को चार बाण मारकर ऐसा सिंहनाद किया कि पृथ्वी कम्पायमान हो उठी।इसके पश्चात् वे बारम्बार बाण मारकर अश्वत्थामा को पीड़ित करने लगे। उस समय ऐसा जान पड़ा कि प्रलयकाल उपस्थित हुआ है और कोई जीवित नहीं बचेगा। फिर अस्त्र-विद्या में निपुण पराक्रमी धृष्टद्युम्न ने प्राणों की ममता छोड़कर अश्वत्थामा के समीप पहुंचकर उनके मस्तक के ऊपर निरन्तर बाण बरसाये॥३६।३९॥तदनन्तर अश्वत्थामा भी पिता के वध को स्मरण करके क्रोधान्ध हो उठे। उन्होंने पहले धृष्टद्युम्न को बाणों के प्रहार से पीड़ित करके फिर बहुत ही उग्र दस बाण मारे। दो क्षुरप्र बाणों से उनका ध्वजा सहित धनुष काट डाला। इसके पश्चात उन्हें अनेक बाणों के प्रहार से विह्वल करके उनके रथ, सारथी और घोड़ों को नष्ट कर दिया। धृष्टद्युम्न के सहायक साथी भी अश्वत्थामा के बाणों की चोट से विह्वल हो उठे। उस समय पाञ्चाल-सेना के योद्धा अत्यन्त पीड़ित हो युद्ध छोड़कर भागने लगे॥४०।४३॥हे महाराज ! पाञ्चाल वीरों को रण में विमुख और धृष्टद्युम्न को अत्यन्त पीड़ित देखकर वीर सात्यकि, अपना रथ हांककर, शीघ्र

विव्याध च तथा सूतं चतुर्भिश्चतुरो हयान् ।
धनुर्ध्वजं च संयत्तश्चिच्छेद कृतहस्तवत् ॥ ४७ ॥
स साश्वं व्यधमच्चापि रथं हेमपरिष्कृतम् ।
हृदि विव्याध समरे त्रिंशता सायकैर्भृशम् ॥ ४८ ॥
एवं स पीडितो राजन्नश्वत्थामा महाबलः ।
शरजालैः परिवृतः कर्तव्यं नाऽन्वपश्यत ॥ ४९ ॥
एवं गते गुरोः पुत्रे तव पुत्रो महारथः ।
कृपकर्णादिभिः सार्धं शरैः सात्वतमावृणोत् ॥ ५० ॥
दुर्योधनस्तु विंशत्या कृपः शारद्वतस्त्रिभिः ।
कृतवर्माऽथ दशभिः कर्णः पञ्चाशता शरैः ॥ ५१ ॥
दुःशासनः शतेनैव वृषसेनश्च सप्तभिः ।
सात्यकिं विव्यधुस्तूर्णं समन्तान्निशितैः शरैः ॥ ५२ ॥
ततः स सात्यकी राजन्सर्वानेव महारथान् ।
विरथान्विमुखांश्चैव क्षणेनैवाऽकरोन्नृप ॥ ५३ ॥
अश्वत्थामा तु सम्प्राप्य चेतनां भरतर्षभ ।
चिन्तयामास दुःखार्तो निःश्वसंश्च पुनः पुनः ॥ ५४ ॥
अथो रथान्तरं द्रौणिः समारुह्य परन्तपः ।
सात्यकिं वारयामास किरञ्शरशतान्बहून् ॥ ५५ ॥
तमापतन्तं सम्प्रेक्ष्य भारद्वाजसुतं रणे ।
विरथं विमुखं चैव पुनश्चक्रे महारथः ॥ ५६ ॥

ही अश्वत्थामा के सम्मुख पहुँचे। उन्होंने पहले आठ और फिर बीस बाण मारकर अश्वत्थामा और उनके सारथी को घायल कर दिया॥४४।४६॥फिर चार बाणों से चारों घोड़ों को व्यथित करके स्फूर्ति के साथ अश्वत्थामा की ध्वजा और धनुष काट डाला। अश्वत्थामा के सुवर्ण-मण्डित, बहुमूल्य घोड़ों से शोभित, रथ को चूर्ण करके उनके वक्षःस्थल में ताककर तीस विकट बाण मारे। इस प्रकार बाणों से पीडित होकर महापराक्रमी अश्वत्थामा यह न सोच सके कि अब क्या करें॥४७।४९॥हे राजेन्द्र! महाराज दुर्योधन, अश्वत्थामा की यह दशा देखकर, कृपाचार्य और कर्ण आदि वीरों के साथ आगे बढ़कर सात्यकि के ऊपर बाणों की वर्षा करने लगे। दुर्योधन ने बीस, कृपाचार्य ने तीन, कृतवर्मा ने दस, कर्ण ने पचास, दुःशासन ने सौ और वृषसेन ने सात बाण एक साथ सात्यकि को मारे ॥५०।५२॥इस प्रकार उन महारथियों के आक्रमण करने पर सात्यकि क्रोध से विह्वल हो उठे। उन्होंने देखते ही देखते सब महारथियों को रथ-हीन करके रण से विमुख कर दिया॥इसी अवसर में अश्वत्थामा सावधान हो गये। वे बारम्बार साँस लेने और चिन्तित होकर सोचने लगे। फिर वे दूसरे रथ पर बैठकर सात्यकि के ऊपर बाण बरसाने और उन्हें विमुख करने की चेष्टा करने लगे। महावीर सात्यकि ने अश्वत्थामा को फिर सम्मुख युद्ध के निमित्त उपस्थित देखकर उन्हें रथ हीन कर

ततस्ते पाण्डवा राजन्दृष्ट्वा सात्यकिविक्रमम् ।
शङ्खशब्दान्भृशं चक्रुः सिंहनादांश्च नेदिरे ॥ ५७ ॥
एवं तं विरथं कृत्वा सात्यकिः सत्यविक्रमः ।
जघान वृषसेनस्य त्रिसाहस्रान्महारथान् ॥ ५८ ॥
अयुतं दन्तिनां सार्धं कृपस्य निजघान सः ।
पञ्चायुतानि चाऽश्वानां शकुनेर्निजघान ह ॥ ५९ ॥
ततो द्रौणिर्महाराज रथमारुह्य वीर्यवान् ।
सात्यकिं प्रति संक्रुद्धः प्रययौ तद्वधेप्सया ॥ ६० ॥
पुनस्तमागतं दृष्ट्वा शैनेयो निशितैः शरैः ।
अदारयत्क्रूरतरैः पुनः पुनररिन्दम ॥ ६१ ॥
सोऽतिविद्धो महेष्वासो नानालिङ्गैरमर्षणः ।
युयुधानेन वै द्रौणिः प्रहसन्वाक्यमब्रवीत् ॥ ६२ ॥
शैनेयाऽभ्युपपत्तिं ते जानाम्याचार्यघातिनि ।
न चैनं त्रास्यसि मया ग्रस्तमात्मानमेव च ॥ ६३ ॥
शपेऽऽत्मनाऽहं शैनेय सत्येन तपसा तथा ।
अहत्वा सर्वपाञ्चालान्यदि शान्तिमहं लभे ॥ ६४ ॥
यद्बलं पाण्डवेयानां वृष्णीनामपि यद्बलम् ।
क्रियतां सर्वमेवेह निहनिष्यामि सोमकान् ॥ ६५ ॥
एवमुक्त्वाऽर्करश्म्याभं सुतीक्ष्णं तं शरोत्तमम् ।
व्यसृजत्सात्वते द्रौणिर्वज्रं वृत्रे यथा हरिः ॥ ६६ ॥

दिया॥५६-५६॥सत्यविक्रमी सात्यकि की इस कीर्ति और पराक्रम देखकर पाण्डव लोग प्रसन्न होकर सिंहनाद और शङ्खनाद करने लगे। [illegible]

प्रकार [illegible] होने के कारण [illegible] अश्वत्थामा ने [illegible] हंसते हुए कहा, कि हे [illegible]

स तं निर्भिद्य तेनाऽस्तः सायकः सशरावरम् ।
विवेश वसुधां भित्त्वा श्वसन्बिलमिवोरगः ॥ ६७ ॥
स भिन्नकवचः शूरस्तोत्रार्दित इव द्विपः ।
विमुच्य सशरं चापं भूरिव्रणपरिस्रवः ॥ ६८ ॥
सीदन्रुधिरसिक्तश्च रथोपस्थ उपाविशत् ।
सूतेनाऽपहृतस्तूर्णं द्रोणपुत्राद्रथान्तरम् ॥ ६९ ॥
अथाऽन्येन सुपुङ्खेन शरेणाऽनतपर्वणा ।
आजघान भ्रुवोर्मध्ये धृष्टद्युम्नं परन्तपः ॥ ७० ॥
स पूर्वमतिविद्धश्च भृशं पश्चाच्च पीडितः ।
ससादाऽथ च पाञ्चाल्यो व्यपाश्रयत च ध्वजम् ॥ ७१ ॥
तं नागमिव सिंहेन दृष्ट्वा राजञ्शरार्दितम् ।
जवेनाऽभ्यद्रवच्छूराः पञ्च पाण्डवतो रथाः ॥ ७२ ॥
किरीटी भीमसेनश्च वृद्धक्षत्रश्च पौरवः ।
युवराजश्च चेदीनां मालवश्च सुदर्शनः ॥ ७३ ॥
एते हाहाकृताः सर्वे प्रगृहीतशरासनाः ।
वीरं द्रौणायनिं वीराः सर्वतः पर्यवारयन् ॥ ७४ ॥
ते विंशतिपदे यत्ता गुरुपुत्रममर्षणम् ।
पञ्चभिः पञ्चभिर्बाणैरभ्यघ्नन्सर्वतः समम् ॥ ७५ ॥

अद्भुत पराक्रम दिखाया । इन्द्र ने जैसे वृत्रासुर को वज्र मारा था वैसे ही अश्वत्थामा ने एक सूर्य किरण-सदृश प्रज्वलित तीक्ष्ण विकट बाण धनुष पर चढ़ाकर सात्यकि के ऊपर वेग से छोड़ा । फुफकारता हुआ विषैला नाग जैसे बिल में प्रवेश होता है वैसे ही वह बाण अश्वत्थामा के धनुष से छूटकर सात्यकि के कवच को तोड़कर शरीर को फोड़कर पृथ्वी में प्रवेश हो गया । हे राजेन्द्र ! पराक्रमी सात्यकि उस बाण की गहरी चोट खाकर अंकुश-पीड़ित गजराज की भाँति काँप उठे और व्यथा के मारे अचेत हो गये । उनका शरीर रक्त से युक्त हो गया, हाथ से धनुष-बाण छूट पड़ा और वे रथ पर गिरकर निश्चेष्ट हो गये । उनकी यह दशा देखकर सारथी उनके रथ को अश्वत्थामा के आगे से हटा ले गया ॥६६।६९॥

इसी समय अश्वत्थामा ने धृष्टद्युम्न की भौंहों के बीच में एक सुवर्णपुङ्ख-युक्त आड़ी डण्डी का विकट बाण तानकर मारा। वे पहले ही बहुत घायल हो चुके थे, अब फिर वह बाण मर्मस्थल में लगने से ध्वजा के डण्डे को पकड़कर रथ पर बैठ गये । सिंह पीड़ित गजराज की भाँति जब धृष्टद्युम्न को अश्वत्थामा के बाणों की चोट से व्याकुल हो गये तब पाण्डवों की ओर से महाधन्वी अर्जुन, भीमसेन, पुरुवंशी वृद्धक्षत्र, चेदि देश के युवराज और अवन्ति देश के राजा सुदर्शन, ये पाँच शूर महारथी वेग से अश्वत्थामा पर आक्रमण करने के निमित्त चले ॥७०।७४॥ चारों ओर हाहाकार मच गया । हाथ में धनुष लेकर इन वीरों ने वीर अश्वत्थामा को चारों ओर से घेर लिया । इन लोगों ने बीस पग की दूरी पर ठहरकर यत्न पूर्वक कुपित अश्वत्थामा

आशीविषाभैर्विंशत्या पञ्चभिस्तु शितैः शरैः ।
चिच्छेद युगपद् द्रौणिः पञ्चविंशतिसायकान् ॥ ७६ ॥
सप्तभिस्तु शितैर्बाणैः पौरवं द्रौणिरार्दयत् ।
मालवं त्रिभिरेकेन पार्थं षड्भिर्वृकोदरम् ॥ ७७ ॥
ततस्ते विव्यधुः सर्वे द्रौणिं राजन्महारथाः ।
युगपच्च पृथक्चैव रुक्मपुङ्खैः शिलाशितैः ॥ ७८ ॥
युवराजश्च विंशत्या द्रौणिं विव्याध पत्रिभिः ।
पार्थश्च पुनरष्टाभिस्तथा सर्वे त्रिभिस्त्रिभिः ॥ ७९ ॥
ततोऽर्जुनं षड्भिरथाऽऽजघान द्रौणायनिर्दशभिर्वासुदेवम् ।
भीमं दशार्धैर्युवराजं चतुर्भिर्द्वाभ्यां द्वाभ्यां मालवं पौरवं च ॥ ८० ॥
सूतं विद्ध्वा भीमसेनस्य षड्भिर्द्वाभ्यां विद्ध्वा कार्मुकं च ध्वजं च ।
पुनः पार्थं शरवर्षेण विद्ध्वा द्रौणिर्घोरं सिंहनादं ननाद ॥ ८१ ॥
तस्याऽस्यतस्तान्निशितान्पीतधारान्द्रौणेः शरान्पृष्ठतश्चाऽग्रतश्च ।
धरा वियद्द्यौः प्रदिशो दिशश्च च्छन्ना बाणैरभवन्घोररूपैः ॥ ८२ ॥
आसन्नस्य स्वरथं तीव्रतेजाः सुदर्शनस्येन्द्रकेतुप्रकाशौ ।
भुजौ शिरश्चेन्द्रसमानवीर्यस्त्रिभिः शरैर्युगपत्सञ्चकर्त ॥ ८३ ॥
स पौरवं रथशक्त्या निहत्य छित्त्वा रथं तिलशश्चाऽस्य बाणैः ।
छित्त्वा च बाहू वरचन्दनाक्तौ भल्लेन कायाच्छिर उच्चकर्त ॥ ८४ ॥

को एक साथ पाँच-पाँच बाण मारे। महारथी अश्वत्थामा ने विषैले नाग जैसे पचीस बाणों से एक साथ सबके पचीसों बाणों को काट डाला। फिर वृद्धक्षत्र को सात, सुदर्शन को तीन, अर्जुन को एक और भीमसेन को छः बाण मारे॥७६।७७॥ अश्वत्थामा के बाणों से पीड़ित पाँचों महारथी कभी एक साथ और कभी अलग-अलग सुवर्णपुङ्ख तीक्ष्ण बाण मारकर उन्हें घायल करने लगे। फिर चेदि देश के युवराज ने बीस, अर्जुन ने आठ और अन्य तीनों ने तीन-तीन बाण अश्वत्थामा को मारे॥७८।७९॥ उन्होंने भी क्रुद्ध होकर अर्जुन को छः, श्रीकृष्ण को दस, भीमसेन को पाँच, चेदि-युवराज को चार, वृद्धक्षत्र और सुदर्शन को दो-दो बाण मारकर भीमसेन के सारथी को छः बाण मारे। और दो बाणों से उनका धनुष और ध्वजा काट डाले। फिर अर्जुन पर घोर बाण-वर्षा करके वे सिंह की भाँति गरजने लगे। इन्द्रतुल्य महारथी तेजस्वी उग्र अश्वत्थामा अपने आगे, पीछे, आसपास, सब ओर तीक्ष्ण बाण बरसा रहे थे। उनके घोररूप बाण पृथ्वी, आकाश, अन्तरिक्ष, दिशा, उपदिशा आदि सब स्थानों में छा गये॥८०।८२॥ अश्वत्थामा ने अपने रथ के समीप पहुँच गये सुदर्शन का सिर और इन्द्रध्वज के समान दोनों हाथ, एक साथ ही, तीन बाणों से काट डाले। फिर शक्ति के प्रहार से पौरव वृद्धक्षत्र को घायल करके बाणों से उनके रथ के टुकड़े-टुकड़े कर डाले और चन्दनचर्चित दोनों हाथ काटकर एक भल्ल बाण से उनका सिर भी काट डाला। नीलकमल-वर्ण, युवा, चेदि देश के युवराज को पराजित करके उन्होंने [illegible] प्रज्वलित अग्नि के समान [illegible]

युवानमिन्दीवरदामवर्णं चेदिप्रभुं युवराजं प्रसह्य ।
बाणैस्त्वरावान्प्रज्वलिताग्निकल्पैर्विद्ध्वा प्रादान्मृत्यवे साश्वसूतम् ॥८५॥

मालवं पौरवं चैव युवराजं च चेदिपम् ।
दृष्ट्वा समक्षं निहतं द्रोणपुत्रेण पाण्डवः ॥ ८६ ॥
भीमसेनो महाबाहुः क्रोधमाहारयत्परम् ।
ततः शरशतैस्तीक्ष्णैः संक्रुद्धाशीविषोपमैः ॥ ८७ ॥
छादयामास समरे द्रोणपुत्रं परन्तपः ।
ततो द्रौणिर्महातेजाः शरवर्षं निहत्य तम् ॥ ८८ ॥
विव्याध निशितैर्बाणैर्भीमसेनममर्षणः ।
ततो भीमो महाबाहुर्द्रौणेर्युधि महाबलः ॥ ८९ ॥
क्षुरप्रेण धनुश्छित्त्वा द्रौणिं विव्याध पत्रिणा ।
तदपास्य धनुश्छिन्नं द्रोणपुत्रो महामनाः ॥ ९० ॥
अन्यत्कार्मुकमादाय भीमं विव्याध पत्रिभिः ।
तौ द्रौणिभीमौ समरे पराक्रान्तौ महाबलौ ॥ ९१ ॥
अवर्षतां शरवर्षं वृष्टिमन्ताविवाऽम्बुदौ ।
भीमनामाङ्किता बाणाः स्वर्णपुङ्खाः शिलाशिताः ॥ ९२ ॥
द्रौणिं सञ्छादयामासुर्घनौघा इव भास्करम् ।
तथैव द्रौणिनिर्मुक्तैर्भीमः सन्नतपर्वभिः ॥ ९३ ॥
अवाकीर्यत स क्षिप्रं शरैः शतसहस्रशः ।
स च्छाद्यमानः समरे द्रौणिना रणशालिना ॥ ९४ ॥

से उन्हें घायल कर दिया और फिर उन्हें, उनके सारथी और घोड़ों के सहित, मार डाला ॥८३।८५॥ अपने पक्ष के तीन महारथियों को अश्वत्थामा के बाणों से निहत देखकर प्रतापी भीमसेन क्रोध से विह्वल हो उठे। उनके नेत्र लाल हो गये। वे कुपित हुए सर्प के समान भयानक बाण बरसाकर अश्वत्थामा को पीड़ित करने लगे॥८६।८८॥तेजस्वी अश्वत्थामा भी भीमसेन के बाणों को व्यर्थ करके उन्हें तीक्ष्ण बाणों से घायल करने लगे। तब अमितपराक्रमी भीमसेन ने एक क्षुरप्र बाण से अश्वत्थामा का धनुष काट डाला और इसी अवसर में बाण मारकर उनके अङ्गों को छिन्न-भिन्न कर दिया। महामनस्वी द्रोणपुत्र ने वह कटा हुआ धनुष फेंककर दूसरा दृढ़ धनुष हाथ में लिया और फिर पहले की भाँति वे भीमसेन को असंख्य बाण मारने लगे॥८८।९१॥इस प्रकार पराक्रमी अश्वत्थामा और बली भीमसेन दोनों जल बरसा रहे मेघों के समान एक दूसरे पर बाण-वर्षा कर रहे थे। सूर्य जैसे मेघों में छिप जाते हैं वैसे ही अश्वत्थामा भी भीमसेन के नाम चिह्नित स्वर्णपुङ्ख तीक्ष्ण बाणों में छिप गये। उधर भीमसेन का भी यही हाल था। उन्हें भी अश्वत्थामा के छोड़े हुए सन्नतपर्वयुक्त भयानक बाणों ने अदृश्य कर दिया॥९२।९४॥हे राजेन्द्र! उस समय भीमसेन को अश्वत्थामा के असंख्य बाणों की चोट खाकर भी विचलित न होते देखकर सबको

न विव्यथे महाराज तदद्भुतमिवाऽभवत् ।
ततो भीमो महाबाहुः कार्तस्वरविभूषितान् ॥ ९५ ॥
नाराचान्दश सम्प्रैषीद्यमदण्डनिभाञ्छितान् ।
ते जत्रुदेशमासाद्य द्रोणपुत्रस्य मारिष ॥ ९६ ॥
निर्भिद्य विविशुस्तूर्णं वल्मीकमिव पन्नगाः ।
सोऽतिविद्धो भृशं द्रौणिः पाण्डवेन महात्मना ॥ ९७ ॥
ध्वजयष्टिं समासाद्य न्यमीलयत लोचने ।
स मुहूर्तात्पुनः संज्ञां लब्ध्वा द्रौणिर्नराधिप ॥ ९८ ॥
क्रोधं परममातस्थौ समरे रुधिरोक्षितः ।
दृढं सोऽभिहतस्तेन पाण्डवेन महात्मना ॥ ९९ ॥
वेगं चक्रे महाबाहुर्भीमसेनरथं प्रति ।
तत आकर्णपूर्णानां शराणां तिग्मतेजसाम् ॥ १०० ॥
शतमाशीविषाभानां प्रेषयामास भारत ।
भीमोऽपि समरश्लाघी तस्य वीर्यमचिन्तयत् ॥ १०१ ॥
तूर्णं प्रासृजदुग्राणि शरवर्षाणि पाण्डवः ।
ततो द्रौणिर्महाराज च्छित्वाऽस्य विशिखैर्धनुः ॥ १०२ ॥
आजघानोरसि क्रुद्धः पाण्डवं निशितैः शरैः ।
ततोऽन्यद्धनुरादाय भीमसेनो ह्यमर्षणः ॥ १०३ ॥
विव्याध निशितैर्बाणैर्द्रौणिं पञ्चभिराहवे ।
जीमूताविव घर्मान्ते तौ शरौघप्रवर्षिणौ ॥ १०४ ॥
अन्योन्यक्रोधताम्राक्षौ छादयामासतुर्युधि ।
तलशब्दैस्ततो घोरैस्त्रासयन्तौ परस्परम् ॥ १०५ ॥

बड़ा ही आश्चर्य हुआ। फिर महाबली भीमसेन ने यम-दण्ड-तुल्य भयानक, लोहे के, सुवर्णभूषित दस नाराच बाण अश्वत्थामा को मारे। सर्प जैसे बिल में प्रवेश होते हैं वैसे ही वे नाराच बाण अश्वत्थामा की हँसली के हाड़ों को चोट पहुँचाते हुए शरीर के भीतर प्रवेश हो गये ॥९४।९७॥ यह गहरी चोट लगने के कारण अश्वत्थामा अत्यन्त विह्वल हो उठे। वे ध्वजा का डण्डा पकड़-कर, नेत्र मूँदकर, अचेत हो गये; किन्तु क्षण भर में ही वे सँभल गये। शरीर रक्त से तर था, नेत्र लाल हो रहे थे ॥९७।१००॥ क्रोध में भीमसेन के रथ की ओर झपटकर, कानों तक खींचकर, उन्होंने विषैले सर्प सदृश सौ बाण मारे। रणप्रिय भीमसेन अश्वत्थामा के बल का स्मरण करके उन पर भयानक बाण-वर्षा करने लगे। अश्वत्थामा ने तीक्ष्ण बाणों से भीमसेन का धनुष काटकर उनके हृदय में बाण मारे। भीम ने स्फूर्ति से दूसरा धनुष लेकर उनको पाँच विकट बाण मारे ॥१००।१०३॥ इस प्रकार क्रोध से नेत्र लाल किये हुए दोनों वीर, वर्षा ऋतु के बरसनेवाले मेघों के समान, परस्पर बाण बरसाने लगे। तलशब्द से वे एक दूसरे को भयभीत करा रहे थे। दोनों ही एक

अयुध्येतां सुसंरब्धौ कृतप्रतिकृतैषिणौ ।
ततो विस्फार्य सुमहच्चापं रुक्मविभूषितम् ॥ १०६ ॥
भीमं प्रैक्षत स द्रौणिः शरानस्यन्तमन्तिकात् ।
शरद्यहर्मध्यगतो दीप्तार्चिरिव भास्करः ॥ १०७ ॥
आददानस्य विशिखान्सन्दधानस्य चाऽऽशुगान् ।
विकर्षतो मुञ्चतश्च नाऽन्तरं ददृशुर्जनाः ॥ १०८ ॥
अलातचक्रप्रतिमं तस्य मण्डलमायुधम् ।
द्रौणेरासीन्महाराज बाणान्विसृजतस्तदा ॥ १०९ ॥
धनुश्च्युताः शरास्तस्य शतशोऽथ सहस्रशः ।
आकाशे प्रत्यदृश्यन्त शलभानामिवाऽऽयतीः ॥ ११० ॥
ते तु द्रौणिविनिर्मुक्ताः शरा हेमविभूषिताः ।
अजस्रमन्वकीर्यन्त घोरा भीमरथं प्रति ॥ १११ ॥
तत्राऽद्भुतमपश्याम भीमसेनस्य विक्रमम् ।
बलं वीर्यं प्रभावं च व्यवसायं च भारत ॥ ११२ ॥
तां स मेघादिवोद्भूतां बाणवृष्टिं समन्ततः ।
जलवृष्टिं महाघोरां तपान्त इव चिन्तयन् ॥ ११३ ॥
द्रोणपुत्रवधप्रेप्सुर्भीमो भीमपराक्रमः ।
अमुञ्चच्छरवर्षाणि प्रावृषीव बलाहकः ॥ ११४ ॥
तद्रुक्मपृष्ठं भीमस्य धनुर्घोरं महारणे ।
विकृष्यमाणं विबभौ शक्रचापमिवाऽपरम् ॥ ११५ ॥

दूसरे के कार्य का उत्तर वैसे ही कार्य से देना चाहते थे॥१०३।१०६॥शरद् ऋतु के स्वच्छ आकाश में प्रकाशमान मध्याह्न के प्रचण्ड सूर्य के समान प्रतीत होनेवाले तेजस्वी अश्वत्थामा ने सुवर्ण भूषित भारी धनुष चढ़ाकर पास ही से बाण बरसानेवाले भीमसेन की ओर क्रोध से देखा। उस समय अश्वत्थामा ऐसी स्फूर्ति कर रहे थे कि उन्हें बाण निकालते, धनुष पर चढ़ाते, डोरी खींचते और बाण छोड़ते कोई नहीं देख पाता था॥१०६।१०८॥केवल अलातचक्र ( जलती हुई लकड़ी को तेजी से घुमाने में जो घेरा सा देख पड़ता है) उसके समान उनके धनुष का मण्डल ही सबको दिखाई पड़ रहा था। उनके धनुष से छूटे हुए सैंकड़ों-सहस्रों बाण आकाश में टीड़ियों की कतार सी देख पड़ते थे। अश्वत्थामा के सुवर्णभूषित घोर बाण निरन्तर भीमसेन के रथ पर गिर रहे थे॥१०९।१११॥उस समय हमने भीमसेन का बल, पराक्रम, प्रभाव और दृढ निश्चय देखा कि अश्वत्थामा की उस दारुण बाण-वर्षा को वे, वर्षा के बादलों की जलवर्षा के समान, अनायास सह रहे थे। अश्वत्थामा को मारने के निमित्त यत्न कर रहे भीमसेन भी वर्षा ऋतु के मेघ की भाँति निरन्तर बाण बरसा रहे थे॥११२।११४॥जोर से बारम्बार खींचा जा रहा भीमसेन का धनुष, जिसकी पीठ सुवर्ण से मढ़ी हुई थी,दूसरा इन्द्रधनुष सा जान पड़ रहा था। उनके धनुष से निरन्तर सैंकड़ों-सहस्रों

तस्माच्छराः प्रादुरासञ्छतशोऽथ सहस्रशः ।
सञ्छादयन्तः समरे द्रौणिमाहवशोभिनम् ॥ ११६ ॥
तयोर्विसृजतोरेवं शरजालानि मारिष ।
वायुरप्यन्तरा राजन्नाऽशक्नोत्प्रतिसर्पितुम् ॥ ११७ ॥
तथा द्रौणिर्महाराज शरान्हेमविभूपितान् ।
तैलधौतान्प्रसन्नाग्रान्प्राहिणोद्वधकांक्षया ॥ ११८ ॥
तानन्तरिक्षे विशिखैस्त्रिधैकैकमशातयत् ।
विशेषयन्द्रोणसुतं तिष्ठतिष्ठेति चाऽब्रवीत् ॥ ११९ ॥
पुनश्च शरवर्षाणि घोराण्युग्राणि पाण्डवः ।
व्यसृजद्बलवान्क्रुद्धो द्रोणपुत्रवधेप्सया ॥ १२० ॥
ततोऽस्त्रमायया तूर्णं शरवृष्टिं निवार्य ताम् ।
धनुश्चिच्छेद भीमस्य द्रोणपुत्रो महास्त्रवित् ॥ १२१ ॥
शरैश्चैनं सुबहुभिः क्रुद्धः संख्ये पराभिनत् ।
स च्छिन्नधन्वा बलवान्रथशक्तिं सुदारुणाम् ॥ १२२ ॥
वेगेनाऽऽविध्य चिक्षेप द्रोणपुत्ररथं प्रति ।
तामापतन्तीं सहसा महोल्काभां शितैः शरैः ॥ १२३ ॥
चिच्छेद समरे द्रौणिर्दर्शयन्पाणिलाघवम् ।
एतस्मिन्नन्तरे भीमो दृढमादाय कार्मुकम् ॥ १२४ ॥
द्रौणिं विव्याध विशिखैः स्मयमानो वृकोदरः ।
ततो द्रौणिर्महाराज भीमसेनस्य सारथिम् ॥ १२५ ॥

---

बाण निकालकर अश्वत्थामा को चारों ओर से ढक देते थे। वे दोनों योद्धा इस प्रकार निरन्तर बाण छोड़ रहे थे कि बीच में न जाने वायु भी नहीं जा सकती थी ॥११६।११७॥ हे महाराज ! इसी बीच में अश्वत्थामा ने भीमसेन को मारने के निमित्त सुवर्णपुङ्ख शोभित, तेल से स्वच्छ किये गये, पैने बाण छोड़े। भीमसेन ने रणभूमि में बाण चलाकर मार्ग में ही एक एक बाण के तीन-तीन टुकड़े कर डाले। इस प्रकार अश्वत्थामा से बढ़कर पराक्रम दिखाने को उद्यत भीमसेन "ठहरो, ठहरो" कहकर गरजने लगे। बलवान् कुपित भीमसेन, अश्वत्थामा को मारने के निमित्त, फिर उस पर उग्र बाण बरसाने लगे॥११८।१२०॥ तब शस्त्र अस्त्रों के ज्ञाता अश्वत्थामा ने अस्त्र-बल से शीघ्र ही उस बाण-वर्षा को व्यर्थ करके भीमसेन का धनुष काट डाला और फिर अनेक बाण मारकर उनके शरीर को छिन्न-भिन्न कर दिया। धनुष कट जाने पर बलवान् भीमसेन ने क्रोध करके दारुण रथशक्ति हाथ में ली और उसको तानकर अश्वत्थामा के रथ पर फेंका। भारी उल्का के समान एकाएक आनेवाली उस शक्ति को रणभूमि में अश्वत्थामा ने मध्य में ही बाणों से काट डाला॥१२१।१२४॥ तब भीमसेन ने हँसते-हँसते दूसरा दृढ़ धनुष लेकर अश्वत्थामा को कई उग्र बाण मारे। इसी समय अश्वत्थामा ने एक तीक्ष्ण बाण भीमसेन के सारथी को मारा, जिससे उसका मस्तक कट गया। तदनन्तर अश्व-

ललाटे दारयामास शरेणाऽऽनतपर्वणा ।
सोऽतिविद्धो बलवता द्रोणपुत्रेण सारथिः ॥ १२६ ॥
व्यामोहमगमद्राजन्रश्मीनुत्सृज्य वाजिनः ।
ततोऽश्वाः प्राद्रवंस्तूर्णं मोहिते रथसारथौ ॥ १२७॥
भीमसेनस्य राजेन्द्र पश्यतां सर्वधन्विनाम् ।
तं दृष्ट्वा प्रद्रुतैरश्वैरपकृष्टं रणाजिरात् ॥ १२८ ॥
दध्मौ प्रमुदितः शङ्खं बृहन्तमपराजितः ।
ततः सर्वे च पञ्चाला भीमसेनश्च पाण्डवः ॥ १२९ ॥
धृष्टद्युम्नरथं त्यक्त्वा भीताः सम्प्राद्रवन्दिशः ।
तान्प्रभग्नांस्ततो द्रौणिः पृष्ठतो विकिरञ्शरान् ॥ १३० ॥
अभ्यवर्तत वेगेन कालयन्पाण्डुवाहिनीम् ।
ते वध्यमानाः समरे द्रोणपुत्रेण पार्थिवाः ।
द्रोणपुत्रभयाद्राजन्दिशः सर्वाश्च भेजिरे ॥ १३१ ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि नारायणास्त्रमोक्षपर्वणि अश्वत्थामपराक्रमे द्विशततमोऽध्यायः ॥ २०० ॥

त्थामा के बाण की गहरी चोट खाकर सारथी मूर्च्छित होकर गिर पड़ा। उसके हाथ से घोड़ों की रास छूट गई। सारथी के अचेत हो जाने पर घोड़े भीमसेन और अन्य योद्धाओं के सम्मुख ही रथ को लेकर भाग खड़े हुए॥१२४।१२८॥अपराजित अश्वत्थामा ने देखा कि भीमसेन को उनके घोड़े अन्यत्र लिये जा रहे हैं। तब उन्होंने आनन्दपूर्वक अपना शङ्ख बजाया। इस प्रकार रण से भीमसेन के भाग जाने पर पाञ्चाल-गण भी भय के कारण धृष्टद्युम्न को अकेले छोड़कर भाग खड़े हुए। वीर अश्वत्थामा भागती हुई पाण्डव-सेना को बाणवर्षा से पीड़ित करते हुए वेग से उसका पीछा करने लगे। पाण्डव पक्ष के अन्य सब क्षत्रिय भी अश्वत्थामा के बाणों से अत्यन्त व्याकुल होकर इधर-उधर भागने लगे॥१२८।१३१॥

द्रोणपर्व का दो सौ अध्याय समाप्त हुआ ॥ २०० ॥

अथ एकाधिकद्विशततमोऽध्यायः ॥ २०१ ॥

सञ्जय उवाच—तत्प्रभग्नं बलं दृष्ट्वा कुन्तीपुत्रो धनञ्जयः ।
न्यवारयदमेयात्मा द्रोणपुत्रजयेप्सया ॥ १ ॥
ततस्ते सैनिका राजन्नैव तत्राऽवतस्थिरे ।
संस्थाप्यमाना यत्नेन गोविन्देनाऽर्जुनेन च ॥ २ ॥
एक एव च बीभत्सुः सोमकावयवैः सह ।
मत्स्यैरन्यैश्च सन्धाय कौरवान्संन्यवर्तत ॥ ३ ॥

दो सौ एक अध्याय ॥ २०१ ॥

सञ्जय कहते हैं—हे महाराज! उस समय सब सेना को छिन्न-भिन्न होते देखकर महावीर अर्जुन अश्वत्थामा को जीतने के निमित्त सेना को लौटाने लगे। श्रीकृष्ण और अर्जुन ने यत्नपूर्वक सबको ढाढ़स बँधाया और लौटाया। सब सैनिक लौटकर युद्ध करने को उद्यत हो गये। उस समय अर्जुन सैन्य-सामन्त सहित

तती द्रुतमतिक्रम्य सिंहलाङ्गूलकेतनम् ।
सव्यसाची महेष्वासमश्वत्थामानमब्रवीत् ॥ ४ ॥
या शक्तिर्यच्च विज्ञानं यद्वीर्यं यच्च पौरुषम् ।
धार्तराष्ट्रेषु या प्रीतिर्द्वेषोऽस्मासु च यच्च ते ॥ ५ ॥
यच्च भूयोऽस्ति तेजस्ते तत्सर्वं मयि दर्शय ।
स एव द्रोणहन्ता ते दर्पं छेत्स्यति पार्षतः ॥ ६ ॥
कालानलसमप्रख्यं द्विषतामन्तकोपमम् ।
समासादय पाञ्चाल्यं मां चापि सहकेशवम् ।
दर्पं नाशयितास्म्यद्य तवोद्वृत्तस्य संयुगे ॥ ७ ॥

धृतराष्ट्र उवाच—आचार्यपुत्रो मानार्हो बलवांश्चापि सञ्जय ।
प्रीतिर्धनञ्जये चाऽस्य प्रियश्चापि महात्मनः ॥ ८ ॥
न भूतपूर्वं बीभत्सोर्वाक्यं परुषमीदृशम् ।
अथ कस्मात्स कौन्तेयः सखायं रूक्षमुक्तवान् ॥ ९ ॥

सञ्जय उवाच—युवराजे हते चैव वृद्धक्षत्रे च पौरवे ।
इष्वस्त्रविधिसम्पन्ने मालवे च सुदर्शने ॥ १० ॥
धृष्टद्युम्ने सात्यकौ च भीमे चापि पराजिते ।
युधिष्ठिरस्य तैर्वाक्यैर्मर्मण्यपि च घट्टिते ॥ ११ ॥
अन्तर्भेदे च सञ्जाते दुःखं संस्मृत्य च प्रभो ।
अभूतपूर्वो बीभत्सोर्दुःखान्मन्युरजायत ॥ १२ ॥

---

सोमकगण, मत्स्य देश के और अन्य अनेक योद्धाओं को साथ लेकर कौरवों से युद्ध करने को उद्यत हुए ॥१।३॥उन्होंने शीघ्र ही सिंहपुच्छ चिह्नयुक्त ध्वजा से शोभित अश्वत्थामा के समीप जाकर कहा—हे गुरु-पुत्र ! तुम में जितनी शक्ति, अस्त्रज्ञान, युद्ध-कौशल, वीर्य, पौरुष, कौरवों से प्रीति, हम लोगों के प्रति द्वेष का भाव और तेज है, वह सब देख लो॥४।६॥आचार्य को मारनेवाले धृष्टद्युम्न ही इस समय तुम्हारे अभिमान को चूर्ण करेंगे। कालाग्नि सदृश तेजस्वी और शत्रुओं के निमित्त मृत्युस्वरूप धृष्टद्युम्न, मैं और श्रीकृष्ण तुम्हारे सम्मुख उपस्थित हैं। हम लोगों से युद्ध करके जी भरकर पराक्रम दिखा लो। तुम बहुत ही उच्छृङ्खल और इसी से शास्त्र-विरुद्ध कार्य करते हो। मैं तुम्हारे घमण्ड को अभी मिटाये देता हूँ॥६।७॥राजा धृतराष्ट्र ने कहा—हे सञ्जय! अश्वत्थामा महापराक्रमी और गुरु-पुत्र होने के कारण अर्जुन के माननीय हैं। अर्जुन को उनसे और उन्हें अर्जुन से बड़ा ही प्रेम था, दोनों ही दोनों के प्रिय सखा थे। अर्जुन ने प्रिय सखा अश्वत्थामा से पहले कभी ऐसे कठोर वचन नहीं कहे। फिर एकाएक उस समय ऐसे रूखे वचन क्यों कहे ? ॥८।९॥सञ्जय ने कहा—हे महाराज ! चेदि देश के युवराज, राजा वृद्धक्षत्र और बाण-विद्या तथा अस्त्र-विद्या में निपुण सुदर्शन को अश्वत्थामा ने मार डाला था। धृष्टद्युम्न, सात्यकि और भीमसेन को भी हराकर रण से हटा दिया था। युधिष्ठिर ने भी निराश होकर अर्जुन के प्रति ऐसे अप्रिय वचनों का प्रयोग किया

तस्मादनर्हमश्लीलमप्रियं द्रौणिमुक्तवान् ।
मान्यमाचार्यतनयं रूक्षं कापुरुषं यथा ॥ १३ ॥
एवमुक्तः श्वसन्क्रोधान्महेष्वासतमो नृप ।
पार्थेन परुषं वाक्यं सर्वमर्मभिदा गिरा ॥ १४ ॥
द्रौणिश्चुकोप पार्थाय कृष्णाय च विशेषतः ।
स तु यत्तो रथे स्थित्वा वार्युपस्पृश्य वीर्यवान् ॥ १५ ॥
देवैरपि सुदुर्धर्षमस्त्रमाग्नेयमाददे ।
दृश्यादृश्यानरिगणानुद्दिश्याऽऽचार्यनन्दनः ॥ १६ ॥
सोऽभिमन्त्र्य शरं दीप्तं विधूममिव पावकम् ।
सर्वतः क्रोधमाविश्य चिक्षेप परवीरहा ॥ १७ ॥
ततस्तुमुलमाकाशे शरवर्षमजायत ।
पावकार्चिः परीतं तत्पार्थमेवाऽभिपुप्लुवे ॥ १८ ॥
उल्काश्च गगनात्पेतुर्दिशश्च न चकाशिरे ।
तमश्च सहसा रौद्रं चमूमवततार ताम् ॥ १९ ॥
रक्षांसि च पिशाचाश्च विनेदुरतिसङ्गताः ।
ववुश्चाऽशिशिरा वाताः सूर्यो नैव तताप च ॥ २० ॥
वायसाश्चापि चाऽऽक्रन्दान्दिक्षु सर्वासु भैरवम् ।
रुधिरं चापि वर्षन्तो विनेदुस्तोयदा दिवि ॥ २१ ॥

था, जिनसे उनके मर्मस्थल को गहरी चोट पहुँची थी। पहले कौरवों के कारण मिले हुए दुःखों की याद आ जाने से उनका हृदय विदीर्ण सा हो गया था। इन्हीं कारणों से दुःख की प्रबलता के कारण अर्जुन के मन में प्रचण्ड क्रोध की अग्नि जल उठी। उन्होंने क्रोधान्ध होकर अपमान के अयोग्य मान्य आचार्य-पुत्र को ऐसे रूखे अप्रिय वचन कह डाले॥१०।१३॥ मर्मस्थल में चोट पहुँचानेवाले कठोर वचन अर्जुन के मुख से सुनकर अश्वत्थामा क्रोध से सर्प की भाँति फुफकारने लगे। वे अर्जुन पर, विशेषकर श्रीकृष्ण के ऊपर, क्रुद्ध होकर उनके नाश करने का यत्न करने लगे। पराक्रमी अश्वत्थामा ने रथ पर ही आचमन करके देवताओं के निमित्त भी अगम्य अजेय अमोघ आग्नेय अस्त्र छोड़ना चाहा। आचार्य-पुत्र ने अत्यन्त क्रुद्ध होकर दृश्य और अदृश्य शत्रुओं के मारने को प्रज्वलित अग्नि के समान एक श्रेष्ठ बाण, उक्त अस्त्र से अभिमन्त्रित करके, धनुष पर चढ़ाया और अर्जुन को लक्ष्य करके छोड़ दिया॥१४।१७॥ उस समय अस्त्र के प्रभाव से आकाश से तुमुल बाण-वर्षा होने लगी और अग्निशिखाओं से परिपूर्ण वह अस्त्रयुक्त बाण अर्जुन की ओर वेग से चला। उस समय आकाश से उल्काएँ गिरने लगीं और एकाएक रौद्ररूप महा अन्धकार पाण्डवों की सेना में विस्तृत हो गया। असंख्य राक्षस और पिशाच एकत्र होकर गरजने लगे। अमङ्गल-सूचक कठोर आँधी चलने लगी। सूर्य का प्रकाश धुँधला पड़ गया और उनकी गर्मी जाती रही। कौए मँडलाते हुए भयानक कर्कश शब्द करने लगे। मेघ घिर आये, उनसे जल के स्थान रक्त बरसने लगा।

पक्षिणः पशवो गावो विनेदुश्चापि सुव्रताः ।
परमं प्रयतात्मानो न शान्तिमुपलेभिरे ॥ २२ ॥
भ्रान्तसर्वमहाभूतमावर्तितदिवाकरम् ।
त्रैलोक्यमभिसन्तप्तं ज्वराविष्टमिवाऽभवत् ॥ २३ ॥
अस्त्रतेजोभिसन्तप्ता नागा भूमिशयास्तथा ।
निःश्वसन्तः समुत्पेतुस्तेजो घोरं मुमुक्षवः ॥ २४ ॥
जलजानि च सत्वानि दह्यमानानि भारत ।
न शान्तिमुपजग्मुर्हि तप्यमानैर्जलाशयैः ॥ २५ ॥
दिग्भ्यः प्रदिग्भ्यः खाद्भूमेः सर्वतः शरवृष्टयः ।
उच्चावचा निपेतुर्वै गरुडानिलरंहसः ॥ २६ ॥
तैः शरैर्द्रोणपुत्रस्य वज्रवेगैः समाहताः ।
प्रदग्धा रिपवः पेतुरग्निदग्धा इव द्रुमाः ॥ २७ ॥
दह्यमाना महाभागाः पेतुरुर्व्यां समन्ततः ।
नदन्तो भैरवान्नदाञ्जलदोपमनिःस्वनान् ॥ २८ ॥
अपरे प्रद्रुता नागा भयत्रस्ता विशाम्पते ।
त्रेसुर्दिशो यथापूर्वं वने दावाग्निसंवृताः ॥ २९ ॥
द्रुमाणां शिखराणीव दावदग्धानि मारिष ।
अश्ववृन्दान्यदृश्यन्त रथवृन्दानि भारत ॥ ३० ॥
अपतन्त रथौघाश्च तत्र तत्र सहस्रशः ।
तत्सैन्यं भयसंत्रिग्नं ददाह युधि भारत ॥ ३१ ॥

और कड़कड़ाहट उत्पन्न होकर जगत् को विह्वल करने लगी॥१८।२१॥पशु-पक्षी, गाय आदि आर्तनाद करने लगे। योगियों की भी समाधि टूट गई, वे अशान्त हो उठे। ऐसा जान पड़ा कि मानों सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड घूम रहा है। सब देवता आदि श्रेष्ठ प्राणी भी व्याकुल हो गये। तीनों लोक ज्वर-पीड़ित के समान सन्तप्त हो उठे। बड़े बड़े हाथी अस्त्र के तेज से पीड़ित होकर, उससे बचने के निमित्त पृथ्वी पर गिरने और श्वास लेते हुए बेचैनी से उठने बैठने लगे॥२२।२४॥अस्त्र के तेज से सब जलाशय तप उठे और उनके भीतर रहनेवाले जीव-जन्तु उस तेज से जलने लगे। दिशाओं से, आकाशमण्डल और पृथ्वीमण्डल से—गरुड़ और वायु के समान—वेगशाली नाना प्रकार के बाण प्रकट होने लगे। शत्रुसेना के लोग महाबली अश्वत्थामा के वज्रतुल्य बाणों की चोट खाकर, अस्त्र के तेज से भस्म होकर, दावानल से जले हुए वृक्षों की भाँति, पृथ्वी पर गिरने लगे॥२५।२७॥बाणों की अग्नि से जलकर ऊँचे-ऊँचे हाथी मेघों के समान गरजते—आर्तनाद करते—धरातल पर गिरने लगे। कुछ हाथी-जैसे वन में दावानल के मध्य घिरे हों इस प्रकार, अस्त्र के तेज से पीड़ित होकर चिल्लाने और भागने लगे। घोड़े और रथ वन में दावानल से जले हुए वृक्षों की भाँति दिखाई पड़ रहे थे। असंख्य रथों के भस्म हो जाने पर रणभूमि में उनका ढेर लग गया।

युगान्ते सर्वभूतानि संवर्तक इवाऽनलः ।
दृष्ट्वा तु पाण्डवीं सेनां दह्यमानां महाहवे ॥ ३२ ॥
प्रहृष्टास्तावका राजन्सिंहनादान्विनेदिरे ।
ततस्तूर्यसहस्राणि नानालिङ्गानि भारत ॥ ३३ ॥
तूर्णमाजघ्निरे हृष्टास्तावका जितकाशिनः ।
कृत्स्ना ह्यक्षौहिणी राजन्सव्यसाची च पाण्डवः ॥ ३४ ॥
तमसा संवृते लोके नाऽदृश्यन्त महाहवे ।
नैव नस्तादृशं राजन्दृष्टपूर्वं न च श्रुतम् ॥ ३५ ॥
यादृशं द्रोणपुत्रेण सृष्टमस्त्रममर्षिणा ।
अर्जुनस्तु महाराज ब्राह्ममस्त्रमुदैरयत् ॥ ३६ ॥
सर्वास्त्रप्रतिघातार्थं विहितं पद्मयोनिना ।
ततो मुहूर्तादिव तत्तमो व्युपशशाम ह ॥ ३७ ॥
प्रववौ चाऽनिलः शीतो दिशश्च विमला बभुः ।
तत्राऽद्भुतमपश्याम कृत्स्नामक्षौहिणीं हताम् ॥ ३८ ॥
अनभिज्ञेयरूपां च प्रदग्धामस्त्रतेजसा ।
ततो वीरौ महेष्वासौ विमुक्तौ केशवार्जुनौ ॥ ३९ ॥
सहितौ प्रत्यदृश्येतां नभसीव तमोनुदौ ।
ततो गाण्डीवधन्वा च केशवश्चाऽक्षतावुभौ ॥ ४० ॥
सपताकध्वजहयः सानुकर्षवरायुधः ।
प्रबभौ स रथो युक्तस्तावकानां भयङ्करः ॥ ४१ ॥

---

यों प्रज्वलित अस्त्र की प्रचण्ड अग्नि प्रलयकाल के अग्नि की भाँति पाण्डव-सेना को भस्म करने लगी ॥२८।३१॥ हे महाराज ! आपके पक्ष के वीर-गण इस प्रकार अश्वत्थामा के अस्त्र-युक्त बाणों से पाण्डव-सेना को जलते देखकर प्रसन्नता से सिंहनाद करने और शङ्ख-नगाड़े आदि बजाने लगे । उस समय चारों ओर अँधेरा छा जाने के कारण न तो अर्जुन ही देख पड़ते थे और न उनकी समग्र सेना ही देख पड़ती थी । अश्वत्थामा ने क्रोध करके उस समय जैसे अस्त्र का प्रयोग किया था वैसा घोर अस्त्र हम लोगों ने पहले कभी देखा या सुना नहीं था ॥३४।३६॥ हे राजेन्द्र ! अश्वत्थामा के अस्त्र और बाणों के प्रभाव से सेना को अत्यन्त पीड़ित देखकर अर्जुन ने उसे शान्त करने के निमित्त ब्रह्मास्त्र छोड़ा । ब्रह्मास्त्र ने उस अस्त्र का तेज शान्त कर दिया । तब क्षण भर में ही वह गहरा अँधेरा जाता रहा और दिशाएँ निर्मल हो गईं । ठण्डी वायु चलने लगी । उस समय हम लोगों ने देखा कि पाण्डवों की एक अक्षौहिणी सेना उस अस्त्र के प्रभाव से ऐसी नष्ट हुई कि उसके नाश की किसी को पहले सूचना भी नहीं हुई ॥३६।३९॥ महाबली अर्जुन और श्रीकृष्ण उस घोर अँधेरे से मुक्त हो गये । उनके शरीर में कहीं कोई घाव नहीं लगा था । उनका रथ, ध्वजा पताका, घोड़े, अनुकर्ष और शस्त्र आदि सब सामग्री जैसी की तैसी बनी हुई थी । आकाश में चन्द्रमा और सूर्य के समान

ततः किलाकिलाशब्दः शङ्खभेरीस्वनैः सह ।
पाण्डवानां प्रहृष्टानां क्षणेन समजायत ॥ ४२ ॥
हताविति तयोरासीत्सेनयोरुभयोर्मतिः ।
तरसाऽभ्यागतौ दृष्ट्वा सहितौ केशवार्जुनौ ॥ ४३ ॥
तावक्षतौ प्रमुदितौ दध्मतुर्वारिजोत्तमौ ।
दृष्ट्वा प्रमुदितान्पार्थांस्त्वदीया व्यथिता भृशम् ॥ ४४ ॥
विमुक्तौ च महात्मानौ दृष्ट्वा द्रौणिः सुदुःखितः ।
मुहूर्तं चिन्तयामास किं त्वेतदिति मारिष ॥ ४५ ॥
चिन्तयित्वा तु राजेन्द्र ध्यानशोकपरायणः ।
निःश्वसन्दीर्घमुष्णं च विमनाश्चाऽभवत्ततः ॥ ४६ ॥
ततो द्रौणिर्धनुस्त्यक्त्वा रथात्प्रस्कन्द्य वेगितः ।
धिग्धिक्सर्वमिदं मिथ्येत्युक्त्वा सम्प्राद्रवद्रणात् ॥ ४७ ॥
ततः स्निग्धाम्बुदाभासं वेदावासमकल्मषम् ।
वेदव्यासं सरस्वत्यावासं व्यासं ददर्श ह ॥ ४८ ॥
तं द्रौणिरग्रतो दृष्ट्वा स्थितं कुरुकुलोद्वहम् ।
सन्नकण्ठोऽब्रवीद्वाक्यमभिवाद्य सुदीनवत् ॥ ४९ ॥
भो भो माया यदृच्छा वा न विद्मः किमिदं भवेत् ।
अस्त्रं त्विदं कथं मिथ्या मम कश्च व्यतिक्रमः ॥ ५० ॥
अधरोत्तरमेतद्वा लोकानां वा पराभवः ।
यदिमौ जीवतः कृष्णौ कालो हि दुरतिक्रमः ॥ ५१ ॥

दोनों वीर अत्यन्त शोभा को प्राप्त हो रहे थे। उनको इस प्रकार अछूते देखकर आपके पक्षवालों को बड़ा भय लगा। पाण्डवगण परम प्रसन्न होकर बड़ा कोलाहल और सिंहनाद करने लगे। उनकी सेना में शङ्ख नगाड़े आदि असंख्य बाजे बजने लगे। पाण्डवों को अस्त्र से बचे हुए और हर्षयुक्त देखकर कौरव लोग बहुत ही व्यथित हुए। दोनों सेनाओं के लोग श्रीकृष्ण और अर्जुन की मृत्यु का निश्चय किये बैठे थे; किन्तु उन्हें शङ्ख बजाते देखकर सबको बड़ा आश्चर्य हुआ। उनकी देह में घाव तक नहीं लगा था॥३९।४६॥ श्रीकृष्ण और अर्जुन को अस्त्र के तेज से बचा हुआ देखकर महावीर अश्वत्थामा बहुत ही दुःखित हुए। क्षण भर सोच-कर, शोक और खेद से लम्बी और गर्म साँस लेकर, धनुष फेंककर वे रथ से उतर पड़े और "अहो! धिक्कार है! यह सब मिथ्या है!" कहते हुए वे रणभूमि से चल दिये। इसी समय उन्हें मेघों की भाँति साँवले, वेदों के आश्रयस्थल, निष्पाप, सरस्वती के कृपापात्र, महात्मा वेदव्यास के दर्शन हुए। अश्वत्थामा ने कुरुकुल के प्रवर्तक महर्षि को दीनभाव से प्रणाम किया और भर्राई हुई खेद-पूर्ण वाणी से कहा—हे भगवन्! मेरे अस्त्र के निष्फल होने का कारण क्या है? क्या किसी माया के कारण मेरा अस्त्र व्यर्थ हो गया है या अस्त्र की शक्ति का सब पर एक सा प्रभाव नहीं पड़ता! अथवा प्रयोग करने में मुझसे कुछ न्यूनता रह गई हो

नाऽसुरा न च गन्धर्वा न पिशाचा न राक्षसाः ।
न सर्पा यक्षपतगा न मनुष्याः कथञ्चन ॥ ५२ ॥
उत्सहन्तेऽन्यथा कर्तुमेतदस्त्रं मयेरितम् ।
तदिदं केवलं हत्वा शान्तमक्षौहिणीं ज्वलत् ॥ ५३ ॥
सर्वघाति मया मुक्तमस्त्रं परमदारुणम् ।
केनेमौ मर्त्यधर्माणौ नाऽवधीत्केशवार्जुनौ ॥ ५४ ॥
एतत्प्रब्रूहि भगवन्मया पृष्टो यथातथम् ।
श्रोतुमिच्छामि तत्त्वेन सर्वमेतन्महामुने ॥ ५५ ॥
व्यास उवाच—महान्तमेवमर्थं मां यं त्वं पृच्छसि विस्मयात् ।
तं प्रवक्ष्यामि ते सर्वं समाधाय मनः शृणु ॥ ५६ ॥
योऽसौ नारायणो नाम पूर्वेषामपि पूर्वजः ।
अजायत च कार्यार्थं पुत्रो धर्मस्य विश्वकृत् ॥ ५७ ॥
स तपस्तीव्रमातस्थे शिशिरं गिरिमास्थितः ।
ऊर्ध्वबाहुर्महातेजा ज्वलनादित्यसन्निभः ॥ ५८ ॥
षष्टिं वर्षसहस्राणि तावन्त्येव शतानि च ।
अशोषयत्तदाऽऽत्मानं वायुभक्षोऽम्बुजेक्षणः ॥ ५९ ॥
अथाऽपरं तपस्तप्त्वा द्विस्ततोऽन्यत्पुनर्महत् ।
द्यावापृथिव्योर्विवरं तेजसा समपूरयत् ॥ ६० ॥

जिससे कि अस्त्र निष्फल हो गया हो ! कुछ मेरी समझ में नहीं आता । या दैव ही हम लोगों के विरुद्ध है ! मैं तो समझता हूँ कि काल बड़ा बली और अनिवार्य है । इसके अतिरिक्त कृष्ण और अर्जुन के बच जाने का और क्या कारण हो सकता है ! असुर, गन्धर्व, पिशाच, राक्षस, सर्प, यक्ष, गरुड़ आदि पक्षी और मनुष्य, कोई भी मेरे इस अस्त्र को व्यर्थ नहीं कर सकता ॥४७।५३॥ किन्तु यह प्रज्वलित सर्वघाती अस्त्र केवल एक अक्षौहिणी सेना को भस्म करके ही शान्त हो गया । कृपा करके आप यह बताइए कि मनुष्य-शरीरधारी कृष्ण और अर्जुन को इस अस्त्र ने क्यों छोड़ दिया ! हे मुनिवर ! मैं इसका कारण आपसे सुनना चाहता हूँ, क्योंकि आप सब कुछ जानते हैं और त्रिकालदर्शी हैं॥५४।५५॥ हे महाराज ! अश्वत्थामा के यों प्रार्थना करने पर महात्मा वेदव्यास ने कहा—हे द्रोणाचार्य के पुत्र ! तुम विस्मित होकर मुझसे जो गूढ़ गुरुतर बात पूछते हो उसके विषय में मैं विस्तारपूर्वक कहता हूँ, तुम एकाग्र होकर सुनो । पूर्वकाल में पूर्वजों के भी पूर्वज, विश्व के रचनेवाले, भगवान् नारायण ने देव-कार्य के निमित्त धर्म के पुत्ररूप से अवतार लिया । उन सूर्य और अग्नि के समान तेजस्वी कमललोचन महात्मा नारायण ने पहले हिमालय पर्वत पर साठ लाख साठ हजार वर्ष तक ऊर्ध्वबाहु होकर, केवल वायुभक्षण करके, कठिन तपस्या की । इस प्रकार उन्होंने अपने शरीर को सुखाया । इसके पश्चात् उससे भी दूने समय तक अन्य प्रकार से तप करने के कारण उनका तेज पृथ्वी और आकाश के मध्यस्थल में व्याप्त हो गया॥५६।६०॥ अन्त को उस

स तेन तपसा तात ब्रह्मभूतो यदाऽभवत् ।
ततो विश्वेश्वरं योनिं विश्वस्य जगतः पतिम् ॥ ६१ ॥
ददर्श भृशदुर्धर्षं सर्वदेवैरभिष्टुतम् ।
अणीयांसमणुभ्यश्च बृहद्भ्यश्च बृहत्तमम् ॥ ६२ ॥
रुद्रमीशानवृषभं हरं शम्भुं कपर्दिनम् ।
चेकितानं परां योनिं तिष्ठतो गच्छतश्च ह ॥ ६३ ॥
दुर्वारणं दुर्दृशं तिग्ममन्युं महात्मानं सर्वहरं प्रचेतसम् ।
दिव्यं चापमिषुधी चाऽऽददानं हिरण्यवर्माणमनन्तवीर्यम्॥ ६४ ॥
पिनाकिनं वज्रिणं दीप्तशूलं परश्वधिनं गदिनं चाऽऽयतासिम् ।
शुभ्रं जटिलं मुसलिनं चन्द्रमौलिं व्याघ्राजिनं परिघिणं दण्डपाणिम् ॥६५॥
शुभाङ्गदं नागयज्ञोपवीतं विश्वैर्गणैः शोभितं भूतसङ्घैः ।
एकीभूतं तपसां सन्निधानं वयोनिगैः सुष्टुतमिष्टवाग्भिः ॥ ६६ ॥
जलं दिशं खं क्षितिं चन्द्रसूर्यौ तथा वाय्वग्नी प्रतिमाणं जगच्च ।
नाऽलं द्रष्टुं यं जना भिन्नवृत्ता ब्रह्मद्विषघ्नममृतस्य योनिम् ॥ ६७ ॥
यं पश्यन्ति ब्राह्मणाः साधुवृत्ताः क्षीणे पापे मनसा वीतशोकाः ।
तं निष्पतन्तं तपसा धर्ममीड्यं तद्भक्त्या वै विश्वरूपं ददर्श ।
दृष्ट्वा चैनं वाङ्मनोबुद्धिदेहैः संहृष्टात्मा मुमुदे वासुदेवः ॥ ६८ ॥

दुष्कर तपस्या के प्रभाव से ब्रह्मरूप निर्लिप्त निर्विकार हो जाने पर उन्हें विश्वेश्वर, विश्वयोनि, जगत्पति, अत्यन्त दुर्लभ-दर्शन, दुर्द्धर्ष, देवादिदेव शङ्कर के दर्शन प्राप्त हुए। भगवान् पशुपति की स्तुति सब देवता करते हैं। वे त्रिपुर-दहन महात्मा त्रिलोचन सब देवताओं के प्रभु हैं। सूक्ष्म पदार्थों से भी सूक्ष्म और बृहत् पदार्थों से भी बृहत् रुद्रदेव ब्रह्मा आदि देवताओं से भी श्रेष्ठ और उनके प्रभु हैं। उन्हें लोग हर, शम्भु, कपर्दी, चैतन्यस्वरूप, चराचर जगत् को उत्पन्न करनेवाले, ॥६१।६३॥ अनिवार्य, अत्यन्त दुर्द्धर्ष, दुर्निरीक्ष्य, दुरासद, दुष्टों के निमित्त महाक्रोधी, महात्मा, संहारकर्ता, प्रजापति आदि कहते हैं। वे अनन्तवीर्य देवदेव दिव्य धनुष, बाण, सुवर्णमय कवच, पिनाक, वज्र, प्रज्वलित त्रिशूल, परश्वध, गदा, खड्ग, परिघ, दण्ड, व्याघ्राम्बर आदि धारण किये हुए हैं। उनके मस्तक पर जटाजूट और चन्द्रमा है। शरीर में यज्ञोपवीत के स्थान पर विषैला नाग और भुजाओं में अङ्गद आदि हैं। संसार के सब जीव और भूतगण सदा उनकी सेवा करते रहते हैं। सब प्रकार की तपस्याओं के एकमात्र आधार उन शङ्कर को बड़े-बड़े ऋषि-मुनि सुन्दर स्तुतियों से प्रसन्न किया करते हैं॥६४।६६॥ वे जल, दिशा, आकाश, पृथ्वी, चन्द्र, सूर्य, अग्नि और वायु इन आठ रूपों से जगत् को धारण किये हुए हैं। ब्रह्मद्रोहियों का विनाश करनेवाले उन अमृतयोनि महादेव के दर्शन चरित्रहीन और अधर्मियों को नहीं प्राप्त होते। सच्चरित्र ब्राह्मण लोग पाप क्षीण और शोक दूर होने पर उनके दुर्लभ दर्शन प्राप्त करते हैं। महापुरुष नारायण ने उन्हीं में मन लगाकर तप और भक्ति के द्वारा विश्वरूप धर्मस्वरूप पूजनीय इष्टदेव के दर्शन प्राप्त किये॥६७।६८॥ उनके दर्शन

अक्षमालापरिक्षिप्तं ज्योतिषां परमं निधिम् ।
ततो नारायणो दृष्ट्वा ववन्दे विश्वसम्भवम् ॥ ६९ ॥
वरदं पृथुचार्वङ्ग्या पार्वत्या सहितं प्रभुम् ।
क्रीडमानं महात्मानं भूतसङ्घगणैर्वृतम् ॥ ७० ॥
अजमीशानमव्यक्तं कारणात्मानमच्युतम् ।
अभिवाद्याऽथ रुद्राय सद्योऽन्धकनिपातिने ।
पद्माक्षस्तं विरूपाक्षमभितुष्टाव भक्तिमान् ॥ ७१ ॥

श्रीनारायण उवाच—त्वत्सम्भूता भूतकृतो वरेण्य गोप्तारोऽस्य भुवनस्याऽऽदिदेव ।
आविश्येमां धरणीं येऽभ्यरक्षन्पुरा पुराणीं तव देवसृष्टिम् ॥ ७२ ॥
सुरासुरान्नागरक्षः पिशाचान्नरान्सुपर्णानथ गन्धर्वयक्षान् ।
पृथग्विधान्भूतसङ्घांश्च विश्वांस्त्वत्सम्भूतान्विद्म सर्वांस्तथैव ।
ऐन्द्रं याम्यं वारुणं वैत्तपाल्यं पैत्रं त्वाष्ट्रं कर्म सौम्यं च तुभ्यम् ॥ ७३ ॥
रूपं ज्योतिः शब्द आकाशवायुः स्पर्शः स्वाद्यं सलिलं गन्ध उर्वी ।
कालो ब्रह्मा ब्रह्म च ब्राह्मणाश्च त्वत्सम्भूतं स्थास्नु चरिष्णु चेदम् ॥ ७४ ॥
अद्भ्यः स्तोका यान्ति यथा पृथक्त्वं ताभिश्चैक्यं संक्षये यान्ति भूयः ।
एवं विद्वान्प्रभवं चाऽप्ययं च मत्वा भूतानां तव सायुज्यमेति ॥ ७५ ॥
दिव्यावृतौ मानसौ द्वौ सुपर्णौ वाचा शाखाः पिप्पलाः सप्त गोपाः ।
दशाऽप्यन्ये ये पुरं धारयन्ति त्वया सृष्टास्त्वं हि तेभ्यः परो हि ॥ ७६ ॥

प्राप्त करने से और वासुदेव नारायण के मन, वाणी, बुद्धि, आत्मा और शरीर में हर्ष का प्रवाह बहने लगा। अक्षमालाधारी ज्योतिर्मय तेजोमय विश्वकर्ता रुद्र को देखकर नारायण ने भक्तिपूर्वक प्रणाम किया। वरदान देनेवाले, पार्वती से क्रीड़ा कर रहे, भूतगण-परिवृत, प्रभु, महात्मा, अज, ईशान, विरूपाक्ष, अव्यक्त-स्वरूप, कारणात्मा, अच्युत, अन्धकासुर को मारनेवाले रुद्र को प्रणाम करने के पश्चात् कमलनयन नारायण इस प्रकार भक्तिपूर्वक स्तुति करने लगे—॥६९।७२॥ हे वरेण्य! हे आदिदेव! इस भुवन की रक्षा करनेवाले प्रजापति आपसे ही उत्पन्न हुए हैं, जिन्होंने इस पृथ्वी को बसाकर आपकी प्राचीन सृष्टि का पालन किया है। देवता, दानव, नाग, राक्षस, पिशाच, मनुष्य, गरुड, गन्धर्व, यक्ष, अनेक प्रकार के सब प्राणी और लोक आपसे ही उत्पन्न हुए हैं, यही हम जानते हैं। आपकी ही शक्ति से इन्द्र, यम, वरुण, कुबेर, पितृगण, त्वष्टा, चन्द्रमा आदि सब लोकपाल अपना-अपना कार्य करते हैं। रूप, ज्योति, शब्द, आकाश, वायु, स्पर्श, रस, जल, गन्ध, पृथ्वी, काल, ब्रह्मा, ब्रह्म, ब्राह्मण और यह सब चराचर जगत् आपके ही शरीर से उत्पन्न हुआ है॥७३।७४॥ जैसे समुद्र से छोटे-छोटे जलाशय पृथक् रहते हैं और प्रलयकाल में सब मिलकर एकाकार सागर हो जाता है, वैसे ही विद्वान् लोग आपसे ही सब जीवों की उत्पत्ति और आपमें ही लय होना जानते हैं और अन्त को उसी ज्ञान से उन्हें सायुज्य मुक्ति प्राप्त होती है। आपने ही स्वयंप्रकाशमान सत्यस्वरूप मनोगम्य जीवात्मा और परमात्मा रूप दो पक्षियों को, [नीचे की ओर

भूतं भव्यं भविता चाऽप्यधृष्यं त्वत्सम्भूता भुवनानीह विश्वा ।
भक्तं च मां भजमानं भजस्व मा रीरिषो मामहिताहितेन ॥ ७७ ॥
आत्मानं त्वामात्मनोऽनन्यबोधं विद्वानेवं गच्छति ब्रह्म शुक्रम् ।
अस्तौषं त्वां तव सम्मानमिच्छन्विचिन्वन्वै सदृशं देववर्य ।
सुदुर्लभान्देहि वरान्ममेष्टानभिष्टुतः प्रतिकार्षीश्च मायाम् ॥ ७८ ॥
व्यास उवाच—तस्मै वरानचिन्त्यात्मा नीलकण्ठः पिनाकधृक् ।
अर्हते देवमुख्याय प्रायच्छदृषिसंस्तुतः ॥ ७९ ॥
श्रीभगवानुवाच—मत्प्रसादान्मनुष्येषु देवगन्धर्वयोनिषु ।
अप्रमेयबलात्मा त्वं नारायण भविष्यसि ॥ ८० ॥
न च त्वां प्रसहिष्यन्ति देवासुरमहोरगाः ।
न पिशाचा न गन्धर्वा न यक्षा न च राक्षसाः ॥ ८१ ॥
न सुपर्णास्तथा नागा न च विश्वे वियोनिजाः ।
न कश्चित्त्वां च देवोपि समरेषु विजेष्यति ॥ ८२ ॥
न शस्त्रेण न वज्रेण नाग्निना न च वायुना ।
न चार्द्रेण न शुष्केण त्रसेन स्थावरेण च ॥ ८३ ॥
कश्चित्तव रुजां कर्ता मत्प्रसादात्कथञ्चन ।
अपि वै समरं गत्वा भविष्यसि ममाधिकः ॥ ८४ ॥

शाखाओंवाले] पिप्पलवृक्ष को, पञ्चमहाभूत और मन तथा बुद्धि इन सात शरीररक्षक तत्त्वों को और दस इन्द्रियों को उत्पन्न किया है॥७५।७६॥ भूत, वर्तमान और अज्ञेय भविष्य का विधान करनेवाले केवल आप ही हैं। यह विश्व और सब लोक आपके ही रचे हुए हैं। हे लोकपितामह ! हे ईश ! मैं आपको भजनेवाला भक्त हूँ। काम आदि अनेक प्रकार की बाधाओं से आप मुझे बचाइए। जो कोई आपको आत्मा का आत्मा अर्थात् परमात्मा जानता है और ज्ञानमय मानता है, वही विद्वान् शुद्धस्वरूप ब्रह्म को प्राप्त होता है। हे देवश्रेष्ठ ! आप प्रकाशस्वरूप हैं। सब लोग आपके तत्त्व को जानकर ही महत्त्व प्राप्त करते हैं। हे देव-देव ! मैं लोक में पूजा के योग्य देवता की खोज कर रहा था। आपके सम्मान और पूजा के निमित्त ही मैंने आपकी स्तुति की है। स्तुति से प्रसन्न होकर आप मुझे दुर्लभ इष्ट वर दीजिए और ऐसा कीजिए कि आपकी माया मेरा कुछ अनिष्ट न कर सके ॥७७।७८॥ व्यास जी कहते हैं कि हे अश्वत्थामा ! अचिन्त्यस्वरूप पिनाकपाणि देवदेव महादेव ने ऋषि-श्रेष्ठ देवश्रेष्ठ विष्णु अर्थात् नारायण की स्तुति से सन्तुष्ट होकर उन्हें इस प्रकार श्रेष्ठ वर दिये—हे नारायण ! मैं तुम पर प्रसन्न होकर कहता हूँ कि मनुष्य, देवता, गन्धर्व आदि में कोई भी तुम्हारे समान बली न होगा। मेरे प्रसाद से ही तुम्हारा बल अप्रमेय होगा॥७९।८०॥ देवता, दैत्य, महानाग, पिशाच, गन्धर्व, राक्षस यक्ष, सुपर्ण, सर्प, सिंहव्याघ्र आदि किसीसे तुम्हें भय न होगा—विश्व भर में कोई तुम्हारा सामना न कर सकेगा। समर में कोई देवता भी तुमको नहीं परास्त कर सकेगा। मेरी कृपा से कोई भी व्यक्ति शस्त्र, वज्र, अग्नि, वायु, गीले या सूखे पदार्थ, चर या अचर पदार्थ, हाथ, पाँव, काष्ठ, पत्थर आदि किसी के प्रहार से किसी प्रकार का कष्ट तुम्हें नहीं पहुँचा सकेगा। संग्राम में तुम मुझसे भी अधिक

एवमेते वरा लब्धाः पुरस्ताद्विद्धि शौरिणा ।
स एष देवश्चरति मायया मोहयञ्जगत् ॥ ८५ ॥
तस्यैव तपसा जातं नरं नाम महामुनिम् ।
तुल्यमेतेन देवेन तं जानीह्यर्जुनं सदा ॥ ८६ ॥
तावेतौ पूर्वदेवानां परमोपचितावृषी ।
लोकयात्राविधानार्थं सञ्जायेते युगे युगे ॥ ८७ ॥
तथैव कर्मणा कृत्स्नं महतस्तपसोऽपि च ।
तेजो मन्युं च बिभ्रंस्त्वं जातो रौद्रो महामते ॥ ८८ ॥
स भवान्देववत्प्राज्ञो ज्ञात्वा भवमयं जगत् ।
अवाकर्षस्त्वमात्मानं नियमैस्तत्प्रियेप्सया ॥ ८९ ॥
शुभ्रमत्र हविः कृत्वा महापुरुषविग्रहम् ।
ईजिवांस्त्वं जपैर्होमैरुपहारैश्च मानद ॥ ९० ॥
स तथा पूज्यमानस्ते पूर्वदेहेऽप्यतूतुषत् ।
पुष्कलांश्च वरान्प्रादात्तव विद्वन्हृदि स्थितान् ॥ ९१ ॥
जन्म कर्म तपोयोगास्तयोस्तव च पुष्कलाः ।
ताभ्यां लिङ्गेऽर्चितो देवस्त्वयाऽर्चायां युगे युगे ॥ ९२ ॥
सर्वरूपं भवं ज्ञात्वा लिङ्गे योऽर्चयति प्रभुम् ।
आत्मयोगाश्च तस्मिन्वै शास्त्रयोगाश्च शाश्वताः ॥ ९३ ॥

पराक्रमी हो जाओगे॥८१।८४॥हे अश्वत्थामा ! पूर्व समय में जिन नारायण ने शङ्कर से ऐसे वरदान प्राप्त किये थे वही देवदेव इस समय वासुदेव-रूप से पृथ्वी पर प्रकट हुए हैं और माया से सब जगत् को मोहित कर रहे हैं। उन्हीं के तप (अंश) से महर्षि नर की उत्पत्ति हुई है, और अर्जुन वही नर हैं, जो सब बातों में नारायण के तुल्य हैं। ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र इन तीनों के बीच विष्णु-स्वरूप नर-नारायण ऋषि अत्यन्त तपस्वी हैं। दानवों को मारकर धर्म की स्थापना और लोक-रक्षा करने के निमित्त हर युग में इनका अवतार होता है। हे महामते ! तुम भी तेजस्वी, क्रोधी और उन्हीं रुद्रदेव के अंश से उत्पन्न हुए हो। तुम भी भारी तप, श्रेष्ठ कर्म, तेज और विद्या से सम्पन्न रुद्र के अंश हो ॥८५।८८॥तुम भी देवदेव नारायण की भाँति पूर्व जन्म में विष्णु पुरुष थे। तुमने भी सब जगत् को रुद्र-मय जानकर उन्हें सन्तुष्ट करने के निमित्त घोर तपस्या करके अपने शरीर को सुखाया था और पवित्र मन्त्र के जप, हवन, उपहार (पूजा) आदि से देवादिदेव शङ्कर की आराधना की थी। रुद्रदेव ने तुम्हारी पूजा और आराधना से सन्तुष्ट होकर तुमको, तुम्हारी इच्छा के अनुसार, श्रेष्ठ वर दिये थे॥८९।९१॥श्रीकृष्ण और अर्जुन जन्म, कर्म, तप और योग आदि में जैसे श्रेष्ठ हैं वैसे ही तुम भी हो। श्रीकृष्ण और अर्जुन ने प्रत्येक युग में अजेय अचिन्त्यस्वरूप रुद्र की पूजा शिवलिङ्ग में की है। जो पुरुष शिव को सर्वरूप सर्वव्यापक जान-कर लिङ्ग-रूप में उनकी पूजा करता है, उस रुद्र-भक्त में सदा शाश्वत आत्मयोग और शास्त्रयोग रहते हैं। देवता, सिद्ध और महर्षि लोग परलोक में श्रेष्ठ

एवं देवा यजन्तो हि सिद्धाश्च परमर्षयः ।
प्रार्थयन्ते परं लोके स्थाणुमेकं स सर्वकृत् ॥ ९४ ॥
स एष रुद्रभक्तश्च केशवो रुद्रसम्भवः ।
कृष्ण एव हि यष्टव्यो यज्ञैश्चैव सनातनः ॥ ९५ ॥
सर्वभूतभवं ज्ञात्वा लिङ्गमर्चति यः प्रभोः ।
तस्मिन्नभ्यधिकां प्रीतिं करोति वृषभध्वजः ॥ ९६ ॥
सञ्जय उवाच—तस्य तद्वचनं श्रुत्वा द्रोणपुत्रो महारथः ।
नमश्चकार रुद्राय बहु मेने च केशवम् ॥ ९७ ॥
हृष्टरोमा च वश्यात्मा सोऽभिवाद्य महर्षये ।
वरूथिनीमभिप्रेक्ष्य ह्यवहारमकारयत् ॥ ९८ ॥
ततः प्रत्यवहारोऽभूत्पाण्डवानां विशाम्पते ।
कौरवाणां च दीनानां द्रोणे युधि निपातिते ॥ ९९ ॥
युद्धं कृत्वा दिनान्पञ्च द्रोणो हत्वा वरूथिनीम् ।
ब्रह्मलोकं गतो राजन्ब्राह्मणो वेदपारगः ॥ १०० ॥

इति श्री महाभारते द्रोणपर्वणि नारायणास्त्रमोक्षपर्वणि व्यासवाक्ये शततद्वीये एकाधिकद्विशततमोऽध्यायः ॥२०१॥

गति प्राप्त करने के निमित्त शङ्कर की ही उपासना किया करते हैं। निश्चय जानो, केशव रुद्र से ही उत्पन्न और उन्हीं के भक्त हैं। नारायणावतार भगवान् वासुदेव सदा शिवलिङ्ग की पूजा करते हैं और शिव को ही सब प्राणियों की उत्पत्ति का कारण जानते हैं। शिवजी भी कृष्णचन्द्र से अत्यन्त प्रीति रखते हैं। इसी लिए कल्याण की इच्छा रखनेवाले को विविध यज्ञों से वासुदेव की पूजा करनी चाहिए।९२।९६॥सञ्जय कहते हैं—हे कुरु कुल-श्रेष्ठ महाराज! जितेन्द्रिय अश्वत्थामा का सन्देह, वेदव्यास की बातें सुनने से, दूर हो गया। उन्होंने रुद्रदेव को प्रणाम किया और समझ लिया कि कृष्णचन्द्र साधारण मनुष्य नहीं, साक्षात् नारायण हैं। उनके शरीर में रोमाञ्च हो आया। महर्षि वेदव्यास को प्रणाम करके वे कौरव दल में लौट आये। उन्होंने युद्ध बन्द करा दिया। कौरवों की सेना को युद्ध बन्द करते देखकर पाण्डवों ने भी युद्ध बन्द कर दिया। द्रोणाचार्य की मृत्यु होने से दीन भाव को प्राप्त कौरवगण अपने डेरों को लौट चले। हे महाराज! वेदपाठी महारथी ब्राह्मण द्रोणाचार्य इस प्रकार पाँच दिन तक घोर युद्ध और शत्रुसेना का संहार करके अन्त को ब्रह्मलोकगामी हुए। उनकी मृत्यु होने से कौरवों के दुःख शोक की सीमा नहीं रही॥९७।१००॥

द्रोणपर्व का दो सौ एक अध्याय समाप्त हुआ ॥ २०१ ॥

अथ द्व्यधिकद्विशततमोऽध्यायः ॥ २०२ ॥

धृतराष्ट्र उवाच - तस्मिन्नतिरथे द्रोणे निहते पार्षतेन वै ।
मामकाः पाण्डवाश्चैव किमकुर्वन्नतः परम् ॥ १ ॥

दो सौ दो अध्याय ॥ २०२ ॥

राजा धृतराष्ट्र ने कहा—हे सञ्जय! अतिरथी योद्धाओं में पहले गिने जानेवाले द्रोणाचार्य जब धृष्टद्युम्न के हाथ से रणभूमि में मारे गये तब पाण्डवों और कौरवों ने क्या किया? वह सब वृत्तान्त तुम मेरे आगे प्रकट करो

सञ्जय उवाच—तस्मिन्नतिरथे द्रोणे निहते पार्षतेन वै ।
कौरवेषु च भग्नेषु कुन्तीपुत्रो धनञ्जयः ॥ २ ॥
दृष्ट्वा सुमहदाश्चर्यमात्मनो विजयावहम् ।
यदृच्छयाऽऽगतं व्यासं पप्रच्छ भरतर्षभ ॥ ३ ॥
अर्जुन उवाच—संग्रामे न्यहनं शत्रूञ्छरौघैर्विमलैरहम् ।
अग्रतो लक्षये यान्तं पुरुषं पावकप्रभम् ॥ ४ ॥
ज्वलन्तं शूलमुद्यम्य यां दिशं प्रतिपद्यते ।
तस्यां दिशि विदीर्यन्ते शत्रवो मे महामुने ॥ ५ ॥
तेन भग्नानरीन्सर्वान्मद्भग्नान्मन्यते जनः ।
तेन भग्नानि सैन्यानि पृष्ठतोऽनुव्रजाम्यहम् ॥ ६ ॥
भगवंस्तन्ममाऽऽचक्ष्व को वै स पुरुषोत्तमः ।
शूलपाणिर्मया दृष्टस्तेजसा सूर्यसन्निभः ॥ ७ ॥
न पद्भ्यां स्पृशते भूमिं न च शूलं विमुञ्चति ।
शूलाच्छूलसहस्राणि निष्पेतुस्तस्य तेजसा ॥ ८ ॥
व्यास उवाच—प्रजापतीनां प्रथमं तैजसं पुरुषं प्रभुम् ।
भुवनं भूर्भुवं देवं सर्वलोकेश्वरं प्रभुम् ॥ ९ ॥
ईशानं वरदं पार्थ दृष्टवानसि शङ्करम् ।
तं गच्छ शरणं देवं वरदं भुवनेश्वरम् ॥ १० ॥
महादेवं महात्मानमीशानं जटिलं विभुम् ।
त्र्यक्षं महाभुजं रुद्रं शिखिनं चीरवाससम् ॥ ११ ॥

॥१॥सञ्जय ने कहा कि हे राजेन्द्र ! द्रोणाचार्य की मृत्यु होने और कौरवों के समर से हट जाने पर अर्जुन ने यह विजय देनेवाला बहुत [redacted] अद्भुत दृश्य देख कर अपनी इच्छा से आये हुए भगवान् वेदव्यास से पूछा—हे भगवन् ! मैं जिस समय तीक्ष्ण बाण बरसा-कर शत्रुओं को मारने का यत्न कर रहा था उस समय मुझे देख पड़ता था कि कोई अग्नि के समान तेजस्वी पुरुष मेरे आगे-आगे शत्रुओं का संहार करता जा रहा था । कृपा कर बतलाइए, वह पुरुष कौन था ? वे पुरुषोत्तम शूल तानकर जिधर जिधर जाते थे उधर उधर के शत्रु मरते जाते थे ? जिधर वे जाते थे उधर शत्रु सेना काई की तरह फट जाती थी ॥२।५॥उनके प्रभाव से शत्रु भागते थे और लोग समझते थे कि मेरे प्रहार से शत्रु भाग रहे और मृत्यु को प्राप्त हो रहे हैं । उनकी भगाई और मृत्यु को प्राप्त हुई-हुई सेना को भगाता और मारता हुआ मैं पीछे-पीछे जाता था । हे भगवन् ! वे महापुरुष कौन थे ? वे सूर्य के समान तेजस्वी थे । न तो उनके पाँव पृथ्वी में लगते थे और न वे हाथ से त्रिशूल छोड़ते थे । उनके तेज व प्रभाव से उस एक ही शूल से सहस्रों शूल निकलकर शत्रुओं का संहार कर रहे थे ॥६।८॥व्यासदेव ने कहा—हे अर्जुन ! तुमने जिन महापुरुष के दर्शन किये हैं वे प्रभु तेजोमय पुरुष प्रजापतियों के पूर्वज (अर्थात् सबसे पहले प्रकट), भुवन स्वामी, भूर्भुवः स्वरूप, प्रकाशस्वरूप, तेजोमय,

महादेवं हरं स्थाणुं वरदं भुवनेश्वरम् ।
जगत्प्रधानमजितं जगत्प्रीतिमधीश्वरम् ॥ १२ ॥
जगद्योनिं जगद्बीजं जयिनं जगतो गतिम् ।
विश्वात्मानं विश्वसृजं विश्वमूर्तिं यशस्विनम् ॥ १३ ॥
विश्वेश्वरं विश्वनरं कर्मणामीश्वरं प्रभुम् ।
शम्भुं स्वयम्भुं भूतेशं भूतभव्यभवोद्भवम् ॥ १४ ॥
योगं योगेश्वरं सर्वं सर्वलोकेश्वरेश्वरम् ।
सर्वश्रेष्ठं जगच्छ्रेष्ठं वरिष्ठं परमेष्ठिनम् ॥ १५ ॥
लोकत्रयविधातारमेकं लोकत्रयाश्रयम् ।
शुद्धात्मानं भवं भीमं शशाङ्ककृतशेखरम् ॥ १६ ॥
शाश्वतं भूधरं देवं सर्ववागीश्वरेश्वरम् ।
सुदुर्जयं जगन्नाथं जन्ममृत्युजरातिगम् ॥ १७ ॥
ज्ञानात्मानं ज्ञानगम्यं ज्ञानश्रेष्ठं सुदुर्विदम् ।
दातारं चैव भक्तानां प्रसादविहितान्वरान् ॥ १८ ॥
तस्य पारिषदा दिव्या रूपैर्नानाविधैर्विभोः ।
वामना जटिला मुण्डा ह्रस्वग्रीवा महोदराः ॥ १९ ॥
महाकाया महोत्साहा महाकर्णास्तथाऽपरे ।
आननैर्विकृतैः पादैः पार्थ वेषैश्च वैकृतैः ॥ २० ॥
ईदृशैः स महादेवः पूज्यमानो महेश्वरः ।
स शिवस्तात तेजस्वी प्रसादाद्याति तेऽग्रतः ॥ २१ ॥

ईशान, वर देनेवाले, देवदेव, त्रिभुवन के स्वामी महादेव हैं॥९।१०॥महात्मा, ईश,जटाधारी, विभु, शङ्कर, त्रिलोचन, महाबाहु, रुद्र, शिखाधारी,चीरवासा, महादेव, हर,स्थाणु,वरद,भुवनेश्वर,जगत् में श्रेष्ठ,अपराजित, जगत् को आनन्द देनेवाले,परमेश्वर,॥११।१२॥जगत् के मातापिता स्वरूप, जययुक्त,जगत् की गति, विश्व की आत्मा,विश्व की सृष्टि करनेवाले,विश्वमूर्ति और यशस्वी कहकर लोग उनकी स्तुति किया करते हैं। हे पार्थ! तुम उनकी शरण में जाओ, उन्हें प्रणाम करो। वे विश्वेश्वर, विश्व के सञ्चालक या नेता, कर्मों का फल देनेवाले,प्रभु, शम्भु, स्वयम्भू ,भूतेश,भूत-भविष्य और वर्तमान के नियामक, योगस्वरूप, योगियों के ईश्वर, सर्व, सब लोकों के ईश्वर जो इन्द्र आदि हैं उनके भी ईश्वर, सबसे श्रेष्ठ, जगत् भर में श्रेष्ठ, वरिष्ठ, परमेष्ठी, तीनों लोकों के विधाता,अद्वितीय, त्रिभुवन के आश्रयस्वरूप, ॥१२।१६॥ शुद्धरूप, भव, भीम, शशाङ्कशेखर, शाश्वत, भूधर, देव, सब विद्वानों के ईश्वर, अत्यन्त दुर्जय अर्थात् जो अधिकारी नहीं हैं उनके निमित्त अत्यन्त दुर्लभ, जगन्नाथ, जन्महीन, अजर, अमर, ज्ञानरूप, ज्ञानगम्य, ज्ञान में श्रेष्ठ, कठिनता से ज्ञेय और प्रसन्न होकर भक्तों को कामना के अनुसार वर देनेवाले हैं। उनके पारिषद दिव्य और अनेक रूप हैं॥१६।१८॥वे लोग बौने, जटाधारी, मुंडे, छोटी गर्दन के, बड़े पेट के, महाकाय और महाउत्साह से

तस्मिन्घोरे सदा पार्थ संग्रामे लोमहर्षणे ।
द्रौणिकर्णकृपैर्गुप्तां महेष्वासैः प्रहारिभिः ॥ २२ ॥
कस्तां सेनां तदा पार्थ मनसाऽपि प्रधर्षयेत् ।
ऋते देवान्महेष्वासाद्बहुरूपान्महेश्वरात् ॥ २३ ॥
स्थातुमुत्सहते कश्चिन्न तस्मिन्नग्रतः स्थिते ।
नहि भूतं समं तेन त्रिषु लोकेषु विद्यते ॥ २४ ॥
गन्धेनापि हि संग्रामे तस्य क्रुद्धस्य शत्रवः ।
विसंज्ञा हतभूयिष्ठा वेपन्ति च पतन्ति च ॥ २५ ॥
तस्मै नमस्तु कुर्वन्तो देवास्तिष्ठन्ति वै दिवि ।
ये चाऽन्ये मानवा लोके ये च स्वर्गजितो नराः ॥ २६ ॥
ये भक्ता वरदं देवं शिवं रुद्रमुमापतिम् ।
अनन्यभावेन सदा सर्वेशं समुपासते ॥ २७ ॥
इह लोके सुखं प्राप्य ते यान्ति परमां गतिम् ।
नमस्कुरुष्व कौन्तेय तस्मै शान्ताय वै सदा ॥ २८ ॥
रुद्राय शितिकण्ठाय कनिष्ठाय सुवर्चसे ।
कपर्दिने करालाय हर्यक्षवरदाय च ॥ २९ ॥
याम्यायाऽव्यक्तकेशाय सद्वृत्ते शङ्कराय च ।
काम्याय हरिनेत्राय स्थाणवे पुरुषाय च ॥ ३० ॥
हरिकेशाय मुण्डाय कृशायोत्तारणाय च ।
भास्कराय सुतीर्थाय देवदेवाय रंहसे ॥ ३१ ॥

परिपूर्ण हैं। किसी-किसी के कान बहुत बड़े हैं। हे पार्थ! उनके मुख, पाँव और वेष विकृत हैं। ऐसे भूतगण उन महादेव की सेवा किया करते हैं। वही तेजस्वी शिव, तुम पर प्रसन्न होने के कारण, तुम्हारे आगे-आगे शत्रुओं को मारते जाते हैं॥१९।२१॥यह महाभारत युद्ध बड़ा लोमहर्षण है। हे पार्थ! अश्वत्थामा, कर्ण, कृपाचार्य आदि महारथी कौरवों की सेना के रक्षक हैं। ऐसे योद्धाओं से रक्षित सेना पर आक्रमण करने की बात भी कोई मनुष्य अपने मन में नहीं ला सकता। महाधनुर्धर बहुरूप महेश्वर के अतिरिक्त और कोई उस सेना का नाश नहीं कर सकता। आगे-आगे शत्रुओं को मार रहे महादेव के आगे कोई स्थित ही नहीं हो सकता॥२२।२४॥युद्ध में कुपित शङ्कर की गन्ध से भी शत्रुगण अचेत और अधिकांश नष्ट हो जाते हैं, काँपते हैं और गिर पड़ते हैं। देवगण स्वर्ग में उन्हें प्रणाम करते हैं। अन्य स्वर्गवासी सुकृती जन और मनुष्य भी उनकी आराधना किया करते हैं। जो भक्त पुरुष अनन्य भाव से सदा सब के ईश्वर, वरदानी, देवदेव, शिव, रुद्र, उमापति की उपासना किया करते हैं वे इस लोक में सुख पाकर परलोक में परम गति के अधिकारी होते हैं। हे अर्जुन! तुम उन्हीं सदा शान्त भगवान् को प्रणाम करो॥२५।२८॥रुद्र, शितिकण्ठ, कनिष्ठ, सुवर्चा, कपर्दी, कराल, हर्यक्ष, वरदानी, याम्य, अव्यक्तकेश, सद्वृत्त, शङ्कर, काम्य

बहुरूपाय सर्वाय प्रियाय प्रियवाससे ।
उष्णीषिणे सुवक्त्राय सहस्राक्षाय मीढुषे ॥ ३२ ॥
गिरिशाय प्रशान्ताय पतये चीरवाससे ।
हिरण्यबाहवे राजन्नुग्राय पतये दिशाम् ॥ ३३ ॥
पर्जन्यपतये चैव भूतानां पतये नमः ।
वृक्षाणां पतये चैव गवां च पतये नमः ॥ ३४ ॥
वृक्षैरावृतकायाय सेनान्ये मध्यमाय च ।
स्रुवहस्ताय देवाय धन्विने भार्गवाय च ॥ ३५ ॥
बहुरूपाय विश्वस्य पतये मुञ्जवाससे ।
सहस्रशिरसे चैव सहस्रनयनाय च ॥ ३६ ॥
सहस्रबाहवे चैव सहस्रचरणाय च ।
शरणं गच्छ कौन्तेय वरदं भुवनेश्वरम् ॥ ३७ ॥
उमापतिं विरूपाक्षं दक्षयज्ञनिबर्हणम् ।
प्रजानां पतिमव्यग्रं भूतानां पतिमव्ययम् ॥ ३८ ॥
कपर्दिनं वृषावर्तं वृषनाभं वृषध्वजम् ।
वृषदर्पं वृषपतिं वृषशृङ्गं वृषर्षभम् ॥ ३९ ॥
वृषाङ्कं वृषभोदारं वृषभं वृषभेक्षणम् ।
वृषायुधं वृषशरं वृषभूतं वृषेश्वरम् ॥ ४० ॥
महोदरं महाकायं द्वीपिचर्मनिवासिनम् ।
लोकेशं वरदं मुण्डं ब्रह्मण्यं ब्राह्मणप्रियम् ॥ ४१ ॥
त्रिशूलपाणिं वरदं खड्गचर्मधरं प्रभुम् ।
पिनाकिनं खड्गधरं लोकानां पतिमीश्वरम् ॥ ४२ ॥

---

हरिनेत्र, स्थाणु, पुरुष, हरिकेश, मुण्ड, कृश, उत्तारण, भास्कर, सुतीर्थ, देवदेव, वेगशाली, बहुरूप, सर्व, प्रिय, प्रियवासा, उष्णीषधारी, सुमुख, सहस्राक्ष, मीढुष, गिरिश, प्रशान्त, यति, दिगम्बर, चीरवासा, हिरण्यबाहु, उग्र, दिक्पाल, पर्जन्यपति, भूतपति,॥२८।२४॥वृक्षों के पति, पशुपति, वृक्षों से आवृत शरीर, सेनानी, मध्यम, स्रुवहस्त देव, धनुर्द्धर, भार्गव, विश्वपति, मुञ्जवासा, सहस्रशीर्षा, सहस्रनयन, सहस्रचरण, सहस्रबाहु, सहस्रमुख भगवान् की शरण में जाओ और उन्हें बारम्बार प्रणाम करो॥३४।३८॥वरदानी, विश्वनाथ, उमापति, विरूपाक्ष, दक्ष के यज्ञ को विध्वंस करनेवाले, प्रजापति, भूतपति, अव्यग्र, अव्यय, कपर्दी, वृषावर्त्त, वृषनाभ, वृषध्वज, वृषदर्प, वृषपति, वृषशृङ्ग, वृषश्रेष्ठ, वृषाङ्क, वृषभोदार, वृषभ, वृषभेक्षण, वृषायुध, वृषबाण, वृषभूत, वृषेश्वर, महोदर, महाकाय, व्याघ्रचर्माम्बर, लोकेश्वर, वरद, पुण्यरूप, ब्रह्मण्य, ब्राह्मणप्रिय, त्रिशूलपाणि, वरद, खड्ग-चर्म-धर, प्रभु, पिनाकी, खड्गधर, लोकपति, ईश्वर, शरण्य, दिगम्बर

प्रपद्ये शरणं देवं शरण्यं चीरवाससम् ।
नमस्तस्मै सुरेशाय यस्य वैश्रवणः सखा ॥ ४३ ॥
सुवाससे नमस्तुभ्यं सुव्रताय सुधन्विने ।
धनुर्धराय देवाय प्रियधन्वाय धन्विने ॥ ४४ ॥
धन्वन्तराय धनुषे धन्वाचार्याय ते नमः ।
उग्रायुधाय देवाय नमः सुरवराय च ॥ ४५ ॥
नमोऽस्तु बहुरूपाय नमोऽस्तु बहुधन्विने ।
नमोऽस्तु स्थाणवे नित्यं नमस्तस्मै तपस्विने ॥ ४६ ॥
नमोऽस्तु त्रिपुरघ्नाय भगघ्नाय च वै नमः ।
वनस्पतीनां पतये नराणां पतये नमः ॥ ४७ ॥
मातॄणां पतये चैव गणानां पतये नमः ।
गवां च पतये नित्यं यज्ञानां पतये नमः ॥ ४८ ॥
अपां च पतये नित्यं देवानां पतये नमः ।
पूष्णो दन्तविनाशाय त्र्यक्षाय वरदाय च ॥ ४९ ॥
नीलकण्ठाय पिङ्गाय स्वर्णकेशाय वै नमः ।
कर्माणि यानि दिव्यानि महादेवस्य धीमतः ॥ ५० ॥
तानि ते कीर्तयिष्यामि यथाप्रज्ञं यथाश्रुतम् ।
न सुरा नाऽसुरा लोके न गन्धर्वा न राक्षसाः ॥ ५१ ॥
सुखमेधन्ति कुपिते तस्मिन्नपि गुहागताः ।
दक्षस्य यजमानस्य विधिवत्सम्भृतं पुरा ॥ ५२ ॥
विव्याध कुपितो यज्ञं निर्दयस्त्वभवत्तदा ।
धनुषा बाणमुत्सृज्य सघोषं विननाद च ॥ ५३ ॥

देव की मैं शरणागत हूँ॥२८।४२॥ सुवासा, सुव्रत, सुधन्वा, धनुर्द्धर, प्रियधन्वा, धन्वी, धन्वन्तर, धनु और धन्वाचार्य को मेरा प्रणाम है। उग्रायुध, देव, सुरवर, बहुरूप और बहुधन्वा को प्रणाम है। स्थाणु, तपस्वी, त्रिपुर-दहन, भग-हन्ता को प्रणाम है। वनस्पतिपति, मनुष्यपति, ॥४३।४७॥ मातृपति, गणपति, गोपति, यज्ञपति, सलिलपति और सुरपति को प्रणाम है। पूषा के दाँत तोड़नेवाले, त्रिलोचन, वरदानी, नीलकण्ठ, पिङ्ग और स्वर्णकेश को प्रणाम है। हे पार्थ! जहाँ तक मैं जानता हूँ और मैंने सुन रक्खा है, उसके अनुसार अब मैं उनके दिव्य कर्मों का वर्णन करता हूँ, सुनो॥४८।५१॥ महादेव के कुपित होने पर, यदि पाताल में चले जाँय तो वहाँ भी देवता, असुर, गन्धर्व, राक्षस आदि कोई सुख से नहीं रह सकता। पूर्व समय में यजमान दक्ष प्रजापति ने विधिपूर्वक यज्ञ किया था; किन्तु महादेव ने कुपित और निर्दय होकर उनका यज्ञ नष्ट करने के निमित्त धनुष से बाण छोड़कर भयानक शब्द किया जिससे यज्ञ-विध्वंस हो गया। एकाएक यज्ञ-पुरुष के

ते न शर्म कुतः शान्तिं लेभिरे स्म सुरास्तदा ।
विद्रुते सहसा यज्ञे कुपिते च महेश्वरे ॥ ५४ ॥
तेन ज्यातलघोषेण सर्वे लोकाः समाकुलाः ।
बभूवुर्वशगाः पार्थ निपेतुश्च सुरासुराः ॥ ५५ ॥
आपश्चुक्षुभिरे सर्वाश्चकम्पे च वसुन्धरा ।
पर्वताश्च व्यशीर्यन्त दिशो नागाश्च मोहिताः ॥ ५६ ॥
अन्धेन तमसा लोका न प्राकाशन्त संवृताः ।
जघ्निवान्सह सूर्येण सर्वेषां ज्योतिषां प्रभाः ॥ ५७ ॥
चुक्षुभुर्भयभीताश्च शान्तिं चक्रुस्तथैव च ।
ऋषयः सर्वभूतानामात्मनश्च सुखैषिणः ॥ ५८ ॥
पूषाणमभ्यद्रवत शङ्करः प्रहसन्निव ।
पुरोडाशं भक्षयतो दशनान्वै व्यशातयत् ॥ ५९ ॥
ततो निश्चक्रमुर्देवा वेपमाना नताः स्म ते ।
पुनश्च सन्दधे दीप्तान्देवानां निशिताञ्शरान् ॥ ६० ॥
सधूमान्सस्फुलिङ्गांश्च विद्युत्तोयदसन्निभान् ।
तं दृष्ट्वा तु सुराः सर्वे प्रणिपत्य महेश्वरम् ॥ ६१ ॥
रुद्रस्य यज्ञ भागं च विशिष्टं ते त्वकल्पयन् ।
भयेन त्रिदशा राजञ्छरणं च प्रपेदिरे ॥ ६२ ॥
तेन चैवाऽतिकोपेन स यज्ञः सन्धितस्तदा ।
भग्नाश्चापि सुरा आसन्भीताश्चाऽद्यापि तं प्रति ॥ ६३ ॥

भागने और महादेव के कुपित होने से सब देवता व्याकुल हो उठे। उन्हें किसी प्रकार कल्याण और शान्ति नहीं प्राप्त होती थी॥५१।५४॥शिव की प्रत्यञ्चा के दारुण शब्द से सब लोक व्याकुल हो उठे। सब देवता और दानव वशवर्ती होकर, शरण में आकर, रुद्र के चरणों पर गिर पड़े। शिव के क्रुद्ध होने पर सागर क्षोभ को प्राप्त हुआ, धरती हिलने लगी, पर्वतों के शिखर फट-फटकर गिरने लगे, दिशाओं में अँधेरा हो गया, दिग्गज मूढ़ और अचेत से हो गये। सब लोकों में घना अँधेरा छा गया, कुछ भी नहीं सूझता था॥५४।५७॥रुद्र ने सूर्य सहित सब ज्योतिर्मय पदार्थों की प्रभा नष्ट कर दी। ऋषिगण भय और क्षोभ से व्याकुल होकर सब प्राणियों के और अपने कल्याण के निमित्त शान्ति करने लगे। शङ्कर हँसते हुए पूषा देवता के पीछे दौड़े। वे पुरोडाश खा रहे थे। शङ्कर ने उनके दाँत तोड़ दिये। तब सब देवगण भय से विह्वल होकर काँपते हुए यज्ञशाला से निकल भागे॥५७।६०॥रुद्र ने फिर देवताओं को लक्ष्य करके धनुष पर प्रज्वलित, धुएँ और चिनगारियों से युक्त, बिजली और मेघ के समान तीक्ष्ण बाण चढ़ाये। यह देखकर सब देवता महेश्वर के शरणागत हो चरणों पर गिर पड़े। उन्होंने रुद्र के निमित्त यज्ञ का बचा हुआ विशेष भाग कल्पित कर दिया। भयपीड़ित देवताओं के शरणागत होने पर अति क्रोधी रुद्र ने उस अधूरे

असुराणां पुराण्यासंस्त्रीणि वीर्यवतां दिवि ।
आयसं राजतं चैव सौवर्णं परमं महत् ॥ ६४ ॥
सौवर्णं कमलाक्षस्य तारकाक्षस्य राजतम् ।
तृतीयं तु पुरं तेषां विद्युन्मालिन आयसम् ॥ ६५ ॥
न शक्तस्तानि मघवान्भेत्तुं सर्वायुधैरपि ।
अथ सर्वे सुरा रुद्रं जग्मुः शरणमर्दिताः ॥ ६६ ॥
ते तमूचुर्महात्मानं सर्वे देवाः सवासवाः ।
ब्रह्मदत्तवरा ह्येते घोरास्त्रिपुरवासिनः ॥ ६७ ॥
पीडयन्त्यधिकं लोकं यस्मात्ते वरदर्पिताः ।
त्वदृते देवदेवेश नाऽन्यः शक्तः कथञ्चन ॥ ६८ ॥
हन्तुं दैत्यान्महादेव जहि तांस्त्वं सुरद्विपः ।
रुद्र रौद्रा भविष्यन्ति पशवः सर्वकर्मसु ॥ ६९ ॥
निपातयिष्यसे चैतानसुरान्भुवनेश्वर ।
स तथोक्तस्तथेत्युक्त्वा देवानां हितकाम्यया ॥ ७० ॥
गन्धमादनविन्ध्यौ च कृत्वा वंशध्वजौ हरः ।
पृथ्वीं ससागरवनां रथं कृत्वा तु शङ्करः ॥ ७१ ॥
अक्षं कृत्वा तु नागेन्द्रं शेषं नाम त्रिलोचनः ।
चक्रे कृत्वा तु चन्द्रार्कौ देवदेवः पिनाकधृक् ॥ ७२ ॥
अणीकृत्वैलपत्रं च पुष्पदन्तं च त्र्यम्बकः ।
यूपं कृत्वा तु मलयमवनाहं च तक्षकम् ॥ ७३ ॥

यज्ञ को पूर्ण कर दिया । तभी से देवगण रुद्र से भयभीत होते हैं; उनका यह भय अब तक दूर नहीं हुआ॥६०।६३॥महादेव का और चरित्र सुनो । पूर्व समय में पराक्रमी असुरों के तीन पुर थे—एक सुवर्ण का,दूसरा चाँदी का और तीसरा लोहे का। कमलाक्ष दानव सुवर्ण के पुर का, तारकाक्ष दानव चाँदी के पुर का और विद्युन्माली दानव लोहे के पुर का स्वामी था। इन्द्र अपने वज्र आदि सब अस्त्र-शस्त्र चलाकर हार गये, वे पुर नष्ट नहीं हो सके॥६४।६६॥इसके पश्चात् सब देवता, इन्द्र को आगे करके, महेश्वर की शरण में जाकर कहने लगे—हे प्रभु! ये त्रिपुरनिवासी तीनों असुर, ब्रह्मा के वरदान से,अत्यन्त गर्वित होकर सब लोकों को सता रहे हैं। हे देवदेवेश ! आपके अतिरिक्त और कोई इन असुरों का संहार नहीं कर सकता । इसलिए आप स्वयं इनका संहार कीजिए । हे ईश्वर ! सब कर्मों में रुद्र रूप धारण करनेवाले पशुओं और इन असुरों को आप मारेंगे॥६६।७०॥हे अर्जुन ! देवताओं के यों कहने पर भगवान् शङ्कर ने उनके हित के निमित्त प्रार्थना स्वीकार कर ली। उस त्रिपुर को नष्ट करने के निमित्त उन्होंने एक दिव्य रथ की कल्पना की । गन्धमादन और विन्ध्याचल उस रथ की आसमान की दो ध्वजा बने । समुद्र-वन सहित पृथ्वी को ही रथ बनाया । नागराज शेष को उसका अक्ष, चन्द्र सूर्य को दोनों पहिये, एलपत्र और पुष्पदन्त नाग

योक्त्राङ्गानि च सत्वानि कृत्वा शर्वः प्रतापवान् ।
वेदान्कृत्वाऽथ चतुरश्चतुरश्वान्महेश्वरः ॥ ७४ ॥
उपवेदान्खलीनांश्च कृत्वा लोकत्रयेश्वरः ।
गायत्रीं प्रग्रहं कृत्वा सावित्रीं च महेश्वरः ॥ ७५ ॥
कृत्वोङ्कारं प्रतोदं च ब्रह्माणं चैव सारथिम् ।
गाण्डीवं मन्दरं कृत्वा गुणं कृत्वा तु वासुकिम् ॥ ७६ ॥
विष्णुं शरोत्तमं कृत्वा शल्यमग्निं तथैव च ।
वायुं कृत्वाऽथ वाजाभ्यां पुङ्खे वैवस्वतं यमम् ॥ ७७ ॥
विद्युत्कृत्वाऽथ निश्राणं मेरुं कृत्वा च वै ध्वजम् ।
आरुह्य स रथं दिव्यं सर्वदेवमयं शिवः ॥ ७८ ॥
त्रिपुरस्य वधार्थाय स्थाणुः प्रहरतां वरः ।
असुराणामन्तकरः श्रीमानतुलविक्रमः ॥ ७९ ॥
स्तूयमानः सुरैः पार्थ ऋषिभिश्च तपोधनैः ।
स्थानं माहेश्वरं कृत्वा दिव्यमप्रतिमं प्रभुः ॥ ८० ॥
अतिष्ठत्स्थाणुभूतः स सहस्रं परिवत्सरान् ।
यदा त्रीणि समेतानि अन्तरिक्षे पुराणि च ॥ ८१ ॥
त्रिपर्वणा त्रिशल्येन तदा तानि बिभेद सः ।
पुराणि न च तं शेकुर्दानवाः प्रतिवीक्षितुम् ॥ ८२ ॥
शरं कालाग्निसंयुक्तं विष्णुसोमसमायुतम् ।
पुराणि दग्धवन्तं तं देवी याता प्रवीक्षितुम् ॥ ८३ ॥

को अक्षकीलक, मलयाचल को युग, तक्षक नाग को अवनाह ( त्रिवेणु और युग के बाँधने की रस्सी ), ॥७०।७३॥सरीसृप पर्यंत आदि को जोत और रास आदि सब अङ्ग, चारों वेदों को चार घोड़े, चारों उपवेदों ( आयुर्वेद, धनुर्वेद, गान्धर्व, पश्चिमाम्नाय ) को घोड़ों की लगामों की कड़ी, सावित्री और गायत्री को प्रग्रह (लगाम), ओंकार को प्रतोद, ब्रह्मा को सारथी, मन्दराचल को धनुष,वासुकि को उसकी डोरी, विष्णु को श्रेष्ठ बाण, अग्नि को बाण की गाँसी, वायु को बाण के पङ्ख, यमराज को बाण-पुङ्ख,बिजली को बाण की तीक्ष्ण धार और सुमेरु को ध्वजा बनाकर उस दिव्य देवमय रथ पर शिव सवार हुए॥७४।७८॥महा

योद्धा असुरनाशन अतुलपराक्रमी श्रीमान् रुद्र ने त्रिपुर नष्ट करने के निमित्त ऐसा उद्योग किया। सब देवता और ऋषि उनकी स्तुति करने लगे। महेश्वर दिव्य अप्रतिम माहेश्वर व्यूह से स्थाणु होकर सहस्र वर्ष तक अचल की भाँति स्थित रहे॥७८।८१॥अन्तरिक्ष में जब तीनों पुर एकत्र एक सीध में आये तब उनको उन्होंने, तीन पर्वों ( विष्णु, वायु, वैवस्वत ) और तीन शल्यों (गार्हपत्य,दक्षिणाग्नि आहवनीय रूप अग्नि) वाला बाण चलाकर,एक साथ ही नष्ट कर दिया। पुरों के स्वामी दानवगण उस बाण या शिव की ओर नेत्र उठाकर देख तक भी नहीं सके। उस समय कालाग्नि,विष्णु और सोम से युक्त उस बाण को त्रिपुर भस्म करते देखने

बालमङ्कगतं कृत्वा स्वयं पञ्चशिखं पुनः ।
उमा जिज्ञासमाना वै कोऽयमित्यब्रवीत्सुरान् ॥ ८४ ॥
असूयतश्च शक्रस्य वज्रेण प्रहरिष्यतः ।
बाहुं सवज्रं तं तस्य क्रुद्धस्याऽस्तम्भयत्प्रभुः ॥ ८५ ॥
प्रहस्य भगवांस्तूर्णं सर्वलोकेश्वरो विभुः ।
ततः स स्तम्भितभुजः शक्रो देवगणैर्वृतः ॥ ८६ ॥
जगाम ससुरस्तूर्णं ब्रह्माणं प्रभुमव्ययम् ।
ते तं प्रणम्य शिरसा प्रोचुः प्राञ्जलयस्तदा ॥ ८७ ॥
किमप्यङ्कगतं ब्रह्म पार्वत्या भूतमद्भुतम् ।
बालरूपधरं दृष्ट्वा नाऽस्माभिरभिलक्षितः ॥ ८८ ॥
तस्मात्त्वां प्रष्टुमिच्छामो निर्जिता येन वै वयम् ।
अयुध्यता हि बालेन लीलया सपुरन्दराः ॥ ८९ ॥
तेषां तद्वचनं श्रुत्वा ब्रह्मा ब्रह्मविदां वरः ।
ध्यात्वा स शम्भुं भगवान्बालं चाऽमिततेजसम् ॥ ९० ॥
उवाच भगवान्ब्रह्मा शक्रादींश्च सुरोत्तमान् ।
चराचरस्य जगतः प्रभुः स भगवान्हरः ॥ ९१ ॥
तस्मात्परतरं नाऽन्यत्किञ्चिदस्ति महेश्वरात् ।
यो दृष्टो ह्युमया सार्धं युष्माभिरमितद्युतिः ॥ ९२ ॥
स पार्वत्याः कृते शर्वः कृतवान्बालरूपताम् ।
ते मया सहिता यूयं प्रापयध्वं तमेव हि ॥ ९३ ॥
स एष भगवान्देवः सर्वलोकेश्वरः प्रभुः ।
न सम्बुबुधिरे चैनं देवास्तं भुवनेश्वरम् ॥ ९४ ॥

के निमित्त देवी पार्वती वहाँ आईं। पञ्चशिख बालक का रूप रखे हुए महादेव देवी की गोद में विराजमान थे॥८३।८४॥ उमा ने देवताओं के मन का भाव जानने के निमित्त उनसे पूछा, यह बालक कौन है? इन्द्र ने दुर्दैववश ईर्ष्या करके बालरूप रुद्र पर वज्रप्रहार करना चाहा। भगवान् भूतपति यह देखकर कुछ हँसे और उन्होंने कुपित इन्द्र के वज्र सहित हाथ को जहाँ का तहाँ रोक दिया॥८५।८६॥ बालरूप महादेव के प्रभाव से बाहु बँध जाने पर इन्द्रदेव सब देवताओं को साथ लेकर ब्रह्मा के समीप पहुँचे। देवताओं ने ब्रह्मा को प्रणाम करके हाथ जोड़कर कहा—हे ब्रह्मन्! हम लोगों ने पार्वती देवी की गोद में एक अद्भुत बालक को देखकर प्रणाम नहीं किया। हमारे उस अपराध से क्रुद्ध होकर उस बालक ने, युद्ध न करके भी, अनायास इन्द्र सहित हमको परास्त कर दिया॥८६।८९॥ ब्रह्मज्ञानियों में श्रेष्ठ ब्रह्माजी ने देवताओं के वचन सुनकर योग-बल से जान लिया कि यह महातेजस्वी बालक और कोई नहीं, साक्षात् महेश्वर हैं। तब उन्होंने इन्द्र आदि देवताओं से कहा—हे देवगण! वह बालक चराचर जगत् के प्रभु भगवान् महेश्वर हैं। उनसे बढ़-

सप्रजापतयः सर्वे बालार्कसदृशप्रभम् ।
अथाऽभ्येत्य ततो ब्रह्मा दृष्ट्वा स च महेश्वरम् ॥ ९५ ॥
अयं श्रेष्ठ इति ज्ञात्वा ववन्दे तं पितामहः ।
ब्रह्मोवाच— त्वं यज्ञो भुवनस्याऽस्य त्वं गतिस्त्वं परायणम् ॥ ९६ ॥
त्वं भवस्त्वं महादेवस्त्वं धाम परमं पदम् ।
त्वया सर्वमिदं व्याप्तं जगत्स्थावरजङ्गमम् ॥ ९७ ॥
भगवन्भूत भव्येश लोकनाथ जगत्पते ।
प्रसादं कुरु शक्रस्य त्वया क्रोधार्दितस्य वै ॥ ९८ ॥
व्यास उवाच—पद्मयोनिवचः श्रुत्वा ततः प्रीतो महेश्वरः ।
प्रसादाभिमुखो भूत्वा अट्टहासमथाऽकरोत् ॥ ९९ ॥
ततः प्रसादयामासुरुमां रुद्रं च ते सुराः ।
अभवच्च पुनर्बाहुर्यथाप्रकृति वज्रिणः ॥ १०० ॥
तेषां प्रसन्नो भगवान्सपत्नीको वृषध्वजः ।
देवानां त्रिदशश्रेष्ठो दक्षयज्ञविनाशनः ॥ १०१ ॥
स वै रुद्रः स च शिवः सोऽग्निः सर्वश्च सर्ववित् ।
स चेन्द्रश्चैव वायुश्च सोऽश्विनौ च स विद्युतः ॥ १०२ ॥
स भवः स च पर्जन्यो महादेवः सनातनः ।
स चन्द्रमाः स चेशानः स सूर्यो वरुणश्च सः ॥ १०३ ॥
स कालः सोऽन्तको मृत्युः स यमो राऽयहानि तु ।
मासार्धमासा ऋतवः सन्ध्ये संवत्सरश्च सः ॥ १०४ ॥

कर और कोई नहीं है । तुमने पार्वती की गोद में जिनको देखा है वे पार्वती के निमित्त बालक का रूप धारण किये हुए महादेव हैं॥९०।९३॥मेरे साथ चल कर तुम लोग उनकी शरण में जाओ । वे प्रभु सब लोकों के ईश्वर भुवनेश्वर हैं । बालसूर्य के समान तेजस्वी उन शङ्कर को, बालरूप देखकर तुम और प्रजापति-गण, कोई नहीं पहचान सका । इसके उपरान्त ब्रह्माजी वहाँ गये जहाँ बालरूप शङ्कर थे । उन्हें सर्वश्रेष्ठ जान-कर पितामह ब्रह्मा ने प्रणाम किया॥९३।९६॥वे इस प्रकार स्तुति करने लगे— हे देव ! तुम इस भुवन के यज्ञ ( पूजनीय ), पालक,आश्रयस्थान, भव ( उत्पत्ति के कारण ),महादेव,तेजोरूप,परम पद और चराचर विश्व में व्याप्त हो । हे भगवन् ! हे भूत भविष्य-वर्त-मान के ईश्वर ! हे लोकनाथ ! हे जगत्पति ! अपने क्रोध से पीड़ित इन्द्र को क्षमा करो और उन्हें कृपा-दृष्टि से देखो॥९६।९८॥व्यासजी कहते हैं—हे पार्थ ! ब्रह्मा की स्तुति से प्रसन्न होकर भगवान् महेश्वर अट्ट-हास करने लगे । उस समय देवता लोग भगवती पार्वती और रुद्रदेव को मनाने लगे । शिव की कृपा से इन्द्र का हाथ फिर पहले की भाँति बन्धनमुक्त हो गया॥९९।१००॥देवताओं में श्रेष्ठ,दक्षयज्ञ के विध्वंस करनेवाले, वृषध्वज शङ्कर और पार्वती दोनों ही देवताओं पर प्रसन्न हो गये । हे अर्जुन ! वे रुद्र हैं, शिव हैं, अग्नि हैं, सर्व हैं, सर्वज्ञ हैं । वही इन्द्र,वायु, अश्विनीकुमार,

धाता च स विधाता च विश्वात्मा विश्वकर्मकृत् ।
सर्वासां देवतानां च धारयत्यवपुर्वपुः ॥ १०५ ॥
सर्वदेवैः स्तुतो देवः सैकधा बहुधा च सः ।
शतधा सहस्रधा चैव भूयः शतसहस्रधा ॥ १०६ ॥
द्वे तनू तस्य देवस्य वेदज्ञा ब्राह्मणा विदुः ।
घोरा चाऽन्या शिवा चाऽन्या ते तनू बहुधा पुनः ॥ १०७ ॥
घोरा तु यातुधानस्य सोऽग्निर्विष्णुः स भास्करः ।
सौम्या तु पुनरेवाऽस्य आपो ज्योतींषि चन्द्रमाः ॥ १०८ ॥
वेदाः साङ्गोपनिषदः पुराणाध्यात्मनिश्चयाः ।
यदत्र परमं गुह्यं सर्वदेवो महेश्वरः ॥ १०९ ॥
ईदृशश्च महादेवो भूयांश्च भगवानजः ।
नहि सर्वे मया शक्या वक्तुं भगवतो गुणाः ॥ ११० ॥
अपि वर्षसहस्रेण सततं पाण्डुनन्दन ।
सर्वैर्ग्रहैर्गृहीतान्वै सर्वपापसमन्वितान् ॥ १११ ॥
स मोचयति सुप्रीतः शरण्यः शरणागतान् ।
आयुरारोग्यमैश्वर्यं वित्तं कामांश्च पुष्कलान् ॥ ११२ ॥
स ददाति मनुष्येभ्यः स चैवाऽऽक्षिपते पुनः ।
सेन्द्रादिषु च देवेषु तस्य चैश्वर्यमुच्यते ॥ ११३ ॥
स चैव व्यापृतो लोके मनुष्याणां शुभाशुभे ।
ऐश्वर्याच्चैव कामानामीश्वरश्च स उच्यते ॥ ११४ ॥

बिजली, भव, पर्जन्य, महादेव, सनातन पुरुष, चन्द्रमा, ईशान, सूर्य, वरुण, काल, अन्तक, मृत्यु, यमराज रात्रि दिन, मास-पक्ष, ऋतु, सन्ध्याकाल, संवत्सर, ॥१०१।१०४॥ धाता, विधाता, विश्वात्मा, विश्व के सब कर्मों को पूर्ण करनेवाले और शरीरहीन होकर भी सब देवताओं का शरीर रखनेवाले हैं। सब देवता उनकी स्तुति किया करते हैं। वे एकरूप और बहुरूप हैं। उनके सैकड़ों, सहस्रों, लाखों रूप भी हैं। वेदज्ञ ब्राह्मणों का कहना है कि उनकी घोर और कल्याणरूपिणी दो मूर्तियाँ हैं॥१०५।१०७॥ उन मूर्तियों के भी फिर बहुत से भेद हैं। घोर मूर्ति यातुधान की है—वही अग्नि, विष्णु और सूर्य है। सौम्य मूर्ति इन्हीं की है—वही जल, ज्योतिर्गण और चन्द्रमा है। वेद, वेदाङ्ग, उपनिषद्, पुराण, अध्यात्म सिद्धान्त और जो कुछ परम गुह्य विषय है, सो सब महेश्वर देव ही हैं। वे बहु-मूर्ति और अजन्मा हैं। देवदेव महादेव ऐसे हैं। उनके असंख्य गुणों का पूर्ण वर्णन मैं निरन्तर सहस्र वर्ष में भी नहीं कर सकता॥१०८।१११॥ शरणागतवत्सल शङ्कर सब प्रकार की ग्रह बाधा और सङ्कट में पीड़ित महापातकी लोगों को भी, शरण में आने से प्रसन्न होकर, दुःख कष्ट से बचा देते हैं। वे प्रसन्न होकर मनुष्यों को अपरिमित आयु, आरोग्य, ऐश्वर्य, धन और विविध भोग देते हैं और कहीं रुष्ट होने पर सब हर लेते हैं। इन्द्र आदि सबका ऐश्वर्य उन्हीं का ऐश्वर्य

महेश्वरश्च महतां भूतानामीश्वरश्च सः ।
बहुभिर्बहुधा रूपैर्विश्वं व्याप्नोति वै जगत् ॥ ११५ ॥
तस्य देवस्य यद्वक्त्रं समुद्रे तदधिष्ठितम् ।
वडवामुखेति विख्यातं पिबत्तोयमयं हविः ॥ ११६ ॥
एष चैव श्मशानेषु देवो वसति नित्यशः ।
यजन्त्येनं जनास्तत्र वीरस्थान इतीश्वरम् ॥ ११७ ॥
अस्य दीप्तानि रूपाणि घोराणि च बहूनि च ।
लोके यान्यस्य पूज्यन्ते मनुष्याः प्रवदन्ति च ॥ ११८ ॥
नामधेयानि लोकेषु बहून्यस्य यथार्थवत् ।
निरुच्यन्ते महत्त्वाच्च विभुत्वात्कर्मणस्तथा ॥ ११९ ॥
वेदे चाऽस्य समाम्नातं शतरुद्रियमुत्तमम् ।
नाम्ना चाऽनन्तरुद्रेति ह्युपस्थानं महात्मनः ॥ १२० ॥
स कामानां प्रभुर्देवो ये दिव्या ये च मानुषाः ।
स विभुः स प्रभुर्देवो विश्वं व्याप्नोति वै महत् ॥ १२१ ॥
ज्येष्ठं भूतं वदन्त्येनं ब्राह्मणा मुनयस्तथा ।
प्रथमो ह्येष देवानां मुखादस्याऽनलोऽभवत् ॥ १२२ ॥
सर्वथा यत्पशून्पाति तैश्च यद्रमते पुनः ।
तेषामधिपतिर्यच्च तस्मात्पशुपतिः स्मृतः ॥ १२३ ॥
दिव्यं च ब्रह्मचर्येण लिङ्गमस्य यथास्थितम् ।
महयत्येष लोकांश्च महेश्वर इति स्मृतः ॥ १२४ ॥

है। वे मनुष्यों के शुभ अशुभ कर्मों को जानते हैं। इच्छाओं के ऐश्वर्य से ही उनको ईश्वर कहते हैं। बड़े से बड़े प्राणी के ईश्वर होने के कारण ये महेश्वर हैं। वे अनेक प्रकार के रूपों से विश्व को व्याप्त किये हुए हैं ॥१११।११५॥ उनका मुख समुद्र में स्थित होकर जलमय हवि को पान करता है और उसे वड़वामुख कहते हैं। वे नित्य मसानों में रहते हैं। उसी वीर स्थान में मनुष्य उनकी पूजा किया करते हैं। लोक में लोग कहते हैं कि उनके प्रदीप्त घोर बहुत से रूप हैं, जिनकी पूजा की जाती है॥११६।११८॥ उनके कर्मों के महत्त्व और विभुत्व के कारण अनेक सार्थक नाम संसार में लिये जाते हैं। वेद में उनका शतरुद्रिय स्तव कहा गया है। अनन्त रुद्र कहकर लोग उन महात्मा की आराधना किया करते हैं। वे देवताओं और मनुष्यों की सब मनोकामनाएँ पूर्ण करते हैं। वे महादेव विभु, प्रभु और विश्वव्यापी हैं। ब्राह्मण और मुनि लोग उन्हें सबसे प्रथम प्रकट कहते हैं। सब देवताओं के वे पूर्वज हैं। उनके मुख से ही अग्नि की उत्पत्ति हुई है॥११९।१२२॥ वे पशुओं का पालन करते हैं, उनके साथ रमते हैं और उनके अधिपति हैं, इसी से पशुपति कहलाते हैं। दिव्य ब्रह्मचर्य से उनका शरीर स्थित है। वे सब लोकों को आनन्दित करते हैं, इसी से महेश्वर हैं। ऋषि, देवता, गन्धर्व, अप्सरा आदि सब उनके उन्नत लिङ्ग-शरीर की पूजा किया करते हैं।

ऋषयश्चैव देवाश्च गन्धर्वाप्सरसस्तथा ।
लिङ्गमस्यार्चयन्ति स्म तच्चाप्यूर्ध्वं समास्थितम् ॥ १२५ ॥
पूज्यमाने ततस्तस्मिन्मोदते स महेश्वरः ।
सुखी प्रीतश्च भवति प्रहृष्टश्चैव शङ्करः ॥ १२६ ॥
यदस्य बहुधा रूपं भूतभव्यभवत्स्थितम् ।
स्थावरं जङ्गमं चैव बहुरूपस्ततः स्मृतः ॥ १२७॥
एकाक्षो जाज्वलन्नास्ते सर्वतोऽक्षिमयोऽपि वा ।
क्रोधाद्यश्चाऽऽविशल्लोकांस्तस्मात्सर्व इति स्मृतः ॥ १२८ ॥
धूम्ररूपं च यत्तस्य धूर्जटिस्तेन चोच्यते ।
विश्वे देवाश्च यत्तस्मिन्विश्वरूपस्ततः स्मृतः ॥ १२९ ॥
तिस्रो देवीर्यदा चैव भजते भुवनेश्वरः ।
द्यामपः पृथिवीं चैव त्र्यम्बकश्च ततः स्मृतः ॥ १३० ॥
स मेधयति यन्नित्यं सर्वार्थान्सर्वकर्मसु ।
शिवमिच्छन्मनुष्याणां तस्मादेष शिवः स्मृतः ॥ १३१ ॥
सहस्राक्षोऽयुताक्षो वा सर्वतोऽक्षिमयोऽपि वा ।
यच्च विश्वं महत्पाति महादेवस्ततः स्मृतः ॥ १३२ ॥
महत्पूर्वं स्थितो यच्च प्राणोत्पत्तिस्थितश्च यत् ।
स्थितलिङ्गश्च यन्नित्यं तस्मात्स्थाणुरिति स्मृतः ॥ १३३ ॥
सूर्याचन्द्रमसोर्लोके प्रकाशन्ते रुचश्च याः ।
ताः केशसंज्ञितास्त्र्यक्षे व्योमकेशस्ततः स्मृतः ॥ १३४ ॥
भूतं भव्यं भविष्यं च सर्वं जगदशेषतः ।
भव एव ततो यस्माद्भूतभव्यभवोद्भवः ॥ १३५ ॥

उनकी पूजा करने से महेश्वर प्रसन्न, सुखी और प्रहृष्ट होते हैं॥१२३।१२६॥वे भूत-भविष्य-वर्तमान में विविध चराचर रूप से विराजमान हैं। वे एकाक्ष अथवा सब ओर सर्वत्र नेत्रयुक्त और प्रज्वलित रूप हैं। क्रोध के सौर सब लोकों में प्रवेश करने के कारण उन्हें सर्व कहते हैं। वे धूम रूप हैं, इसी से धूर्जटि कहलाते हैं। विश्वेदेव उनमें स्थित हैं, इससे वे विश्वरूप हैं। वे सब कार्यों में सब अर्थों की वृद्धि करने और मनुष्यों का कल्याण चाहने के कारण शिव हैं ॥१२७।१२९॥भुवनेश्वर शङ्कर स्वर्ग, जल और पृथ्वी, इन तीनों देवियों का स्पर्श करने के कारण त्र्यम्बक नाम से प्रसिद्ध हैं। वे सहस्रनेत्र, अयुतनेत्र, अथवा अनन्तनेत्र हैं और महत् विश्व की रक्षा करते हैं, इसी से महादेव हैं॥१३०।१३२॥वे प्राण की उत्पत्ति और स्थिति का कारण हैं और समाधि के द्वारा साक्षीस्वरूप होकर भी अविकृत हैं, इसी से स्थाणु कहे जाते हैं। चन्द्रमा और सूर्य की आकाश में व्याप्त किरणें उनके केश हैं, इसी से वे व्योमकेश हैं। भूत-भविष्य-

कपिः श्रेष्ठ इति प्रोक्तो धर्मश्च वृष उच्यते ।
स देवदेवो भगवान्कीर्त्यतेऽतो वृषाकपिः ॥ १३६ ॥
ब्रह्माणमिन्द्रं वरुणं यमं धनदमेव च ।
निगृह्य हरते यस्मात्तस्माद्धर इति स्मृतः ॥ १३७॥
निमीलिताभ्यां नेत्राभ्यां बलाद्देवो महेश्वरः ।
ललाटे नेत्रमसृजत्तेन त्र्यक्षः स उच्यते ॥ १३८ ॥
विषमस्थः शरीरेषु समश्च प्राणिनामिह ।
स वायुर्विषमस्थेषु प्राणोऽपानः शरीरिषु ॥ १३९ ॥
पूजयेद्विग्रहं यस्तु लिङ्गं चापि महात्मनः ।
लिङ्गं पूजयिता नित्यं महतीं श्रियमश्नुते ॥ १४० ॥
ऊरुभ्यामर्धमाग्नेयं सोमोऽर्धं च शिवा तनुः ।
आत्मनोऽर्धं तथा चाऽग्निः सोमोऽर्धं पुनरुच्यते ॥ १४१ ॥
तैजसी महती दीप्ता देवेभ्योऽस्य शिवा तनुः ।
भास्वती मानुषेष्वस्य तनुर्घोराऽग्निरुच्यते ॥ १४२ ॥
ब्रह्मचर्यं चरत्येष शिवा याऽस्य तनुस्तया ।
याऽस्य घोरतरा मूर्तिः सर्वानत्ति तयेश्वरः ॥ १४३ ॥
यन्निर्दहति यत्तीक्ष्णो यदुग्रो यत्प्रतापवान् ।
मांसशोणितमज्जादो यत्ततो रुद्र उच्यते ॥ १४४ ॥
एष देवो महादेवो योऽसौ पार्थ तवाऽग्रतः ।
संग्रामे शात्रवान्निघ्नंस्त्वया दृष्टः पिनाकधृक् ॥ १४५ ॥

वर्तमान सब जगत् वही हैं, इसी से वे भव कहे जाते हैं॥१३३।१३५॥कपि शब्द का अर्थ श्रेष्ठ और वृष शब्द का अर्थ धर्म है इसी से वे वृषाकपि हैं। वे ब्रह्मा, इन्द्र, वरुण, यम और कुबेर के निग्रहकर्ता और संहार करनेवाले हैं, इसी से हर कहलाते हैं ॥१३६।१३७॥ महेश्वर ने दोनों बन्द नेत्रों से बलपूर्वक ललाट में तीसरे नेत्र की सृष्टि की है, इस कारण वे त्रिलोचन कहलाते हैं। वे पापी या पुण्यात्मा सब प्राणियों के शरीर में समभाव से प्राण, अपान आदि पाँच वायुओं के रूप से विराजमान हैं। जो महादेव की मूर्ति और लिङ्ग की नित्य पूजा करता है उसे अपरिमित लक्ष्मी तथा ऐश्वर्य प्राप्त होता है। उनका एक चरण अग्निमय और दूसरा चरण सोममय है। कुछ लोग उनके आधे शरीर को अग्निमय और आधे शरीर को सोममय कहते हैं। उनकी शिवरूपिणी तेजोमयी महती मूर्ति देवताओं में और घोर अग्निरूपिणी प्रकाशमान अग्निमयी मूर्ति मनुष्यों में है। अर्थात् वे आकाश में सोमरूप से और पृथ्वी पर अग्निरूप से स्थित हैं॥१३८।॥१४२॥वे अपनी सौम्यमूर्ति से ब्रह्मचर्य का अनुष्ठान करते हैं और अत्यन्त घोर मूर्ति से सबका संहार करते हैं। वे जलाते हैं, तीक्ष्ण हैं, उग्र हैं, प्रतापी हैं और मांस रुधिर मज्जा को भस्म कर देते हैं, इसी से रुद्र कहलाते हैं॥१४३।१४४॥हे पार्थ! तुमने संग्राम के समय जिन पिनाकपाणि देवदेव महादेव को अपने

